# कालसर्प योग एवं शाप दोष शान्ति

पार्थिवशिव पूजन एवं विविध विधान सचित्र

विस्तृत विवेचन एवं विधान




पं. रमेश चन्द्र मिश्र

मयूरेश प्रकाशन
मदनगंज-किशनगढ़ ( अजमेर-राज. )

# कालसर्प योग एवं शाप दोष शान्ति

- शाप दोष योगों का विवेचन।
- कालसर्प योगों का विवेचन।
- कालसर्पयोग कब नहीं होता है। उन्नति कारक कालसर्प योग।
- राहु-केतु मंत्र, यंत्रार्चन, स्तोत्र कवच एवं १०८ नामावलि।
- नागपीठ पूजा, नागपाश यंत्र, नागदिग्रक्षण कवच, सर्पसूक्त
- नागसहस्त्रनामावलि, एवं सर्पविसर्जन की सम्पूर्ण विधि।
- नागबलिकर्म विधान।
- नारायणबलि कर्म, त्रिपिण्डीश्राद्ध, पितरस्तोत्र, तर्पण प्रयोग।
- गोदान विधि, गोपुच्छतर्पण विधि। तुलादान विधि।
- मृत्युञ्जय मंत्र, मृत्युञ्जय सहस्त्रनाम एवं शनि मृत्युञ्जय स्तोत्र।
- सर्वतोभद्र,चतुलिङ्गतोभद्रमण्डल का सम्पूर्ण याज्ञिक विधान।
- पार्थिव शिव पूजन, प्रत्येक वार का विधान रंगीन चित्र सहित।
- धन प्राप्ति हेतु स्वर्णाकर्षण भैरव व श्री सूक्त प्रयोग।
- ज्येष्ठालक्ष्मी एवं धूमावति, कुब्जिका देवी, मनसा देवी,
- गरुड मंत्र एवं नीलकण्ठशिव प्रयोग।




पं. रमेशचन्द्र शर्मा 'मिश्र'

**मयूरेश प्रकाशन**

मदनगंज—किशनगढ़, जिला—अजमेर (राज.)

फोन – 01463–244198, 9829144050

**प्रकाशक :-**
**पं. रमेशचन्द्र शर्मा**
मयूरेश प्रकाशन
छाबड़ा कॉलोनी, मदनगंज
किशनगढ़, जिला - अजमेर
पिन : 305801 (राज.)
© : 01463-244198,
09829144050
09214512223

**तृतीय संस्करण**

**10 दिसम्बर, 2014**

**मूल्य : २५०/- रुपये**

**( दो सौ पचास रुपये मात्र )**



**लेजर टाईप सेटिंग :**
**माँ दधीमथि कम्प्युटर्स**
छाबड़ा कॉलोनी, मदनगंज
किशनगढ़, अजमेर (राज.)
© : 09214511897



**❖ मुख्य प्राप्ति स्थल ❖**

१. सरस्वती प्रकाशन, अजमेर © 2425505
२. ईश्वरलाल बुकसेलर, जयपुर © 2575532
३. सुधीर एण्ड ब्रदर्स, जयपुर © 2573655
४. किताब घर, जोधपुर © 2637334
५. रत्नेश्वर पुस्तक भण्डार, बीकानेर © 2549712
६. आनन्द प्रकाशन, दिल्ली © 23923021
७. नाथ पुस्तकभण्डार, दिल्ली © 23275344
८. D.P.B पब्लिकेशन, दिल्ली © 23273220
९. K.K. गोयल & कम्पनी, दिल्ली © 23253604
१०. सरदार करमसिह, हरिद्वार © 225619
११. सरदार सोहनसिंह, इन्दौर © 2532344
१२. कुल्लुका ज्योतिप केन्द्र, उज्जैन © 4013150
१३. श्रीबुक डिपो, उज्जैन
१५. प्रसाद बुक एजेन्सी, पटना © 9234797825
१५. खण्डेलवाल एण्ड सन्स, वृन्दावन © 2443101
१६. केशव पुस्तकालय, मथुरा © 2401130
१७. गोवर्धन प्रकाशन मथुरा © 2415311
१८. श्रीकृष्ण पुस्तक भण्डार, गया

कोटा, भीलवाडा, उदयपुर, चित्तोड, सीकर, हैदराबाद अहमदाबाद, होशंगाबाद, नीमच, मन्दसौर, भोपाल, रायपुर, ओंकारेश्वर, बडौदा, लखनऊ, वाराणसी, झाँसी, विलासपुर, वैद्यनाथ, कलकत्ता, अहमदाबाद, गया, रायपुर, C.P. Tank बम्बई।

# ॥ विषयानुक्रमणिका ॥

## ज्ञान खण्ड

## शान्ति प्रयोग खण्ड



## नाग तन्त्रम्



## राहु-केतु तन्त्रम्



## श्राद्ध एवं तर्पण खण्ड

## वैदिक अनुष्ठान खण्ड



## दरिद्रता नाशक एवं धन प्राप्ति प्रयोगाः

# ॥ प्रस्तावना ॥

लक्ष्मी प्रदान समये नवविद्रूमाभाम्
विद्याप्रदान समये शरदिन्दुशुभ्राम् ।
विद्वेषि वर्ग विजयेऽपि तमालनीलाम्
देवीं त्रिलोक जननीं शरणं प्रपद्ये ॥

आज का युग भौतिक युग है, भौतिक सुख की लालसा में व्यक्ति दिन रात दौड़ता है। इस दौड़ धूप के चक्कर में अपने आध्यात्म को व्यक्ति भूल गया है, इस विषय में सोचने के लिये उसके पास समय नहीं है।

पहले के समय में मनुष्य के पास आत्मचिन्तन के लिये समय था, उसका आध्यात्म शक्ति का तेज (औज) उसको संकटों से बचाता था, वह पीड़ा संकट चाहे ग्रहों के कारण हो या अन्य किसी परिस्थिति के कारण हो।

धैर्य मनुष्य का सबसे बड़ा मित्र है, यदि धैर्य है तो संकट के समय उसके आत्ममंथन शक्ति, उसकी आत्मा स्वतः ही कोई रास्ता दिखायेगी।

एक दूसरे से आगे बढ़ने व भौतिक सुख की लालसा में हम अपने धेर्य को भूल गये हैं, जरा सी चूक होने पर विफलता का डर रहता है, अरबपति को भी कंगाल होते देखा गया है। विफलता की कमज़ोरी को व्यक्ति अपनी कुण्डली के ग्रह योगों के आधार पर ढूंढने की कोशिश करता है।

अपने जीवन के पतन, अवरोध, आकस्मिक हानि, असीम कष्ट, दारुण दुःख, दुर्भाग्य, दुर्भिक्ष, आतंक आदि का कारण ''कालसर्प योग'' को बता दिया जाता है। प्राचीन समय में ऋषि महर्षियों की आयु हजारों वर्ष की हुआ करती थी। उनके जीवन में भी गोचर ग्रह वशात् ''कालसर्प योग'' हजारों बार आये होंगे उनका पतन क्यों नहीं हुआ?

याद रखें अधिक फसल उगाहने के चक्कर में जमीन एक दिन बंजर हो जाती

है, वही हाल अधिक धन कमाने के चक्कर में आज के मनुष्य का है। धैर्य, आत्मचिन्तन, उपासना, धर्म सम्बन्धि खाद हम शारीरिक भूमि को नहीं दे पा रहें हैं। जिस प्रकार भोजन शरीर की क्षुधा को शान्त करता है उसी प्रकार आध्यात्म जीवाआत्मा की भूख को शान्त करता है।

आज की आर्थिक सोच व प्राचीन आर्थिक सोच में बहुत अन्तर है। प्राचीन सोच के आधार पर कार्य धीरे किन्तु परन्तु सुदृड़ होने की थी।

प्राचीन समय में **लखपति की परिभाषा** इस प्रकार थी –

लाख रूपये का माल स्टॉक, लाख रूपये का ब्याज का काम, लाख रूपये का नगद, आभूषण, जवाहरात, लाख रूपये की जमीन व स्थायी सम्पत्ती।

यदि व्यक्ति का समय विपरीत आता तो नगद, आभूषण अथवा स्थाई सम्पत्ति को बेच कर अपनी लखपति की साख बनाये रखने में सक्षम रहता और अनुकूल समय की प्रतीक्षा करता।

आज मनुष्य अपने पतन का स्वयं जिम्मेदार है। २० रूपये पास में होते हैं और १०० रूपये का काम करता है। व्यापार में समीकरण बदलने पर उसका भयङ्कर रूप से पतन होता है। आज व्यक्ति का आधा वेतन तो लोन की किश्ते चुकाने में चला जाता है। फैशन व उपभोक्तावादी संस्कृति ने उसे कर्जदार बना दिया है।

अपनी उन्नति के अवरोधों को जानने पर किसी अपरिपक्व ज्योतिषी ने दुष्ट ग्रह गोचर के साथ कालसर्प योग बता दिया तो उसका जीवन दुर्धर हो जाता है। अतः कालसर्प योग विषय में कुछ चर्चा जरुरी है।

❖ पाराशर तथा आचार्य महिर ने "कालसर्प" विषय में कोई अलग से परिभाषा नहीं की है। सारावलि, मानसागरी में घातक योगों में सर्पयोग, विषयोग, शकटयोग, केमद्रुम योग, भैरव योग, काल योग, महाकालयोग, वैदूषणयोग इत्यादि का वर्णन है। परन्तु कालसर्प योग का विशिष्ट वर्णन नही है।

  वर्षों पूर्व डॉ बी.वी. रमन ने अपनी पुस्तक "तीन सौ महत्वपूर्ण योग" में इस विषय में कुछ स्पष्टीकरण दिया है।

❖ जैसे सूर्य और चन्द्रमा के दोनों ओर ग्रह हो तो उभयचारी व दुरुधरा योग बनता है। अर्थात् सूर्य या चन्द्रमा दो ग्रहों के बीच में हो तो उपरोक्त योग बनेंगे।

यदि शुभ ग्रहों के बीच में सूर्य चन्द्रमा हो तो योग उन्नति कारक है। पापग्रहों के कारण योग बनता है तो चिन्ता अवरोध कष्ट अधिक तथा लाभ कम होगा।

इसी तरह राहु–केतु की धुरी के मध्य अन्य सभी ग्रह आते हो तो यह योग अन्य ग्रहों का प्रभाव समाप्त कर देता है फलतः कई विघ्न व कष्ट व्यक्ति के जीवन में आयेगें।

कुछ पंचागों व पत्रिकाओं मे इस सम्बन्ध में प्रमाणिक रूप में लिखा है, परन्तु ये श्लोक कहां से लिये उसका प्रमाण नहीं दिया गया है।

**अग्रे वा चेत् पृष्ठतो ऽप्येक पार्श्वे ,**
**भानां षट्के राहुकेतो न खेटः ॥१॥**
**योग प्रोक्तः कालसर्पश्च यस्मिन् ,**
**जातो जाता वाऽर्थ पुत्रार्तिमीयात् ॥२॥**
**राहुतः केतु मध्ये आगच्छन्ति यदाग्रहाः ।**
**कालसर्पस्तु यागो ऽयं कथितं पूर्व सूरिभिः ॥२॥**
**अग्रे राहुरथो केतुः सर्वे मध्येगताग्रहाः ।**
**योगं कालसर्पाख्यं नृपाशस्य विनाशनम् ॥३॥**

अर्थात् यह कालसर्प योग राजयोग को नष्ट करता है तथा पुत्रादि विषय मे भी चिन्ता देता है।

❖ कुण्डली में सन्तान चिन्ता व जीवन की समस्याओं का कारण शाप योग होना भी पाया जाता है। शाप योग कई प्रकार के होते हैं जिनका वर्णन पुस्तक में अलग से दिया गया है।

इन योगों के सिद्धान्तों में अधिकतर दोष व शाप योग राहु के कारण बनते हैं।

सूर्य, चन्द्र, गुरु के साथ युति, प्रतियुति तथा षडाष्टक योग राहु, केतु शनि के कारण होने पर शाप योग पाया जाता है। अतः राहु की शान्ति कराना अनिवार्य होता है।

ग्रह शान्ति प्रयोगों में ग्रहों के साथ उनके अधिदेवता तथा प्रत्यधिदेवता का भी होम विधान है। राहु का अधिदेवता ''काल'' तथा प्रत्यधिदेवता

"सर्प" है। अत: यह शान्ति प्रयोग "कालसर्प" दोष शान्ति कर्म कहलाता है।

❖ राहु का जन्म भरणी नक्षत्र में हुआ है जिसका अधिदेवता "काल" है शिरोच्छेदन से केतु की उत्पत्ति हुई उसका जन्म नक्षत्र आश्लेषा है जिसका अधिदेवता "सर्प" है अत: राहु-केतु जनित दोष को "कालसर्प" दोष की संज्ञा दे दी गई है।

❖ राजा बलि के १२ प्रमुख सेनापति थे उनमें विप्रचित्त भी एक था। विप्रचित्त का पुत्र राहु हुआ जो सर्पित आकार का था, राहु की माता का नाम सिंहिका था।

समुद्र मन्थन के समय राहु ने अमृत पान किया तो भी उसका मस्तक कट गया, उसी तरह जिसकी कुण्डली में कालसर्प योग पड़ा हो उसको कुछ समय विशेष कष्ट पाना पड़ेगा चाहे कुण्डली में राजयोग व प्रसिद्धि योग उपस्थित हो।

❖ आंशिक कालसर्प योग - कुछ विद्वानों ने तर्क सहित कहा है कि यदि कोई ग्रह राहु केतु के साथ अधिक अंशों का होकर राहु केतु की धुरी से बाहर होगा तो कालसर्प योग नहीं होगा।

यदि राहु केतु की धुरी से एक भी ग्रह बाहर होगा तो कालसर्प योग नहीं होगा। उनके मत से आंशिक कालसर्प दोष नहीं होता है। यह मिथ्या भ्रम है, यदि होता है तो पूर्ण होता है।

परन्तु हमारे देखने में ऐसे उदाहरण आये हैं जिनमें एक या दो ग्रह कुण्डली से बाहर हैं परन्तु राहु केतु जिस भाव में कालसर्प बनाते हैं उसका फल उसको जीवन में कम या ज्यादा अवश्य भुगतना पड़ता है।

❖ राहु सर्प का मुँह है तो केतु सर्प की पूंछ है, मुँह या पूछ पकड़ने पर सर्प का भय कम हो जाता है। उसी तरह राहु केतु के साथ ग्रह होने से उनका पीड़ा कारक प्रभाव कम हो जाता है। यदि राहु के साथ शुभ भाव का स्वामी बैठा हो तो राहु दशा खराब नहीं जायेगी आंशिक कष्ट प्राप्त होगा। क्योंकि राहु-केतु अपने साथ बैठने वाले ग्रह का फल भी दे देते हैं। अत: कारक ग्रह के साथ होने पर कालसर्प दशा मारक नहीं होती।

## कालसर्प योग उन्नतिकार भी होता है

कालसर्पदोष नाम से व्यक्ति को घबराना नहीं चाहिये, कालसर्प योग का सूक्ष्म अध्ययन करना चाहिये।

जिस तरह विशिष्ट सर्पो में मणिधारी सर्प भी होते हैं उसी तरह कालसर्प वाले व्यक्ति विश्व में प्रसिद्धि भी पाते है। आपको सैकड़ों महापुरुषों के उदाहरण मिल जायेगें जिनकी कुण्डलियों में कालसर्प योग मौजूद है।

कालसर्प योग वाला जातक यदि दूसरो के लिये कार्य करता है तो प्रारम्भिक जीवन में भले ही कष्ट पाता है बाद में उसे प्रसिद्धि व यश मिलता है।

कालसर्प के कई जातक ४२-४५ वर्ष तक दु:ख पाते है तो बाद में सुखी जीवन व्यवतीत करते है, और यदि ४२-४५ वर्ष तक सुखी रहते है तो बाद में कष्ट पाते है। अच्छी दशा भी अपना पूर्ण शुभ फल नहीं दे पाती है। ऐसे उदाहरण भी हमने दिये है।

**कालसर्प योग कब न्यून होता है** एवं कब भारी होता है इसका **अवलोकन भलि-भाँति से करे। कालसर्प योग** किस परिस्थिति में उन्नाति कारक है, यह विषय इस पुस्तक में वर्णित है। अत: ग्रह विवेचन करके कालसर्प का बलाबल देखकर निर्णय करे, जातक को भयभीत नहीं करे।

**राहु-केतु आपके कर्मसाक्षी ग्रह है**- व्यक्ति का पूर्वजन्म कर्म एवं भावि जन्म कर्म एक अंधकार में छिपा रहस्य है हम केवल वर्तमान को देख सकते है।

शनि न्यायधीश हैं, हमारे पूर्वजन्मों के पापो का दण्ड अपनी दशा, साढेसति व ढैया में देता है। पुण्य यदि बलवान हो तो शन्नि उन्नति देता है।

यदि कुण्डली में १२ वे हो तो केतु को मोक्ष का दाता कहा हैं, अर्थात् केतु भावी जन्मकर्म का कारक भी है। राहु को मोह का कारण माना गया है। अत: भूत व भविष्य कर्म के अंधकार बिन्दुओं पर छाया ग्रह राहु-केतु का भी अधिकार है।

राहु-केतु उच्च के शुभ स्थान में हो तो उन्नति कारक है। **राहु व केतु के राशि स्वामी ग्रह हमारे कर्मो में विशेष महत्व रखते हैं। यदि कालसर्प योग है परन्तु इनके राशि स्वामी आपस में केन्द्र, नवम व पंचम में हो अथवा कुण्डली में शुभ स्थानों में बैठे हो तो एक दिन विशेष उन्नति होगी चाहे कैसे ही कमजोर ग्रह हो।** अत: राहु-केतु के राशि स्वामियों को हमारे **कर्मसाक्षी** ग्रह मानना चाहिये। इनकी उपेक्षा नहीं करें। इनकी स्थिति देखकर कुण्डली में कालसर्प का शुभाशुभ निर्णय करे।

जीवन में कैसी घटनायें घट रही है, किस पक्ष की चिन्ता अधिक है एवं कैसे स्वप्न आते है, स्वप्न में काली चीजे या सर्प दिखाई देता है, जीवन शैली पर किस तरह का प्रभाव है, उक्त बातों को ध्यान में रखकर **कालसर्प** के बलाबल का उचित निर्णय करे

कालसर्प दोष एवं शाप योगों का निर्णय करें। उसी आधार पर शांतिकर्म का निर्णय करें। जैसे संतान चिन्ता में सर्पशाप योग है तो नागबलि कर्म तथा नागदोष शांति के उपाय करे। यदि परिवार के किसी पितर का शाप योग है तो नारायणबलि कर्म, तर्पण, पितर स्तोत्रपाठ, गीता-भागवत पाठ करना शुभ रहें। देवदोष गौहत्या, गुरु ब्राह्मण शाप हेतु गोदान, गायत्री जप, पापघट दान, कराये एवं राहु की शांति भी कराये।

यदि व्यक्ति छली-कपटी है तथा कुण्डली से ऐसा लगता है कि इसने किसी का द्रव्य हरण किया है तो राहु, शनि का जप व दान कराये। सद्बुद्धि के लिये गुरु का उपाय करे। गरीबों का प्रतिनिधि शनि है अत: इसकी स्थिति देखकर विचार करें की इसको किसी गरीब की दुराशीष तो नहीं है, ऐसे जातक से गरीबों की मदद, श्मशान में दान, मछली एवं पक्षियों को दाना डालने हेतु तथा बुजुर्गो की सेवा हेतु अवश्य कहे।

विशेष कष्ट, मारकेश दशा में तुलादान का भी विशेष महत्व है अत: पुस्तक मे वर्णित तुलादान विधि से कर्म कराये। पाप दोष शांति हेतु गोदान कर्म सविधि पुस्तक में दिये अनुसार करे।

राहु में केतु के अन्तर में कालसर्प का पूर्ण योग हानिकारक बनता है। परन्तु केतु राहु के विपरीत कार्य करता है। अत: राहु की दशा केतु के अन्तर में लाभ दे सकती हैं। कुछ विद्वान कहते हैं कि राहु में केतु की अन्तर दशा आने पर पूर्ण कालसर्प योग बनेगा, अत: विशेष हानिकारक रहे। परन्तु उनका स्थान व भाव बल देखकर ही निर्णय सही करें।

कालसर्प का प्रचलन कब व कैसे हुआ यह कोई निश्चित नहीं है। इस संदर्भ में कई वैचारिक मतभेद है। परन्तु सर्पदोष शांति हेतु विद्वानों ने नागपूजा, तर्पण, राहु-केतु शांति, मृत्युञ्जय प्रयोग, भैरव प्रयोग इत्यादि कई विधान ढूंढ निकाले है। वर्तमान में विद्वान पण्डित कालसर्प शांति हेतु छोटी पूजा कराकर सामुहिक कर्म करा देते है, ऐसे में यजमान द्वारा विशेष शांति कर्म पूर्ण नही होता है जिसका फल न्यून ही है। व्यक्ति को केवल संतुष्टि मिलती है, कि मैंने कर्म कराया है परन्तु

पूर्ण निदान नहीं होता है।

कालसर्प योग का व्यक्ति के जीवन पर अलग-अलग अवस्था में अलग-अलग ढ़ंग से प्रभाव पड़ता है। मान लें कि किसी के ५ वें स्थान में कालसर्प है तो उसका क्या प्रभाव होगा?

❖ बाल्यकाल- माता-पिता को चिंता।
❖ विद्या अध्ययन में मनोवांछित सफलता नही मिले। यदि कुण्डली में उच्च के ग्रह, राजयोग या प्रसिद्धि के ग्रह है तो विद्या में अवरोध नही आयेगा।
❖ विवाह में विलम्ब होवे, प्रेम में असफलता मिले।
❖ सन्तान प्राप्ति में विलम्ब, संतान को चिन्ता पीड़ा रहे।
❖ संतान का भविष्य आपकी इच्छानुसार नहीं बने। संतान के शादी विवाह में विलम्ब व उनकी अपनी समस्यायें।
❖ सन्तान के लिये व्यापार में पैसा लगाये और उसमें नुकसान होवे।
❖ व्यापार कार्य में सहयोगी धोखा करे, अपने मित्रों व रिश्तेदारों से ठगा जावे।
❖ बुढापे में सन्तान नजदीक नहीं रहें उनका नौकरी या व्यापार क्षेत्र दूर-दराज होवें।

इस तरह कालसर्प योग अलग-अलग आयु में देशकाल परिस्थिति के अनुसार अलग-अलग फल देता है। इसलिये कालसर्प शांति केवल एक बार कराने से ही उस दोष का पूर्ण क्षय नहीं समझे। आवश्यकतानुसार जैसी बाधा जिस समय हो उसके अनुसार जीवन में शांति प्रयोग कराते रहना चाहिये।

कुण्डली के १२ भावों के अनुसार १२ तरह के कालसर्प योग है उनके द्वारा जैसी समस्या होवे वैसा उपाय करना चाहिये।

मेरे अनुभव के अनुसार ग्रहों के जप व शांति जप विशेष संख्या में कराये तो ही विशेष लाभ मिलेगा अन्यथा नहीं। विशेष विधान में बहुत खर्चा आता है अत: थोडा थोड़ा जैसे बन पड़े वैसे-वैसे खर्च कर पूर्ण कार्य को कराये।

## उपाय

❖ राहु-केतु के ४०-४० हजार जप करावे।
❖ सर्पमंत्र के जप- २५ हजार कराये अथवा नागसहस्रनाम के २०० पाठ

करावे।

- शिवलिंग पर रजत या ताम्र का सर्प चढावे एवं रूद्राभिषेक कराये।
- यदि सर्प प्रवाहित करने है तो ८ सर्प चाँदी के बनावे व १ जोडा सर्प स्वर्ण का बनावे। शिव के पास आठों दिशाओं में आठों चाँदी के सर्पजोडो को रखें, शिव के समीप स्वर्ण सर्प को रखे। रुद्राभिषेक व नाग पूजा करके सभी आठों सर्प जोडो को बहते जल में प्रवाहित करा देवें। स्वर्ण के सर्प का दान करें।
- सर्पदोष होने पर नागबलि कर्म कराये।
- नागपाश यंत्र पूजा कर अपने पास रखे।
- पितर दोष होने पर नारायणबलि, पितरस्तोत्र पाठ, गीता भागवत पाठ, पितर तर्पण, गोपुच्छ तर्पण एवं श्राद्धादि कर्म कराये।
- पुष्टि हेतु मृत्युञ्जय मंत्र का जप ४०-५० हजार की संख्या में करावे।
- वंशवृद्धि, देव, ब्राह्मणशाप निवृत्ति हेतु हरिवंशपुराण का पाठ व गोदान कर्म कराये।
- पापक्षय एवं वंशवृद्धि हेतु पार्थिवशिव पूजन प्रयोग करे। नन्दिपुराण के अनुसार प्रत्येक वार के अनुसार पार्थिव शिवों की आकृति व नागों की संख्या को पुस्तक में सचित्र दिया गया है। जो पं० रेवाशंकर शर्मा, पो० जाजन, सूरत (गुजरात) से प्राप्त हुये हैं।
- भैरव उपासना संबधित प्रयोग करे। भैरव-महाकाल को राहु का अधिदेवता कहा है।
- दरिद्रता निवारण हेतु जेष्ठा लक्ष्मी से प्रार्थना करे कि हे दरिद्रे आप हमारे घर से चली जाये तथा शुभलक्ष्मी की प्राप्ति का आशीर्वाद देवे। धूमावती उपासना भी इसी तरह करे।
- ग्रहों का दोष हमारे कर्म के छिद्र है अत: ग्रहों के उपाय के बाद ही धनप्राप्ति हेतु श्रीसूक्त पाठ, स्वर्णाकर्षण भैरव प्रयोग करे।
- मनसा देवी स्तोत्र पाठ, गरुडमंत्र प्रयोग भी सर्पदोष दूर करते है।
- कुब्जिका देवी आठो सर्पो को आभूषण रूप में धारण करती है उनका जप करे।
- संकट के समय तुलादान विधि कही है, जिसका विधान इसी पुस्तक में

वर्णित है।

- ❖ राहु के साथ शनि भी विपरीत है तो शिव के साथ महाकाली का पूजन करे।
- ❖ दुर्गासप्तशती के अनुसार दुर्गा ने वैप्रचित्त दानवों (राहु के कुटुम्बियों) का नाश किया था अतः दुर्गा पाठ भी दोष दूर करता है।

उपरोक्त शांति प्रयोगों के सभी विधान पुस्तक में अच्छी तरह से वर्णित किया गया है।

प्रायः लेखक उपासक व कर्मकाण्डी नहीं होते हैं, इसलिये वास्तविक कर्म एवं अनुभव का अभाव रहता है। मैने अपने अनुभवों के कारण कर्मकाण्ड विषय व तंत्र प्रयोग विधि का उल्लेख परिपूर्ण दृष्टि से प्रस्तुत करने का प्रयत्न किया है अतः विद्वानों को परेशानी नहीं होगी।

अतः विद्वानों से निवेदन है कि कालसर्पशांति प्रयोग अनुष्ठानिक ढंग से सभी दोषों के परिहार युक्त करने में काफी खर्चा व समय जरूरी है जो हर व्यक्ति के सामर्थ्य की बात नही है। इसलिये यजमान की सामर्थ्य के अनुसार थोडा-थोडा कर्म कई हिस्सों में कराकर दोष की पूर्ण शांति करावे।

कालसर्प योग से डरे नहीं यह योग **राजा से रंक बना सकता है तो रंक से राजा भी बना सकता है**। अतः दोषों का सूक्ष्म रूप से निर्णय कर तत्सम्बन्धी प्रयोग कराये।

अधिकांशतया कालसर्प योग की शांति विधान कराने का स्थान विद्वान नासिक या कालहस्ति में ही बताते है परन्तु हमने १७-१८ स्थानों के नाम दिये है जहाँ इस कर्म की शांति हो सकती है।

पुस्तक लेखन में हमारा उद्देश्य यह रहता है कि पाठक को अधिक से अधिक जानकारी मिले, हस्तक्रिया विधान पूर्ण हो, जिसमें अनुभव की झलक होवे। हमारी इस चिर शैली को ध्यान में रखकर पुस्तक में अधिक से अधिक जानकारी एवं विधान दिये गये है जो अन्यत्र उपलब्ध नहीं है।

श्रीदेव्याचरणानुरागी

**[ पं० रमेश चन्द्र शर्मा 'मिश्र' ]**

# ज्ञान खण्ड

## ॥ अथ कालसर्प योगाः ॥

यह माना जाता है कि राहु व केतु के मध्य में समस्त ग्रह आ जाते हैं तो छाया ग्रहों से पुटित हाने के कारण अन्य ग्रह प्रभाव हीन हो जाते हैं, अतः व्यक्ति जीवन में विशेष संघर्ष करता है।

यह बात सोचना गलत है कि कालसर्प योग वाला व्यक्ति कोई उन्नति नहीं कर सकता। महात्मा गाँधी, जवाहरलाल नेहरु, अकबर की कुण्डली में भी कालसर्प योग था।

जिस प्रकार सर्पों में मणिधारी सर्प भी होते हैं उसी प्रकार कालसर्प योग में भी कई उन्नति के योग होते हैं।

सामान्य तौर पर यह माने कि एक सर्प की तीन अवस्थायें दैनिक जीवन में होती है।

**१. वक्राकार** – सर्प जब चलता है तो टेढ़ा-मेढ़ा वक्रगति से चलता है उसी प्रकार कालसर्प योग युक्त व्यक्ति के जीवन में २-३ वर्ष उन्नति पश्चात् २-३ वर्ष पतन के अवसर बार बार आते हैं। वह व्यक्ति एक तरफा तबाह नहीं हो सकता है। ऐसा विश्लेषण जातक की योग कारक दशाओं के आधार पर अधिक किया जा सकता है। उसकी उन्नति भी संषर्ष से होती है।

**२. गर्वाकार** – जिस प्रकार सर्प अपना फन तान कर खड़ा होता है वैसे ही इस योग वाला जातक एक तरफा उन्नति करता है, जिसकी उसने कल्पना भी नहीं की होती है। उच्च पद, प्रतिष्ठा प्राप्त करता है। परन्तु अपने गर्व के कारण वह कई गुप्त शत्रु बना लेता है। अतः यदि उसका प्रारंभिक जीवन उच्च का रहा हो तो जीवन का उत्तरार्ध (४२-४९ वर्ष बाद) बहुत कमजोर होता है। अच्छे ग्रहों की दशायें भी पूरा अच्छा फल नहीं दे पाती।

**३. निश्चलाकार** – जिस प्रकार सर्प अपना फण दबाकर चुपचाप बैठा रहता है या अपने बिल में बैठ जाता है उसी प्रकार इस योग वाले जातक के सभी प्रयास व्यर्थ हो जाते हैं। सभी स्थानों पर अपमानित होना पड़ता है। ऋण, रोग, शत्रु से पीड़ित होता है। यदि जीवन का प्रारम्भकाल दु:खी रहता है तो उत्तरार्ध (४२-४९ वर्ष बाद) सुखमय होता है। यदि ४९ वर्ष बाद के बाद भी दशा अच्छी नहीं आती है तो जातक जीवन भर दु:ख प्राप्त करता है।

## कालचक्र (कालसर्प) एवं जीवन–मृत्यु

जीव से ब्रह्म पर्यन्त की सभी गतियाँ कालपुरुष के अधीन है। उसके जीवन की क्रियाशक्ति कालचक्र के आधार पर चलती है।

गरुड पुराण में मृत्यु के पश्चात् जीव के विविध लोकों से गुजरने का वर्णन है। आत्मा जो विभिन्न लोकों से आकर पृथ्वी पर जन्म लेती है। इनमें चन्द्रलोक मध्यस्थल अवश्य आता है। मनुष्य अपने कर्म पृथ्वी पर भोगता है। उस पर पृथ्वी व चन्द्रमा के भ्रमण मार्गों का विशेष प्रभाव पड़ता है। **पृथ्वी व चन्द्रमा के भ्रमण मार्ग जहां टकराते हैं वहां काले छायाँ बिन्दु बनते हैं। उन्हें ही छाया ग्रह राहु व केतु के नाम से जाना जाता है।**

अन्य सातों ग्रहों से जो किरणें पृथ्वी तक आती है वह इन छाया ग्रहों से अवश्य प्रभावित होती है। **यदि सभी ग्रह इन छाया बिन्दुओं के एक ओर होते हैं या इनके मध्य होते हैं तो कालसर्प योग बनता है।** अत: मनुष्य का जीवन-मृत्यु, कर्मफल इन छाया ग्रहों से प्रभावित होता है।

पौराणिक कथाओं के आधार पर समुद्र मन्थन के पश्चात् अमृत पान के समय राहु के शिर का छेदन कर देने पर शिर भाग का नाम "**राहु**" व धड़ भाग का नाम "**केतु**" कहलाया।

ज्योतिष व कर्मकाण्ड के अनुसार राहु का जन्म नक्षत्र भरणी है जिसका प्रत्यधि देवता "**काल**" है तथा केतु का जन्म नक्षत्र आश्लेषा है जिसका प्रत्यधि देवता "**सर्प**" है। अत: राहु-केतु जनित दोष "**कालसर्प**" योग नाम से जाना जाता है।

राहु-केतु जनित कालसर्प विषय में कहा है -

# नागमाता श्रीमनसा देवी



इस देवी के स्तोत्र पाठ से नागभय दूर होता है।

# श्रीकृष्ण द्वारा कालिया नाग मर्दन



श्रीमद् भागवत दशम् स्कंध सोलहवें अध्याय में वर्णित इनके स्तोत्र का पाठ करने से पापमुक्ति होवे तथा सर्पभय नाश होवें।

# पार्थिव शिव पूजन प्रयोग
## सहस्रलिंग स्थापन विधि नंदिपुराण के अनुसार
### (रविवासरे गोलाकार)

प्रथम



द्वितीय



# श्रावण मासे प्रथम सोमवार

(नागपाश आकृति में शिवलिंग स्थापित करें)



# श्रावण मासे प्रथम सोमवार

(नागपाश आकृति में शिवलिंग स्थापित करें)



## श्रावण मासे द्वितीय सोमवार (तीन शिवलिंग)

(नागपाश आकृति में शिवलिंग स्थापित करें)



## श्रावण मासे तृतीय सोमवार (पंच शिवलिंग)

(नागपाश आकृति में शिवलिंग स्थापित करें)



## श्रावण मासे अंतिम सोमवार (नव शिवलिंग)

(नागपाश आकृति में शिवलिंग स्थापित करें)



(यदि महिने में पांच सोमवार हो तो चतुर्थ सोमवार को सात शिवलिंग बनायें)

## श्रावण मासे भौमवासरे (त्रिकोण आकृति)

प्रथम



## श्रावण मासे गुरुवासरे (आयत आकृति)



## श्रावण मासे भृगुवासरे (मृत्युंजय यंत्राकारे)

पंचकोण, अष्टदल, द्वादश दल युक्त



# श्रावण मासे मंदवासरे (धनुषाकारे)



# श्रावण मासे अष्टमी तिथौ

(नागपाश एवं श्रीयंत्र अथवा दुर्गा यंत्र सहित)



## ॥ अथ सर्वतोभद्र मंडलम् ॥



## ॥ नवग्रह मंडलम् ॥



## ।। अथ चतुर्लिंगतो भद्र मंडलम् ।।



## ।।चतुष्षष्ठीयोगिनी मण्डलम् ।।

(प्रतिभागे अष्टौदेवता)



# ॥अथ 81 कोष्ठक वास्तु मण्डलम् ॥

(गृह प्रतिष्ठा हेतु)

७५ ७६ ६८ ६९

६१ ६२ ६४ ५४ ५५

४६ ५० ४७

१ २ ८ धूम्र

३२ ३३ ३ ४ ५ ६ ७ ३७ १०

६७ ३१ ३४ ३५ ३६ ११ ६५

३० १२

७४ ६० ५३ २९ ४४ ४५ ३८ १३ ५१ ५६ ७०

२८ ४५ १४

२७ ४२ ४१ ३९ १५

२६ ४३ ४० १६

२५ २४ २३ २२ २१ २० १९ १८ १७

४९ ५२ ४८

५९ ६६ ५८ ६३ ५७

७३ ७२ ७७ ७१

श्वेत परिधौ - (46) धूम्र, चरक्यै (47) रक्त, विदार्यै (48) पीत, पूतनायै (49) कृष्ण, पापराक्षस्यै (50) रक्त, स्कंदाय (51) कृष्ण, अर्यम्णे (52) रक्त, जृम्भकाय (53) पीत, पिलिपिच्छाय।

रक्त परिधौ - (54) इन्द्र, पीत। (55) अग्नि, रक्त । (56) यम, कृष्ण। (57) निर्ऋतये, नीला, कृष्ण। (58) वरुण श्वेत। (59) वायव्यां, हरा। (60) कुबेर, श्वेत, हरा । (61) ईशान, श्वेत, कृष्ण। (62) ब्रह्मा, पीत। (63) अनन्त, विचित्र रंग (64) श्वेत, उग्रसेनाय (65) कृष्ण, डामराय (66) कृष्ण, महाकालाय (67) पीत, पिलिपिच्छाय।

कृष्ण परिधौ - (68) कृष्ण, हेतुकाय (69) कृष्ण, त्रिपुरान्तकाय (70) कृष्ण, अग्निवेतालाय (71) पीत, असिवेतालाय (72) कृष्ण, कालाय (73) रक्त, करालाय (74) पीत एकपादाय (75) रक्त, भीमरूपाय (76) पीत, खेचराय (77) नानारंग, तलवासिने नमः।




## ॥ एकोनपञ्चाशतक्षेत्रपाल मण्डलम् ॥

(प्रतिभागे षड्देवता)



**अग्रे वा चेत् पृष्ठतोऽप्येक पार्श्वे भानां षट्के राहुकेत्वो न खेटः ।**
**योग प्रोक्त कालसर्पश्च तास्मिन् जातो जाता वाऽर्थ पुत्रार्त्तिभीयात् ॥**

कालसर्प दोष के कारण, रोग, ऋण, पीड़ा, कर्ज, सन्तानहीनता, धोखा, शत्रु, विषयोग व दुर्घटना इत्यादि योग बनते हैं। टोना–टोटका व प्रेतबाधा से ऐसा व्यक्ति शीघ्र प्रभावित होता है।

राहु केतु की स्थिति से पता लग जाता है कि व्यक्ति अपने कर्मों से दुःख प्राप्त कर रहा है या किसी शाप के कारण। अतः उसी के अनुसार रक्षा उपाय व शान्ति प्रयोग करने चाहिये।

**राहु–केतु मध्ये सप्तो विघ्ना हा कालसर्प सारिक ।**
**सुतयासादि सकलादोषा रोगेन प्रवासे चरणं ध्रुवम् ॥**

**कालसर्पयोगस्थ विषविषाक्त जीवणे भयावह पुनः पुनरापि शोकं च योषने रोगान्ताधिकं पूर्वजन्मकृतं पापं ब्रह्मशापात् सुतक्षयः किंचत् ध्रुवम् प्रेतादिवशं सुखं सौख्यं विनश्यति।**

अर्थात् राहु–केतु के मध्य में सात ग्रह आ जाते हैं तो रोग, शत्रु, स्थानहानि, शोक, सन्तान चिन्ता, प्रेतबाधा जनित दोष होते हैं।

ब्रह्महत्या एवं अन्य शापादि योग भी इन ग्रहों की स्थिति के अनुसार जाने जा सकते हैं। क्योंकि व्यक्ति अपने कर्म व शापादि के कारण ही दुःख को प्राप्त करता है।

यदि हम वेद को देखते हैं तो वेद कहते हैं "**श्रीः**" (छः प्रकार के ऐश्वर्य) तथा लक्ष्मी (चञ्चला) दोनों (अहोरात्र - रातदिन) कालपुरुष की पत्नियाँ है।

**श्रीश्चते लक्ष्मीश्चते पत्न्यावहोरात्रे पार्श्वे नक्षत्राणि रूपमश्विनोव्यात्तम् ॥**

ज्योतिष में समय राशि गणना अश्विनी नक्षत्र से मानी है। यहां उदयकालीन सूर्य लालिमा की तरह कालपुरुष का प्रकाश रहता है कुछ समय पश्चात् सूर्य पूर्ण दिखाई देता है अतः अश्विनी से आगे भरणी नक्षत्र में कालपुरुष के लक्षण पूर्ण प्रकट होते हैं। उसके पार्श्व में ९० अंश की दूरी (१८० अंश पर सम्मुख होती है) पर आश्लेषा नक्षत्र (मध्यदिन के समय पूर्ण तपता हुआ सूर्य समान) कालपुरुष का पूर्ण तपोबल रहता है। उसके बाद समय का पृष्ठ भाग शुरु हो जाता है। अतः भरणी तथा आश्लेषा नक्षत्र का विशेष महत्व है। उनके प्रत्यधिदेवता **काल तथा सर्प है** अतः परेशानियों के समय इनका पूजन व कालसर्प शान्ति करानी चाहिये।

दुर्गासप्तशती में रहस्य त्रय में लिखा है –

**कालमृत्यो च संपूज्यो सर्वारिष्ट प्रशान्तये ।**

राहु ने अमृत पान किया था परन्तु उसका शिर काट दिया था। इसी तरह मनुष्य अमृत्व (सुख वैभव) पान कर सकेगा या नहीं यह मनुष्य की कुण्डली में राहु-केतु की स्थिति से विशेष ज्ञान करना चाहिये। राहु-केतु की खराब स्थिति दुःख देगी तथा अच्छी स्थिति सुख प्रदान करेगी।

## भारतीय योग दर्शन एवं सर्पिणी शक्ति

राहु को सर्प का मुँह तथ केतु को पुच्छ कहा गया है। राहु राक्षसों के व केतु देवताओं के पक्ष में जाने से दोनों के कार्यों में भी भिन्नता है। राहु का फल केतु के विपरीत माना गया है। जन्म कुण्डली में छठें स्थान में राहु का योग विघ्न व शत्रु का नाशक कहा गया है, जबकि केतु १२ वें स्थान पर मोक्ष फल प्रदान कराने वाला कहा गया है। अत: राहु मोह एवं अज्ञान अन्धकार कारक हुआ। परन्तु शत्रु हो तो उनका नाश करेगा, अत: राहु शत्रु अवश्य उत्पन्न करेगा।

यदि केतु को मोक्ष दाता मानें तो यह मानना पड़ेगा कि हमारे जन्म एवं मरण कारक ग्रहों में इनका सहयोग विशेष है। इसलिये यह माना जा सकता है कि हमारा बहुत कुछ भविष्य इस सर्पिणी शक्ति के अधिकार में है।

जैन संस्कृति में भगवान पार्श्वनाथ के सिर पर सर्प है, भगान विष्णु शेषनाग की शय्या पर विश्राम करते हैं, भगवान शङ्कर सर्पों को गले में धारण करते हैं, वासुदेव जब श्रीकृष्ण को यमुना पार कर मथुरा से गोकुल लाये तब नागदेव ने उनकी रक्षा की, पृथ्वी को भी शेषनाग धारण करते हैं, भगवान श्रीकृष्ण ने कालिया सर्प का मर्दन किया अत: जो सर्पिण शक्ति को अपने वश में कर लेता है वह दिव्य पुरुष हो जाता है।

भारतीय योग दर्शन के अनुसार "अण्डे सो पिण्डे" अर्थात् जो इस ब्रह्माण्ड में स्थित है वह इस स्थूल शरीर में भी स्थित है। मनुष्य शरीर में भुवनलोकों का स्थान सहस्त्रार, आज्ञाचक्र, विशुद्धचक्र, अनाहतचक्र, मणिपूरचक्र, स्वाधिष्ठानचक्र, एवं मूलाधारचक्र में माना गया है।

इसी तरह ब्रह्म की सर्पिणी शक्ति ऊपर सहस्त्रार से नीचें उतर कर भुवन लोकों का निर्माण करती हुई मूलाधार चक्र गुदा के पास आकर स्थित हो जाती है। ब्रह्मा के साथ यह अनन्तशक्ति रूपा है तथा बची हुई शेष शक्ति मूलाधार में **शेषशक्ति** ही है।

यह शेषशक्ति सर्पिणीकार है जिसे योग में कुण्डलिनी शक्ति भी कहते हैं। मूलाधार चक्र में शिवलिङ्ग के साढ़े तीन वलय (आंटे) लगाये हुये सोई रहती है। जब तक यह सोई रहती है व्यक्ति के संस्कार पूर्वभव के अनुसार चलते हैं परन्तु जंब इसे जागृत कर दिया जाता है तो भवबन्धन काट कर मोक्ष के द्वार खोल देती है। योगी इसी की साधना में ध्यानरत रहते हैं।

अत: सर्पिणी शक्ति की साधनाशक्ति से हम अपने कर्मबन्धन पर विजय पा सकते हैं। इसका तात्पर्य यह नहीं है कि राहु-केतु उपासना भोग व मोक्ष कारक है या समस्त जीवन का सार इन्हीं पर केन्द्रित है। परन्तु यह आशय अवश्य समझना चाहिये कि दोनों छाया बिन्दु आपके पूर्वजन्म के कर्मबन्धन या शाप योग को अवश्य दर्शाते हैं। ये आपके कर्म के प्रतिबिम्ब को दर्शाते हैं, ये आपके **कर्मसाक्षी ग्रह** हैं।

शीशे पर दूषित प्रतिबिम्ब देखें और आप शीशे को ही साफ करें तो इससे मूल तस्वीर साफ नहीं होगी। आवश्यकता है कि राहु-केतु के द्वारा आप यह खोज करें कि मेरा पूर्वजन्म क्यों दूषित रहा? क्या मैनें किसी का धन हरण किया, किसी को पीड़ा पहुंचाई या किसी के शाप का कारण बना। अत: राहु-केतु की शान्ति के साथ जो शाप के कारण ज्ञात हो उनका निवारण करें तो ही उन्नति होगी।

## इच्छाधारी नागिन की सत्यता

मध्यप्रदेश में जबलपुर के नजदीक बाजनामठ नामक स्थान पर अघोरी सन्त शुकदेव के जीवन की कथा में एक स्मृति प्रसिद्ध लेखक महावीर प्रसाद द्विवेदी ने अपनी पत्रिका सरस्वती में १८९५-९६ में दी थी।

शुकदेवजी ने महावीर प्रसाद द्विवेदी के सामने आओ-आओ कहा तो एक सर्पिणी उनके पैरों में आकर लौटने लगी। उस नागिन को शुकदेवजी ने कहा नाचो, तो देखते ही देखते उस नागिन ने स्त्री का रूप धारण कर लिया और नृत्य करने लगी।

अत: इच्छाधारी नागों की सत्यता है। कुछ लोग कहते हैं कि ५००-७०० वर्ष की आयु के बाद सर्पों को यह शक्ति प्राप्त होजाती है। यह मान्यता भी है कि जब सर्प ४२२ बार केंचुली बदल लेता है तो वह इच्छाधारी सर्प की शक्ति प्राप्त कर लेता है।

# सर्प पूर्व जन्म की आत्मा को पहचानते हैं

सर्प योनि एक तरह से पितृ योनि है, परन्तु स्थूल जीवि प्राणी है। उसकी आध्यात्म शक्ति मनुष्य से बहुत तीव्र होती है। गड़े धन पर आत्मा सर्प बन कर रक्षक का कार्य करती है एवं उस गड़े धन के वंशज व हकदार को अन्य जन्मों बाद भी पहचान कर धन प्रदान करती है।

पूर्व जन्म के शत्रु की आत्मा को भी पहचान कर बदला ले लेती है।

सर्प की आत्मा पूर्व भव की अन्य आत्मा को पहचान लेती है एवं यदि उस पर उपकार करना है तो उपकार करती है। यदि बदला लेना है तो बदला लेती है।

राजस्थान के नागौर जिले में कुचामन सिटी है। जिसका रेल्वे स्टेशन नारायणपुरा नाम से है। स्टेशन से शहर कुछ दूर है, अतः धर्मशाला भी वहां बनी हुई है। सन् १९६० के आसपास की घटना है। वहां कि धर्मशाला में एक वैश्य दम्पत्ति आकर ठहरे। दत्पत्ति अपने काम काज में लग गये। उनका एक वर्ष का बच्चा मिट्टी में खेलने लग गया। कुछ समय बाद एक सर्प आकर बालक के सामने फन फैलाकर बैठ गया। सर्प अपना फन बालक के सामने नीचे करता और बालक उस पर मिट्टी उठाकर डाल देता। इस तरह आधे घण्टे तक यह क्रम चलता रहा। अचानक वैश्य दम्पत्ति की उस पर नजर पड़ी, तो उनके होश उड़ गये। मदद के लिये हाय तौबा करने लगे, परन्तु सर्प के पास कौन जाये?

एक राजपूत भी उसी धर्मशाला में ठहरा हुआ था। उसने कहा कि "मेरे पास बन्दूक है। मैं सर्प को मार सकता हुँ परन्तु गलती से निशाना आपके बेटे पर भी लग सकता है। अतः आप मुझे लिखकर दे दीजिये, कि गलती से बालक को गोली लग जाये तो मैं दोषी नहीं हुँ।" वैश्य ने सोचा कि बालक को सर्प कभी भी डस सकता है, अतः बालक की जान को तो वैसे भी खतरा है। अतः राजपूत को प्रयास करने दिया जाये। यह सोचकर उसने अनापत्ति पत्र लिख कर दे दिया।

राजपूत ने निशाना साधकर सर्प को मार दिया। सर्प को मृत समझ कर उसे झाड़ियों में यूं ही ड़ाल दिया गया। रात्रि में रेगिस्तान की ठण्डी हवा से अर्धमृत सर्प के शरीर में चेतना आई। उसने धर्मशाला में पहुँच कर राजपूत को डस लिया। प्रातः जब राजपूत को मृत पाया गया तो कोहराम मच गया। लोग कहने लगे "कल इसने प्राण बाचाये आज इसके ही प्राण चले गये।"

देव योग से एक सपेरा भी वहाँ आ गया। उस सपेरे के पास मन्त्र शक्ति थी। उसने

मन्त्र शक्ति से उस सर्प को बुला लिया और उससे राजपूत का जहर चूसने हेतु कहा, मगर सर्प ने ऐसा नहीं किया। तब सपेरे ने सर्प की आत्मा को एक छोटे बालक में प्रवेश कराया. फिर उस सर्प ने जो कथा सुनाई वह इस प्रकार है –

"इस जन्म से ५ जन्म पूर्व यह बालक एक सेठ था। मैनें इससे ७०० रुपये उधार लिये थे। परन्तु मैं उसको चुका नहीं सका। इस बालक के व मेरे अन्य जन्म होते रहे। आज मैनें इस बालक के शरीर में सेठ की आत्मा को पहचान लिया। मैं सिर झुकाकर उससे बार बार क्षमा मांगता था और बालक मेरे सिर पर मिट्टी ड़ालकर कह रहा था कि तेरे जीवन को धिक्कार है, जो तु आज तक उधार चुका नहीं पाया। हम दोनों अपने अपने भावों से वार्त्ता कर रहे थे, कि राजपूत ने मुझे गोली मार दी। अतः यदि कोई ७०० रुपये इस बालक के माता पिता को दे देवे, तो मैं इस राजपूत का जहर चूस कर ठीक कर दूंगा।"

भीड़ में से एक व्यक्ति ने साहस कर ७०० रुपये बालक के पिता को दिये। तब सर्प ने जहर वापस चूस लिया। राजपूत जब होश में आया तो यह सारी घटना जानकर हैरान रह गया। उसके मन में विचार आया कि मेरे जीवन को बचाने वाले का मुझे भी कर्ज उतार देना चाहिये। अन्यथा कहीं मेरे साथ भी किसी जन्म में ऐसी घटना नहीं हो जाये। राजपूत ने अपना ऊँट बेचकर ऋण को चुकाया।

यह कथा सिद्ध करती है कि सर्प की आध्यात्मिक व पराशक्ति मनुष्यों से विशेष तीव्र होती है।

## सर्प कि आध्यात्म शक्ति

सर्प अपने आध्यात्मिक व पराशक्ति से कई प्रकार के कार्य कर सकते हँ। सर्प शाप व वरदान दोनों देनें में पूर्ण समर्थ होते हैं। अतः सर्प की पूजा करने से व आशीर्वाद प्राप्त करने पर व्यक्ति पूर्ण समर्थ हो जाता है। इसका अन्य उदाहरण इस प्रकार है –

राजस्थान के अजमेर जिले के रुपनगढ़ के पास एक छोटा गांव है। वहाँ जाट जाति में तेजा नामक वीर व्यक्ति का जन्म हुआ। उनका पास में ही पनेर नामक गाँव में सुसराल था। युवावस्था में गौने के समय जब तेजा सुसराल गये तो सुसराल का गौ धन चोरी हो गया। सालियों ने ताने मार कर तेजाजी को चोरों को पकड़ने के लिये उकसाया।

घोड़े पर चढ़कर तेजाजी जा रहे थे। रास्ते में उन्होनें एक सर्प को आँग में जलने हेतु जाते देखा। तेजाजी ने अपने भाले से सर्प को उछालकर झाड़ियों में फेंक दिया।

सर्प ने कहा ''दुष्ट! आज मैं इस आँग में जल कर सर्प योनि से मुक्ति पाने जा रहा था और तुने मुझे झाड़ियों में फेंक दिया। इस अपराध के लिये मैं तुझे डस कर तेरे प्राण लूंगा''

तेजाजी ने कहा ''मैं अभी गौ वंश की रक्षा हेतु जा रहा हुं। कार्य पूरा होने पर मैं तुम्हारे सामने उपस्थित हो जाऊँगा।'' तेजाजी चोरों से संग्राम करके गौ धन को छुड़ाकर वापस ले आये। परन्तु एक बछिया रह गयी। सालियों के कहने पर वह उसे भी छुडा लाये। सभी गायों को सुसराल में सौंप कर, वे सर्प के समक्ष पहुंच गये।

सर्प ने कहा ''तुम्हारे शरीर का हर अङ्ग तो पहले ही घावों से भरा हुआ है। मेरे डसने के लिये तो जगह ही नहीं है। ''

तेजाजी ने कहा ''मेरी जिह्वा अछूती है तुम यहाँ पर डस लो'' सर्प ने तेजाजी की जिह्वा पर डस कर अपनी प्रतिज्ञा पूरी की।

तब सर्प ने तेजाजी को वरदान दिया ''आज के बाद तुम्हारी जातिवंश को कोई सर्प नहीं डसेगा। तुम्हारे नाम से सर्प का जहर उतर जायेगा। तुम्हारी मृत्यु स्थान सुरसुरा गाँव में तुम्हारी धाम पर जो व्यक्ति आयेगा वह बिना उपचार के निर्विष होकर ठीक हो जायेगा''

**आज राजस्थान में तेजाजी के नाम से स्थान स्थान पर धाम है जहां सर्पदंश का उपचार होता है।**

## सर्प की आत्मशान्ति

एक बार मैं अपने कार्यालय में बैठा हुआ था कि मजदूर से दिखने वाले दो व्यक्ति आये। पहला बोला ''पिछले एक महिने से मेरे घर में बच्चे बहुत बिमार रहते हैं, रात को चौंक कर उठ जाते हैं, आर्थिक परेशानी बहुत आ रही है''

**''१ से १०८ के बीच कोई संख्या बोलो'' मैनें कहा। उसने जो संख्या बताई उसके अनुसार मैनें प्रश्न कुण्डली बनाई।**

''तुम्हारे सर्प दोष आ रहा है। क्या तुमने किसी सर्प को मारा है'' मैनें पूछा।
''मारा तो नहीं पर मुझसे सर्प के निमित्त एक गलती हो गई है'' फिर वह कहने लगा।

''मैं किशनगढ़ की मजदूर कॉलोनी में रहता हुँ, और पावरलूम फैक्ट्री (कपड़ा बनाने की फैक्ट्री) में काम करता हुँ। एक माह पूर्व मेरे घर के सामने से एक सर्पिणी निकली। मै उसके जाने के बाद घर से बाहर निकला। उसके पीछे पीछे एक सर्प भी गया। मैनें दोनों का रास्ता बीच में से काट दिया था। रात की ड्युटी देने के लिये मैं जब फैक्ट्री गया तो मशीन के हत्थे पर मैनें उस सर्प को लिपटा पाया। रात भर मैं बैठा रहा। मशीन नहीं चला सका।

सुबह जब दूसरे मजदूर आये तों मैनें उनसे सारी बात बताई। उन्होनें उस सर्प को घेर का मार ड़ाला, और जला दिया। तब से आज तक वह नागिन मेरे घर व फैक्ट्री के आस पास नजर आती है। और मेरे घर में परेशानी उत्पन्न हो गई है।''

''आपको सर्प के निमित्त शान्ति कार्य करवाना पड़ेगा। तथा चाँदी का सर्प का जोड़ा बनाकर जल में प्रवाहित करना होगा तभी शान्ति होगी।'' मैनें कहा।

सर्प शान्ति करवाने से उस व्यक्ति के घर में पुनः शान्ति प्राप्त हुई।

# कालसर्प दोष के आंशिक लक्षण

कालसर्प योग मनुष्य के भाग्य को मन्द करता है फलत: अधिक प्रयत्न करने पर भी असफलता मिलती है। अपनी मेहनत का पूर्ण फल नहीं मिलता। नौकरी में पदोन्नति नहीं होती, जबकि उससे अधिनस्थ व्यक्तियों की उन्नति हो जाती है। व्यवसाय में बार बार हानि उठानी पड़ती है। अथवा बार बार व्यवसाय या कार्य व्यापार का स्थान बदलना पड़ता है। मित्रों व रिश्तेदारों से ठगा जाता है, बार बार धोखा होता है। अकारण कलंकित होना पड़ता है, वृथा मुकद्दमेबाजी भी झेलनी पड़ती है। सन्तान या तो उन्नति नहीं कर पाती या विद्या अधूरी रहती है। सन्तान हेतु व्यवसाय में लगाया धन नष्ट हो जाता है। यदि सन्तान सुशिक्षित हो तो उसके लिये अच्छे वर-वधू मेलापक नहीं हो पाता है। लग्न व सप्तम में कालसर्प योग हो तो स्त्री पक्ष कमजोर होता है, उसे पारीवारिक शान्ति प्राप्त नहीं होती।

अनेक संघर्षों व चिन्ताशील रहने से स्वास्थ्य पर दुष्प्रभाव पड़ता है, दुष्भावनायें उसे घेर लेती है, ऐसा व्यक्ति नकारात्मक भावनाओं से वशीभूत हो जाता है। उसकी सकारात्मक सोच समाप्त हो जाती है। भविष्य को लेकर चिन्तित रहता है, नया कार्य करने का साहस नहीं रहता। बार बार चिकित्सा करने पर भी लाभ नही मिलता। कभी कभी चोट दुर्घटनाओं का शिकार हो जाता है। उसके शत्रु अनायास ही पैदा होते हैं। उसके द्वारा किये गये कार्य का यश दूसरा व्यक्ति प्राप्त कर लेता है।

वह काले रङ्ग के या भयावह स्वप्न अधिक देखता है। स्वप्न में बार बार सर्प दिखाई देते हैं। सर्प रेंगते हुये, पीछा करते हुये दिखाई दें, काटने को दौड़ें तो भी सर्प दोष समझें। स्वप्न में यदि श्वेत सर्प काटे या उसके सिरहाने सर्पफण उठाकर बैठा दिखाई दें तो उसे पूर्वजों के आशीर्वाद से लाभ होगा। अत: ऐसे समय पितृ तर्पण करायें, पितृ प्रसन्नता के लिये दान करें।

किसी विधवा स्त्री को देखें, अथवा खुले बालों वाली स्त्री को रौद्ररूप धारण

करते देखें, काली स्त्री को रुदन करते देखें, किसी स्त्री की गोद में मृत बालक को देखें तो अशुभ समय के आगमन की सूचना समझें, अतः कुण्डली व ग्रहदशा के अनुसार शनि, राहु, केतु की शान्ति अवश्य करायें।

स्वप्न में मृत व्यक्ति यदि कोई वस्तु मांगे तो बुरा है, यदि आप वस्तु दे देवें तो अधिक बुरा है। यदि उसे खाली लौटा देवें तो मुसीबत आकर टल जायेगी। बारात देखना, खुद को सजा-धजा देखना, इत्र व तैल का लेपन करना, निर्जन वन देखना, पृथ्वी को फटी हुई देखना, जल में डूबना, निर्जन पहाड़, रेगिस्तान देखना इत्यादि आपत्ति के सूचक हैं। अपना अंगहीन होना, मुण्डन देखना, भैसे या गधे की सवारी देखना अशुभ फल को दर्शाती है अतः ग्रह दशा देखकर शान्ति प्रयोग करायें।

सन्तान न होना, गर्भपात होना, विकलांग होना भी पूर्वजन्म या वर्तमान जन्म के किसी शाप का कारण बताती है। अतः उसका निवारण अवश्य करें।

धर्म-कर्म में मन नहीं लगता। शरीर शुद्धि, खान-पान पर ध्यान नहीं देवे, आलस्य अधिक आये, पैशाचिक पीड़ा या टोना टोटका से पीड़ित होवे तो कालसर्पादि दोष के पाप ग्रहों की शान्ति करायें।

# कालसर्प योग का प्रभाव कब नहीं होगा

साधारणतया राहु-केतु के मध्य सभी ग्रह आ जाने पर कालसर्प योग की संज्ञा दी जाती है तथा उसका दुष्परिणाम बताकर व्यक्ति को भयभीत कर दिया जाता है अतः कालसर्प के साथ यह योग भी देखना चाहिये कि कुण्डली में इस कुयोग का नष्ट करने वाले योग विद्यमान है या नहीं।

ऐसा भी है कि कालसर्प योग वाले व्यक्तियों ने बहुत उन्नति की है। सम्राट अकबर, महात्मा गाँधी, जवाहरलाल नेहरु, महर्षि महेश योगी, धीरूभाई अम्बानी, सरदार पटेल, मार्गेट थैचर इत्यादि सैंकड़ों व्यक्तियों के उदाहरण आपको मिल जायेंगे। अतः कालसर्प योग वाली कुण्डली का अध्ययन सूक्ष्मता से करना चाहिये।

जिस प्रकार किसी-किसी सर्प के पास नागमणि होती है वैसे ही कुछ कालसर्प योग उन्नति कारक होते हैं। कालसर्प जिन घरों के मध्य हैं उनका फल अवश्य न्यूनाधिक होगा परन्तु अन्य राजयोग हैं तो वह फल भी उसको प्राप्त होगा।

जैसे २, ३, ५, ६ छठें घर में कालसर्प हो तो कुटुम्ब व सन्तान चिन्ता। १, २, ७, १२वां कालसर्प स्त्री चिन्ता देवे। अन्य योगों के कारण उसकी उन्नति होगी। शुभ योगों का अवलोकन अवश्य करें जो कालसर्प योग को कमजोर करते हों।

# कालसर्प योग को कमजोर करने वाले योग

- **कुण्डली में गजकेसरी योग हो।**
- **राहु-केतु के मध्य के घरों में ४ या ५ घरों में ग्रह होवे। यह योग मालिका योग कहलाता है। जो उन्नति अवश्य देता है।**
- सूर्य या चन्द्रमा के दोनों ओर शुभग्रह उन्नति देते हैं।
- शनि, सूर्य, मङ्गल, बृहस्पति, चन्द्र, बुध अच्छे घरों के स्वामी होकर स्वराशिस्थ व उच्च के होवे तथा शुभ स्थानों के फल की वृद्धि करते हों तो कालसर्प का अशुभ फल नष्ट होगा।
- जो ग्रह नीचका हो उसका राशि स्वामी उच्च का होवे अथवा अच्छे स्थान

में बैठकर शुभ फल का निर्माण करता हो तो उस ग्रह का **'नीच भङ्ग राजयोग''** बनता है।

- ५, ६, ७ या ६, ७, ८ भाव में लगातार ग्रहों की उपस्थिति भी उन्नति देती है। यह **'कूर्म योग''** उन्नति देता है।
- १, ५, ९वें स्थान पर ग्रह शुभ होकर **विष्णु योग** बनाते हैं।
- २, ६, ८, १२वें स्थान में ग्रह योग हो तो पूर्ण कालसर्प योग नहीं बनेगा।
- चर राशि का लग्न हो, शनि उच्च राशि का हो, बृहस्पति शुक्र केन्द्र में हो तो व्यक्ति भाग्यवान होगा, यह योग **''अंशावतार योग''** कहलाता है।
- जातक का जन्म दिन में हो तथा सूर्य चन्द्रमा विषम राशि में हो तो भाग्यशाली होगा।
- केन्द्र में शुभग्रह अच्छे योग बनाते हैं। चारों केन्द्रों में ग्रह **लक्ष्मी, कमल योग** बनाते हैं।
- भाग्य, दशम तथा लाभ भाव के स्वामियों का लग्न, धन, सुख स्थान एवं पञ्चमेश का सम्बन्ध हो।
- योग कारक ग्रहों का आपस में राशि परिवर्तन हो।

जैसे सिंह राशि के लग्न में भाग्येश मङ्गल दशवें घर में तथा दशमेश शुक्र भाग्य में, धनेश बुध लग्न में तथा लग्नेश सूर्य धन स्थान में होने से राशि परिवर्तन योग भी धनी बनाता है। इस प्रकार के योग अन्य लग्नों से भी **देखे गये हैं।**

- **कोई भी ग्रह राहु-केतु की धूरी से बाहर हो तो कालसर्प योग भङ्ग होता है। चन्द्रमा बाहर हो तो आंशिक सर्प योग रहेगा।**
- **जिस ग्रह के अंश राहु केतु के अंशों से अधिक हो और वह मार्गी हो तो वह राहु-केतु की पहुँच से बाहर हो जायेगा और कालसर्प योग भङ्ग करेगा। जबकि वक्रि होने से वह राहु-केतु की ओर बढ़ने लगता है जिससे वह कालसर्प की पहुँच में आ जायेगा एवं कालसर्प योग बनायेगा।**
- **यदि राहु-केतु के साथ अन्य ग्रह बैठे हों कुफल नष्ट हो जायेगा। राहु को सर्प का मुँह व केतु को पुच्छ मानते हैं परन्तु उनके साथ बैठे ग्रह सर्प के मुँह व पुच्छ को दबा लेते हैं इससे उनका कुफल नष्ट हो जाता है।**

❖ राहु-केतु के साथ कर्मेश भाग्येश आदि शुभ योग कारक ग्रह हो तो कुयोग न्यून होगा। राहु दशा अच्छा फल दे सकती है क्योंकि राहु-केतु अपने साथ बैठने वाले ग्रह का फल देते हैं।

❖ शुभ राशि में राहु-केतु हो या शुभ ग्रह से युत या दृष्ट हो तो कालसर्प दोष में न्यूनता आती है।

❖ यदि कोई ग्रह सम राशि में हो तथा नक्षत्र या अंशात्मक दृष्टि से राहु से दूर हो तो कालसर्प दोष में न्यूनता आती है।

❖ एक सर्प बनायें, उसमें २७ नक्षत्रों के नाम लिखें। २७ नक्षत्रों के ९ भाग करें तो ३-३ नक्षत्र एक भाग में आयेंगे। विलोम क्रम से ३ नक्षत्र राहु (सर्प) के मुँह में अन्तिम ३ नक्षत्र पुच्छ भाग में आयेंगे। शेष नक्षत्र उसके पृष्ठ भाग में रहेंगे। राहु की सर्पाकार गति होने से बीच के तीन-तीन नक्षत्र दाँये-बाँये रहेंगे।

नक्षत्रों के नाम इस तरह लिखें -

**मुँह - कृ भ अ। बाँये - रे उभा पूभा। दायें - श ध श्र। बाँये - उषा पूषा मू। दाँये - ज्ये अनु वि। बाँये - स्वा चि ह। दाँये - उफा पूफा म। बाँये - आ पु पुन। पुच्छ आश्लृ, मृ रो।**

अतः राहु नक्षत्र से विलोम क्रम से गिनने पर १, २, ३, ७, ८, ९, १३, १४, १५, १९, २०, २१वें नक्षत्र में जो ग्रह होगा वह अधिक पीड़ित होगा।

❖ जो ग्रह राहु-केतु के मध्य (चतुर्थ) में पड़ता है उसकी दशा कष्ट कारक होती है।

जैसे किसी व्यक्ति का वृश्चक लग्न है। लग्न में बृहस्पति तीसरे सूर्य बुध, चौथे शुक्र, छठा राहु, आठवां चन्द्र, नवां शनि, दशवां मङ्गल व १२ वां केतु स्थित है। इस जातक के शनि ग्रह राहु-केतु के मध्य में है। इसकी दशा में धन, जायदाद, व्यापार, सभी में हानि होकर पूरी १९ वर्ष की महादशा में बर्बादी हुई जबकि शनि सुखेश होकर भाग्य में होने से जायदाद बननी चाहिये।

इसी तरह मिथुन लग्न के एक जातक के सूर्य बृहस्पति लग्न में है। राहु चौथा, केतु दशवां है। सूर्य पराक्रमेश होने का अपना शुभ फल राहु-केतु के मध्य में होने से नहीं दे सका। सूर्य दशा में उपद्रव, प्रेतबाधा, मन का उच्चाटन, राजकीय विवाद, विद्या में बाधा रही।

**मैनें एक विवेचना दी है कि मनुष्य की देह में मूलाधार चक्र में रहने वाली कुण्डलिनी शक्ति ( सर्पिणी शक्ति ) उसके अनेक जन्मों के कर्मों को संयमित करती है। वह चैतन्य होने पर दिव्यता, सफलता देती है। अनके जन्मों के शापित बन्धनों को काटकर मोक्ष भी प्रदान करती है।** अत: सपिर्णि शक्ति का हमारे साथ गहरा रिश्ता है।

शनि की सर्पाकार (सर्प के समान धीरे धीरे चलने वाला) माना गया है। परन्तु शास्त्रों ने उसे **दण्डाधिकारी व न्यायकर्ता रूप** में भी माना है। पूर्व जन्मों के कर्मों का दण्ड शनि अपनी ढैया, साढेसाती अथवा अपनी महादशा में अवश्य देता है।

राहु-केतु भी सर्पिणी शक्ति के अंश हैं अत: इन्हें **कर्मसाक्षी ग्रह** मानना चाहिये। इनका पूर्वजन्म, इहजन्म व भावीजन्म से गहरा सम्बन्ध है।

अर्थात् राहु-केतु जिन राशियों में स्थित हों उनके राशि स्वामी ही हमारे कर्म के साक्षी ग्रह हैं। अत: इनके राशि स्वामी यदि एक साथ हो या एक दूसरे को देखते हो, एक दूसरे की राशि में स्थान परिवर्तन करते हो, शुभ स्थान में, केन्द्र में हो, उच्च राशियों में हो तो **यहाँ कैसा भी कुयोग कुण्डली में पड़ा हो व्यक्ति अच्छी उन्नति करता है।**

पूर्व में वर्णित वृश्चिक लग्न वाले जातक की कुण्डली में राहु मेष राशि में है जिसका कर्मसाक्षी **मङ्गल** है जो दशवें घर में है। केतु तुला राशि में है जिसका स्वामी **शुक्र** कर्मसाक्षी होकर चौथ स्थान में है। शुक्र मङ्गल दोनों शुभ स्थानों में है तथा एक दूसरे को देखते हैं अत: ये ग्रह विशिष्ट उन्नति योग बनाते हैं। शनि में शुक्रान्तर में आध्यात्मिक उन्नति विशेष तथा शनि की ढैया व साढे साति में हानि रही। शनि महादशा की अपेक्षा सप्तमेश व्ययेश की मारक वाली शुक्र दशा ने धन, ऐश्वर्य, आध्यात्मिक उन्नति दी जिसकी जातक ने कभी कल्पना नहीं की।

अत: **कर्मसाक्षी ( राहु-केतु की राशि के स्वामी ) ग्रह यदि बलवान है तो एक दिन अच्छी उन्नति अवश्य होगी। चाहे कालसर्प योग भी क्यों नहीं हो।**

अत: **यह सिद्धान्त भी ज्योतिष में एक शोध का विषय हो सकता है।**

इन कर्मसाक्षी ग्रहों में छठा, आठवां, द्विर्द्वादश योग है तो फल कमजोर

होगा। कालसर्प दोष को शान्त नहीं कर सकते हो परन्तु उनकी स्थिति अच्छे स्थानों में है तो कालसर्प दोष आंशिक होगा।

❖ राहु–केतु उच्च के हो तो कालसर्प दोष न्यून हो जाता है।

❖ राहु के साथ शुभ ग्रह उस भाव के फल की वृद्धि करेंगे तथा राहु के साथ अशुभ ग्रह उस भाव के फल को न्यून करेंगे।

❖ राहु–केतु के साथ मङ्गल, शनि हो तो अशुभ फल में वृद्धि होगी।

❖ मिथुन राशि में राहु उच्च का होनें से दोष का निवारण होता है। वृष कर्क व कन्या राशि में राहु हो तो सर्प दोष में कमी आती है।

❖ राहु का फल शनि के समान तथा केतु का फल मङ्गल के समान माना गया है। अत: शनि भी शुभ हो, असुराचार्य शुक्र शुभ हो तो राहु का दोष कम होता है। मङ्गल शुभ कारंक हो तथा देवगुरु बृहस्पति शुभ होतो केतु का अशुभ फल नष्ट होता है।

❖ जिन व्यक्तियों के कालसर्प दोष होता है उसंके परिवार के अन्य व्यक्तियों की कुण्डली में भी यह योग पाया जाता है। अत: परिवार में पूर्वज की असद्गति के कारण या पैशाचिक बाधाओं के कारण भी जातक इससे पीड़ित हो सकता है। इसके लिये नारायणबलि कर्म अथवा नागबलि कर्म कराना चाहिये। पूर्वजों द्वारा किये गये पापों का भुगतान भी उनके वंशजों करना पड़ता है। पूर्वजों द्वारा अन्याय पूर्वक कमाया गय धन आने वाली पीढीयों को बर्बाद कर सकता है। पूर्वजों ने पुण्य कार्य किये हो तो उनके वंशज सुखी रहेंगे।

❖ सत्यवादी, सात्विक तथा सत्कर्म करने वाले पर इसका प्रभाव न्यून होता है। मदिरा, माँस, परस्त्री संग तथा दुराचार का आश्रय लेने वाला व्यक्ति अधिक दु:खी होगा।

❖ कुण्डली में **छत्र योग** का निर्माण हा रहा हो तो कालसर्प दोष न्यून हो जाता है।

❖ द्वितीय या द्वादश भाव में शुक्र, गुरु केन्द्र में हो, दशवां मङ्गल हो, शनि उच्च का हो ता कालसर्प योग भङ्ग हो जाता है।

❖ मजदूर वर्ग शनि, राहु का प्रतीक है, इनको आंशिक कष्ट होता है। इनके पास होता ही क्या है जो पाप ग्रह उनसे छीन लेंगे।

# कालसर्प योग के सकारात्मक प्रभाव

ज्योतिष शांस्त्र राहु केतु की धुरी को "कार्मिक धुरी" मानता है और यह हमारे पूर्व जन्मों के कर्मों को दर्शाती है। प्रायः देखा जाता है कि यदि परिवार में किसी एक सदस्य के कालसर्प योग है तो अन्य सदस्यों के भी पूर्ण या आन्शिक कालसर्प योग दोष होगा। यह हमारे पूर्वजों के "ऋणानुबन्धन" के कारण है।

कालसर्प दोष युक्त मनुष्य हमेशा धन, परिवार, सन्तान, चिन्ता से ग्रसित रहता है। जीवन में कई उतार चढ़ाव आते हैं। जिससे या तो वह निढाल होकर बैठ जायेगा "या जीवन के कटु अनुभवों से ज्ञान प्राप्त कर संघर्ष से लड़ने की नई शक्ति प्राप्त करेगा।" जिसके कारण प्रबल आत्मबल प्राप्त कर भाग्य भरोसे नहीं होकर, अपने बाहुबल से उन्नति प्राप्त करता है। उसका जीवन दूसरों की सेवा में समर्पित हो जाता है एवं उसे ख्याति प्राप्त होती है"

यह योग बड़े बड़े राजनेताओं, उद्यमियों की कुण्डली में पाया जाता है। यदि पहले कंगाल स्थिति रहती है तो यह योग बाद में "रंक से राजा" बना देता है। व्यक्ति जीवन में नई ऊँचाईयों को छूता है, जिसकी उसने कल्पना भी नहीं की होती है।

कुण्डली में राजयोग या ग्रहों की उच्च स्थितियाँ हो तो प्रारम्भिक बाधाओं के बाद व्यक्ति नई ऊँचाइयों को छूता है। अभिशिप्त जीवन की बजाय ऐश्वर्य युक्त जीवन जीता है। दुष्ट बाधाओं को पार करनें पर, कालसर्प शान्ति के बाद तथा दशा भोग काल बाद कालसर्प के सकारात्मक प्रभाव भी दिखाई देते हैं। अतः इस योग के नाम से भयभीत होने की आवश्यकता नहीं है।

## १. अनन्त कालसर्प योग

लग्न में राहु-केतु के कारण व्यक्ति कष्ट पाता है, वैवाहिक जीवन व गृहस्थ में बाधायें आती है। दोष शान्ति से सकारात्मक फल प्राप्त होते हैं। यदि राहु वृष

मिथुन राशि में हो तो राहु वरदान स्वरूप उच्च राजयोग देता है।

## २. कुलिक कालसर्प योग

धन घर से अष्टम भाव में राहु-केतु ग्रह पहले जीवन में धन लाभ देवें तो उत्तरार्ध खराब रहे। यदि पहले दु:ख प्राप्त हो तो मध्यायु बाद सुखी हो। राहु वृष या मिथुन का हो तो धन, कुटुम्ब की वृद्धि करे। गढ़ाधन सट्टा, लॉटरी से भी अचानक धन दिलाता है।

## ३. वासुकि कालसर्प योग

तृतीय भाव में उच्च स्थानस्थ होकर भाग्येश, पञ्चमेश, राज्येश से युत हो एवं राहु वृष या मिथुन का हो तो साम्राज्य योग प्रदान करता है।

## ४. शङ्खपाल कालसर्प योग

राहु चतुर्थ भाव में वृष का मिथुन का हो एवं चतुर्थेश बलवान हो तो व्यक्ति कुछ समय कष्ट पायेगा बाद में उन्नति होवे। मानसिक चिन्ता व रोग उसे अवश्य बने रहे।

## ५. पद्मकालसर्प योग

पञ्चमेश बलवान हो, उच्च राशिस्थ हो, राहु वृष या मिथुन में हो तो विलम्ब से सन्तान होवे। व्यक्ति तन्त्र मन्त्र एवं ज्योतिष तथा गुप्त विद्याओं का जानकार होवे। अपने कुल में उत्पन्न व्यक्ति का दोष हो तो नारायण बलि तथा पितृ श्राद्ध कराने से उन्नति होवे।

## ६. महापद्म कालसर्प योग

षष्ठेश उच्च राशि में हो बलवान होवे, राहु उच्च का हो तो शत्रुओं पर विजय प्राप्त होवे। नौकरी राजपक्ष ठीक रहे। विदेश यात्रा भी करें।

## ७. तक्षक कालसर्प योग

सप्तम में राहु लग्न में केतु होने से यह योग बनता है। राहु वृष या मिथुन का हो, सप्तमेश उच्च का हो, भाग्येश धनेश से युत हो तो साझेदारी में लाभ रहे। स्त्री पक्ष ठीक ठीक रहे। अन्तरजातीय विवाह भी हो सकता है।

### ८. कर्कोटक कालसर्प योग

जातक पहले दु:खी रहे, मध्यायु बाद धनी हो, राहु उच्च का हो, धनेश भाग्येश सम्बन्ध हो तो धनी होवे। अचानक धन लाभ होवे।

### ९. शङ्खनाद कालसर्प योग

राहु मिथुन या वृष राशि का हो एवं भाग्येश, कर्मेश बलवान हो तो उत्तम धन लाभ हो। भाग्यवृद्धि होवे।

### १०. घातक कालसर्प योग

राहु उच्च का या वृष का हो, लग्नेश, भाग्येश, दशमेश, पञ्चमेश का योग हो तो उच्च राजयोग समाजसेवी योग बनाता है।

### ११. विषाक्त कालसर्प योग

उच्च या वृष का राहु अभीष्ट की पूर्ति करता है। लाभेश के बलवान होने पर आय के अनेक साधन बनते हैं। अधिक लाभ ४२ वर्ष बाद शुरु होता है।

### १२. शेषनाग कालसर्प योग

लग्नेश, भाग्येश, राज्येश बलवान योग कारक होवे। राहु वृष या मिथुन में हो तो उच्च पद, प्रतिष्ठा, राजनेता होवे। धनी मानी होवे, विदेश योग बने।

## कालसर्प योग का प्रभाव काल

कालसर्प योग का प्रभाव अधिकतर राहु-केतु की महादशा में या अन्तर दशा में होता है। किसी किसी की कुण्डली में ऐसा होता है, कि राहु महादशा उनके जीवन में आती ही नहीं है। अत: राहु-केतु अन्तर-प्रत्यन्तर दशा में ही उनका थोड़ा फल मिलता है। जीवन का पूर्वार्द्ध सुखी हो तो उत्तरार्ध कमजोर होता है।

कई कुण्डलियों में देखा है कि जिनके कालसर्प योग होता है तथा राहु दशा नहीं आ रही है, उनकी कुण्डली में शनि महादशा कमजोर हो जाती है।

कभी-कभी राहु-केतु के मध्य में पड़ने वाले ग्रह की दशा भी कमजोर हो जाती है। जैसे मिथुन लग्न की कुण्डली में सूर्य बृहस्पति लग्न में है, दशवां केतु चौथा राहु है जातक की सूर्य दशा कमजोर रही।

वृश्चिक लग्न में छठा राहु, भाग्य में सुखेश पराक्रमेश शनि, १२ वें केतु स्थित है। शनि भाग्य स्थान में राहु-केतु के मध्य में है, शनि महादशा में जमीन जायदाद संपत्ति की वृद्धि होनी चाहिये। ऐसा नहीं होकर जातक की जमीन जायदाद, व्यापार, सम्पत्ति सब नष्ट हो गया। शनि महादशा के १९ में से १७ वर्ष जातक के खराब रहे।

जब जातक का जन्म शुक्ला एकादशी तिथि के आस पास या कृष्ण पक्ष में पञ्चमी के आस पास हो तो सूर्य चन्द्रमा में नवम-पञ्चम योग होता है। गोचर भ्रमण से जब राहु केतु सूर्य या चन्द्रमा पर आयेंगे तो सूर्य चन्द्रमा दोनों पर उनकी दृष्टि पड़ने से चिन्ता योग बनेगा। ऐसा योग प्रत्येक ९ या १८ वर्ष के अन्तराल में विशेष घटित होगा।

शुभ स्थान में बैठे बृहस्पति, शनि, मङ्गल पर राहु केतु का गोचर भ्रमण बृहस्पति, शनि, मङ्गल से १५० अंश अथवा २१० अंश की दूरी होगी तब पूर्ण षडाष्टक योग बनने से चिन्ता बाधा आये।

यदि सप्तम भाव में राहु, लग्न में केतु शेष ग्रह ८, ९, १०, ११, १२ में स्थित हो तो जातक के २८ वें वर्ष पश्चात् कालसर्प योग का प्रभाव दिखाई देने लगता है। कुछ विद्वान कहते हैं कि कालसर्प का प्रभाव ४२ वे वर्ष या ४९ वें वर्ष तक रहता है। कुछ विद्वान ५६ वर्ष तक प्रभाव मानते हैं परन्तु कुछ कुण्डलियों में मैनें देखा है कि व्यक्ति अपनी ग्रह दशानुसार ७०-७२ वर्ष तक सुखी रहें, इसके बाद उनका पतन शुरु हुआ। इसके पहले कालसर्प योग का कोई प्रभाव नहीं दिखा। अतः दशाफल का विवेचन नहीं करना चाहिये।

यदि कुण्डली में ४, ८, १२ वें राहु-केतु हो, उनके साथ सूर्य-चन्द्र, मङ्गल, शनि या बुध हो तो भी उसे कालसर्प के समान कष्ट प्राप्त होता है।

राहु-केतु के साथ मङ्गल शनि वक्री होकर बैठे हैं, तो अशुभ फल में वृद्धि होगी। कुछ विद्वानों के अनुसार राहु-केतु के साथ बैठे ग्रह की अंशात्मक दूरी के अनुपात के वर्षों में जातक को कष्ट होगा। जैसे राहु ७ अंश का सूर्य २० अंशों का तो दोनों का अन्तर १३ हुआ। अतः १३, २६, ३९, ५२, ६५, ७८ वें वर्ष में जातक को कष्ट प्राप्त होगा।

# कालसर्प योग कब अधिक भारी होता है

कालसर्प योग पूर्व जन्म के कर्मो के अनुसार अच्छा या बुरा होता है। यदि कुण्डली में राजयोग है तो जातक उन्नति अवश्य करेगा परन्तु जिस घर में कालसर्प योग बना है, उस भाव के सम्बन्ध में चिन्ता अवश्य देगा।

❖ कालसर्प योग वाला व्यक्ति माँसाहारी, दुर्व्यसनी, दुराचारी तथा परधन को अपहृत करने वाला होवे अथवा चोरी, डाका करने वाला होवे तो वह कुछ समय ही सुखी रह सकता है एक दिन उसे बहुत पछताना पड़ता है।

❖ मन कर्म वचन से दूसरों का बुरा चाहने वाला, दूसरों की दु:खी आत्माओं की दुराशीष के कारण दु:ख अवश्य भोगेगा।

❖ यदि ग्रहण के समय जन्म हो, तो ग्रहण शान्ति अवश्य करायें।

सूर्य-राहु, बृहस्पति-राहु, शनि-सूर्य, शनि-चन्द्र, शनि-मङ्गल तथा सूर्य-चन्द्र मङ्गल का राहु, शनि, केतु से योग होतो भी व्यक्ति दु:खी रहेगा।

❖ राहु-केतु का सूर्य, चन्द्र या बृहस्पति से षडाष्टक योग हो तो व्यक्ति दु:खी होगा। राहु-शनि षडाष्टक में भी अशुभफल की वृद्धि होगी।

❖ अशुभ भावों में अशुभ युतियाँ भी परेशानी बढाती है।

❖ कालसर्प योग हो तथा सर्पयोनि (रोहिणी, मृगशिरा नक्षत्र) में जन्म हो तो कालसर्प दोष बढ़ जाता है।

उत्तराषाढ़ा नक्षत्र की योनि नकुल है अत: वर-वधू मेलापक में इसका त्याग करें। यदि कालसर्प दोष भी है तो वैवाहिक जीवन विशेष कष्ट कारक होगा।

❖ राहु-केतु वक्र गति से चलते हैं अत: सभी ग्रह केतु से राहु के बीच स्थित हो, तो गोचर ग्रह वशात् सभी ग्रह राहु के मुख में आते जायेंगे अत: यह

कालसर्प योग अधिक भारी रहेगा।

❖ यदि राहु-केतु के साथ स्थित ग्रहों के अंश कम होवे तथा राहु-केतु के अंश ज्यादा हो। यदि अधिक अंश वाले ग्रह वक्री हो तो सर्प दोष में वृद्धि होगी।

❖ यदि जन्मकुण्डली में चन्द्रमा के आगे-पीछे अथवा साथ में कोई ग्रह नहीं हो तो "केमद्रुम" (दरिद्री) योग होने से कालसर्प का प्रभाव बढ़ेगा। इसी प्रकार कुण्डली में "शकट योग" या दरिद्री योग हो तो भी कालसर्प का विष बढकर व्यक्ति को समस्या व संघर्ष अधिक प्रदान करेगा।

❖ अधिकतर ग्रह नीच राशि या शत्रुराशि में होवे।

❖ अमावस्या का जन्म हो तथा चन्द्रमा कमजोर हो।

❖ कालसर्प योग हो तथा व्यक्ति का जन्म भरणी, आर्द्रा, आश्लेषा,मघा, जेष्ठा, मूल, विशाखा नक्षत्र में हुआ हो। अतः ग्रह शान्ति अवश्य करायें।

❖ जातक के जन्म के दिन ज्वालामुखी योग हो - प्रतिपदा को मूल नक्षत्र, पञ्चमी को भरणी, अष्टमी को कृत्तिका, नवमी को रोहिणी नक्षत्र में जन्म हो तथा कालसर्प योग हो तो व्यक्ति के जीवन में ग्रहों का दुष्प्रभाव अधिक होगा। ग्रह शान्ति व मृत्युञ्जय प्रयोग अथवा पार्थिव शिव पूजन करायें।

❖ राहु में केतु का अन्तर या केतु में राहु का अन्तर चल रहा हो तो ग्रह बल देखकर ही फलादेश जानें, क्यों कि इस समय कालसर्प योग पूर्ण बनेगा। यदि इस समय शनि का प्रत्यन्तर आ जाये तो समय अधिक कष्ट कारक होगा।

❖ यदि व्यक्ति अधिक लाभ कमा रहा है एवं दोनों हाथों से धन लुटा रहा है, मित्रों बन्धु, रिश्तेदारों की सहायता कर रहा है तो उसे सावधान होना चाहिये एक दिन वे सभी व्यक्ति उसके शत्रु होकर उसको नुकसान पहुँचा देंगे अतः अर्थ का आदान प्रदान समुचित मात्रा में करें। भविष्य का ध्यान रखते हुये कुछ धन अपने लिये सुरक्षित रखें।

❖ यदि कुण्डली में शाप योग भी स्थित होवे तो कालसर्प दोष में वृद्धि होगी।

- राहु का सूर्य चन्द्र से योग "ग्रहण योग" राहु मङ्गल युति "अङ्गारक योग" राहु-बुध "जडत्व योग", राहु-बृहस्पति "चाण्डाल योग" राहु-शुक्र "अभोत्वक योग" राहु-शनि "नन्दी योग" बनाते हैं। ये योग यदि अशुभ स्थानों में बनते हैं तो विशेष हानिकारक हैं।
- मङ्गल-राहु, राहु-सूर्य, राहु-चन्द्र, राहु-शनि का आठवें, १२ वें घर में योग अशुभ फल की वृद्धि करता है।
- जातक अभिचार कर्म, टोना-टोटका व पैशाचिक प्रवृत्ति से प्रभवित रहता है।
- पञ्चम भाव (इह जन्म) नवम भाव (पूर्वजन्म) दूषित होवे।
- व्यक्ति आलसी होवे, खान-पान व शरीर शुद्धि का ध्यान नहीं रखें।
- निवास स्थान में वास्तु दोष होवे, स्वच्छता का ध्यान नहीं रखें।
- पूर्वजों का अपमान करें, उनके निमित्त श्राद्ध या पैतृक कर्म नहीं करें।
- अधिक रात्रि तक जगे, प्रात: जल्दी नहीं उठे तो वह जातक अपने आत्मबल को कमजोर कर लेता है। वर्तमान जीवन शैली में व्यक्ति अधिक रात्रि तक कार्य करते हैं और प्रात: देर से उठते हैं जिससे एक दिन "ओवर कोन्फीडेन्स" एवं अधिक धन कमाने की चाह में परिवार से दूर हो जाते हैं तथा कमाया हुआ धन एक दिन अचानक नष्ट हो जाता है। क्योंकि कि सात्विक समय की कमाई धन लक्ष्मी ही स्थिर रहती है।

# ॥ कालसर्प योग के विविध प्रकार ॥

जब सभी ग्रह राहु-केतु की धूरी के एक ओर आ जाते हैं अथवा दूसरी भाषा में कहें कि राहु-केतु के मध्य आ जाते हैं तो कालसर्प योग बनता है।

१२ लग्नों के आधार पर १२ तरह के कालसर्प योग माने गये हैं। अलग-अलग राशि में इनके फल में कुछ परिवर्तन हो जाता है अत: १२ × १२ = १४४ प्रकार के कालसर्प योग बनते हैं। इनमें से कभी ग्रह राहु से केतु के मध्य होते हैं, तो कभी केतु से राहु के मध्य इससे उनका फल अलग अलग हो जाता है। इससे १४४ × २ = २८८ प्रकार के कालसर्प योग मुख्य जानने चाहिये। यदि एक-एक ग्रह राहु-केतु की पहुँच से बाहर चला जाता है आंशिक कालसर्प योग बनता है अत: कुल २८८ × १२ = ३४५६ प्रकार के कालसर्प योग होंगे।

**१२ भावों के आधार पर १२ कालसर्प योग इस प्रकार है -**

| | | |
|---|---|---|
| **१. अनन्त** | **२. कुलिक** | **३. वासुकि** |
| **४. शङ्खपाल** | **५. पद्म** | **६. महापद्म** |
| **७. तक्षक** | **८. कर्कोटक** | **९. शङ्खचूड़** |
| **१०. घातक** | **११. विषाक्त** | **१२. शेषनाग** |

## दृश्य गोलार्द्ध एवं अदृश्य गोलार्द्ध कालसर्प योग

### दृष्य गोलार्द्ध कालसर्प योग

१. द्वादश भाव में राहु तथा छठे भाव में केतु, शेष ग्रह छठे भावसे १२ वें भाव के मध्य हो या सप्तम भाव से एकादश भाव के मध्य हो अर्थात् केतु से राहु के मध्य स्थिर हो तो यह महापद्म कालसर्प योग है। इसमें योग अधिकतर ग्रह भाग्य, कर्म व लाभ स्थान में होने से नौकरी व्यवसाय में उन्नति कारक है। यदा कदा ऋण रोग चोट परेशानी योग बन सकता है। जीवन के पूर्वार्द्ध में धन कमाये तो उत्तरार्ध में शुभ कार्यों में खर्च अधिक करें।

२. लग्न स्थान में राहु तथा सप्तम में केतु हो शेष ग्रह राहु केतु के मध्य में हो

तो यह भी दृश्य गोलार्द्ध कालसर्प योग बनता है। यदि मध्य के भावों में लगातार ग्रह हो तो व्यक्ति अच्छी उन्नति करता है। अर्थात् **''माला योग''** बने तो शुभ रहे। ऐसा व्यक्ति प्रारंभ में धन कमाये तो उत्तरार्ध में यश हानि, धन हानि, स्वास्थ्य कमजोर रहे। क्योंकि गोचर ग्रह पश्चात् सभी ग्रह राहु के मुँह में जायेंगे इसलिये यह योग अधिक कष्ट कारक रहे।

## अदृश्य गोलार्द्ध योग

१. इस योग में ६ ठें स्थान पर केतु १२ स्थान राहु होता है। शेष ग्रह ५, ४, ३, २, १ भावों में होने से गोचर भ्रमणमें ग्रह राहु के मुखमें नहीं जायेंगे।अत:विशेष कष्ट कारक नहीं होता है।

२. पञ्चम भाव में केतु एकादश भाव में राहु शेष ग्रह १२, १,२, ३, ४, भाव मेंहो तो गोचर भ्रमण वशात् ग्रह राहु के मुख में नहीं जाने से योग विशेष कष्ट कारक नहीं रहे।

# ॥ अथ द्वादश कालसर्प योग फलम् ॥

## १. अनन्त कालसर्प योग

लग्न स्थान में राहु सप्तम स्थान में केतु अथवा लग्न में केतु सातवें राहु हो एवं सभी ग्रह उनके मध्य में होतो अनन्त नामक कालसर्प योग बनता है। यह व्यक्ति स्वार्थी व कूटनीतिज्ञ होवे। राहु के साथ सूर्य, चन्द्र, मङ्गल हो तो क्रोधी होवे स्वास्थ्य मध्यम रहे, चोट दुर्घटना योग भी बने तथा अनकानेक कारणों से चिन्तित रहे। उसे मान हीं मिले गुप्त शत्रु बढ़े। राहु के साथ बुध हो तो बड़बोला हो, शुक्र राहु शनि योग कुछ ऐसी घटनायें घटित करते हैं, जिससे व्यक्ति उदासीन होकर एकान्त पसन्द करते हैं। यदि कुण्डली में अन्य शुभ योग हो तो व्यक्ति आध्यात्म की ओर बढ़ता है क्योंकि उसका वैवाहिक जीवन सुखद नहीं होता। सम्बन्ध विच्छेद या दोनों में वैमन्यस्ता पैदा करता है। यदि शुभ ग्रह स्त्री पक्ष को सुधारते हैं तो पत्नि रोगी रहे।



१. अनन्त कालसर्प योग

यदि लग्नेश सप्तमेश का आपस में केन्द्र, त्रिकोण, राशि परिवर्तन अथवा दृष्टि योग बनता है तो जीवन अधिक समय कष्टमय नहीं रहेगा।

इस कुण्डली में प्रत्येक घर में ग्रह होने से ''माला योग'' बनता है जो राजयोग देता है, अतः कालसर्प दोष अति न्यून रहेगा।

सन्तान घर पर राहु कीदृष्टि होने से सन्तान की चिन्ता भी प्राप्त होती है।

यदि लग्न में केतु सातवें राहु हो तो गोचर भ्रमण से राहु वक्री होकर ग्रहों को अपना ग्रास बनायेगा, दूसरे ग्रह मार्गी होकर आगे बढेंगे तो राहु के मुख में जायेंगे यह योग अधिक कमजोर होता है। अर्थात् दुष्परिणाम अधिक होंगे, जीवन संघर्षमय रहेगा।

## २. कुलिक कालसर्प योग

दूसरे भाव में राहु हो तथा केतु अष्टम भाव में हो, शेष सात ग्रह उनके मध्य में हो तो कुलिक नामक कालसर्प योग बनता है। यह जातक धन की तंगी अधिकतर महसूस करेगा, धन के लिये कठिन संघर्ष करना पड़ेगा। ऐसा व्यक्ति रिश्तेदारों से धन का लेन देन नहीं करें, उनसे सम्बन्ध खराब होंगे।

स्वास्थ्य भी ऐसे व्यक्ति का जल्दी खराब होगा। टोना-टोटका, प्रेतदोष उस पर शीघ्र लागू होंगे। व्यापार में अधिक मेहनत करें तो भी नौकरी जितना ही धन प्राप्त होगा।



२. कुलिक कालसर्प योग

यदि दूसरे भाव में राहु या केतु हो तथा उनके साथ सूर्य या चन्द्रमा हो तो स्त्री की आयु कम होगी क्योंकि द्वितीय भाव स्त्रीघर से आठवां पत्नि की आयु का घर, है उसमें ग्रहण योग स्त्री की हानि करता है। कुटुम्ब चिंता व धन चिन्ता देता है।

कोई भी कालसर्प योग होवे उस कुण्डली में सूर्य चन्द्रमा एक दूसरे से नवम-पञ्चम होंगे तो जब भी राहु गोचर में सूर्य या चन्द्र पर आयेगाउस समय वह सूर्य चन्द्र दोनों को देखेगा अतः वह समय कष्ट कारक होगा। प्रस्तुत कुण्डली में ऐसा ही योग है।

## ३. वासुकी कालसर्प योग

तृतीय भाव में राहु तथा नवम भाव में केतु हो तो **वासुकी कालसर्प योग** बनता है। ऐसा व्यक्ति अपने भाईयों व कुटुम्बियों से दु:खी रहता है। उसे घर का पड़ौस भी अच्छा नहीं मिलता। आत्मीयजन उससे जलन करते हैं। भाग्य मन्द गति से चलता है। कन्धों में दर्द रहेगा। सफलता के किनारे आकर रुक जाये। प्रतिस्पर्धा में मेरिट में कुछ नम्बरों से रह जाये। एजेन्सी, ठेका, तेजी-मन्दी, शेयर्स में नुकसान रहे। डरावने स्वप्न, काले स्वप्न आये या स्वप्न में सर्प अधिक दिखाई दे। छोटे बच्चे रात को बिस्तर गीला कर देवे। कुटुम्ब में कोई अकाल मृत्यु होवे, उसकी आत्मा परेशान करे।



३.१ वासुकी कालसर्प योग

यदि शुभ ग्रह राहु के साथ होवे तो उसे घटना का पूर्वाभास हो जाये। कुण्डली में अच्छे योग होवे, तृतीयेश नवमेश बलवान होवे तो व्यक्ति भविष्यवक्ता भी हो सकता है।

इस जातक को हनुमान, भैरव या कार्तिकस्वामी की उपासना करनी चाहिये। मनोवाञ्छित फल नहीं मिलने से जातक कभी कभी नास्तिक भी हो जाता है। यदि तीसरे स्थान में केतु या नवें राहु हो तो व्यक्ति छल कपट करे, तन्त्र मन्त्र प्रयोग करे।

ऐसा व्यक्ति झूठे किस्से आसानी से गढ़ लेता है। जातक वकील, एक्साईज इंस्पेक्टर, नर्सिंगकार्य, तस्करी कार्य भी करता है। परिस्थितों से झूझते हुये कुछ जातक अदम्य साहसी भी होते हैं।

सातवें घर पर राहु की दृष्टि होने से एवं पञ्चम स्थान कमजोर होने पर विवाह में विघ्न कारक है। कुण्डली नं० ३.२ में पञ्चमेश मंगल शून्य अन्श का है एवं पञ्चम में नीच का शनि है, इससे जातक की ३९ वर्ष तक शादी नहीं हुई। बृहस्पति राहु-केतु से बाहर होने से आंशिक कालसर्प योग है।



३.२ आंशिक वासुकी कालसर्प योग

## ४. शङ्खपाल कालसर्प योग

चतुर्थ भाव में राहु तथा दशम भाव में केतु हो तथा सभी ग्रह राहु-केतु के मध्य हो अथवा दशवे राहु चौथा केतु हो तो भी **शङ्खपाल नामक कालसर्प योग** बनता है। चतुर्थ भाव सुख, सम्पत्ति, जायदाद, निद्रा, हृदय तथा शयन सुख का एवं माता का होता है। यह योग इनमें से किसी एक पक्ष को विशिष्ट हानि देगा। यदि जीवन में अच्छा धन कमा लिया हो तो जीवन के उत्तरार्ध में सब कुछ लुट जायेगा। इसके लिये ग्रहों की दशा का अवश्य अवलोकन करें। किसी की जायदाद हानि करे, किसी को गृह कलह, तलाक, पत्नि वियोग देवे तो किसी के माता पिता की शीघ्र मृत्यु होवे। दूसरों से धोखा मिलेगा, जातक चिन्ताशील रहे। पति-पत्नि में किसी का चरित्र संदिग्ध हो सकता है।




४.१ शङ्खपाल कालसर्प योग

कुण्डली नं ४.१ सीताराम केसरी की है। राहु का राशि नाथ मङ्गल लग्नेश शनि के साथ है। केतु का राशि राशिनाथ (कर्मसाक्षी ग्रह) धन घर को उच्च क दृष्टि से देखता है, शुक्र का राशि नाथ बुध दशवें नीच राजभङ्ग योग बनाता है अतः जीवन में उन्नति हुयी परन्तु अन्त कमजोर रहा।

कुण्डली नं० ४.२ ऐसे व्यक्ति की है जिसके कभी ब्याज का काम था और उसके यहाँ तराजू में सोने का लेन देन होता था। उसे कमजोर समय में २-२ किलो आटा खरीद कर खाना पड़ा। नीच का राहु भूमी दोष, वास्तु दोष भी प्रकट करता है। उस व्यक्ति के मकान में पहली मंजिल ११ फुट, दूसरी मजिल १३ फुट व तीसरी मंजिल १५ फुट ऊँची थी। अतः मैनें उसे वह स्थान छोड़कर अन्यत्र रहने की सलाह दी। ऐसा करने पर उसकी पुनः उन्नति हुई। इस जातक की कुण्डली में राहु ने बृहस्पति का फल दिया। अतः राहु दशा, अन्तरदशा अच्छा रही,बृहस्पति का फल राहु ने दे दिया इसलिये बृहस्पति की दशा,




४.२ शङ्खपाल कालसर्प योग

अन्तरदशा कमजोर रही।

## ५. पद्मकाल‍सर्प योग

पञ्चम भाव में राहु ११ वें भाव में केतु हो तो यह **पद्म नामक कालसर्प योग** होता है। यों तो कहते हैं पाँचवा राहु विदेश विद्या, अंग्रेजी तथा गणित में अच्छा होता है अर्थात् विद्या में सहायक है परन्तु कालसर्प योग बनने पर यह विद्या में अवरोध देता है। पाँचवे राहु-केतु का सूर्य चन्द्र मङ्गल के साथ योग हो तो विद्या में अवरोध, सन्तान चिन्ता, गर्भपात होवे। ऐसे जातक की वाणी असंयमित रहती है, क्रोधी होता है। जादू, टोना, अभिचार कर्म से पीड़ित होकर तरह तरह के दु:ख प्राप्त करता है।




५. पद्म कालसर्प योग

सन्तान सुख में कमी रहती है, सन्तान जीवित कम रहती है, पुत्रियाँ अधिक हो या सन्तान की दिनचर्या ठीक नहीं होवे। सन्तान के व्यापार, विवाहादि की चिन्ता विशेष रहे। सन्तान सुख में बाधा निवारण के लिये १४ तरह के शाप योगों का अवलोकन अवश्य करें।

जातक तन्त्र-मन्त्र, पैशाचिक साधना की ओर अग्रसर हो सकता है जो आगे जाकर उसका भविष्य बिगाड़ देगी। इस प्रकार के व्यक्ति के मित्र धोखा देने वाले होंगे। पूजा-अनुष्ठान कर्म अक्सर अधूरा रहेगा। मन में उत्साह कम रहेगा। मङ्गल कार्यों में अधिकांशत: विलम्ब होगा या विघ्न आयेंगे। लड़कियों को सुसराल में परेशानी रहे, बहुयें सेवाभावी नहीं होगी।

व्यक्ति की सोसायटी गलत होगी। गलत खान-पान व नशे की लत होगी। जुआ सट्टे में धन गंवायेगा। प्रेम के क्षेत्र में धोखा होगा। पञ्चम भाव प्रभावित होने से, पञ्चमेश शून्य अंश का हो तो भी सन्तान की चिन्ता रहे। बृहस्पति-शुक्र की अंशात्मक युति हो या इनमें षडाष्टक योग हो तो स्त्री के गर्भाशय में खराबी, मासिक धर्म बन्द होना या रुकावट आवे। यदि स्त्री का स्वास्थ्य ठीक हो तो पुरुष के शुक्राणु कमजोर होंगे।

## ६. महापद्म कालसर्प योग

षष्टम भाव में राहु तथा १२ वें भाव में केतु हो तो यह योग **महापद्म कालसर्प योग** होता है। यह योग रोग वं शत्रु की वृद्धि करता है, अन्त में विजय दिलाता है। वृथा वादविवाद मुकद्दमेबाजी कराता है। चोरी, डकेती, से धन हानि होवे। आर्थिक परेशानी तथा वृथाभ्रमण एवं वृथा खर्चे रहे। बिमारियाँ परिवार में लम्बी चले। किसी न किसी की बिमारी पर परिवार में खर्चा होता रहे। व्यापार की अपेक्षा नौकरी ठीक रहे। नौकरी में भी विवाद चलता रहे, उन्नति समय पर नहीं होवे। प्रत्येक कार्य में रुकावट रहे, क्योंकि यह भाव भाग्य स्थान से दशवां है, अत: भाग्य को कमजोर करता है।




६. महापद्म कालसर्प योग

सन्तान घर से आठवां घर अर्थात् १२ वें घर में केतु सन्तान के लिये कमजोर होता है, अत: सन्तान सुख हेतु केतु का उपाय करें, दो रंग का कुत्ता पालें। पार्थिव शिव व गणपति की पूजा करें।

इस कुण्डली में सन्तान घर का स्वामी मङ्गल भाग्य में, भाग्येश सूर्य सन्तान घर को उच्च की दृष्टि से देखता है फिर भी सन्तान नहीं हुई। केतु शून्य अंश १७ कला का है बृहस्पति ११ अंश, शुक्र १७ अंश के हैं जो केतु से अधिक अंशों में है। अत: अंशो के आधार पर आंशिक कालसर्प योग होने पर भी सन्तान नहीं हुई।

इस कुण्डली में केतु १२ वां सन्तान अवरोध कारक है। यदि गोचर भ्रमण में राहु आयेगा तो ५वां राहु, ११ वां केतु होगा जो सन्तान अवरोध कारक होंगे। पुन: सन्तान योग के साथ मैनें बृहस्पति-शुक्र युति, प्रतियुति या षडाष्टक याग देखने को भी कहा था यहां बृहस्पति शुक्र युति योग के कारण स्त्री के गर्भाशय में विकार से सन्तान योग नहीं बना।

१२ वां भाव सन्तान से आठवां अर्थात् सन्तान का आयु घर है इसमें पापग्रहों व शुभ ग्रहों की स्थिति देखकर सन्तान सुख जाने।



७. तक्षक कालसर्प योग

## ७. तक्षक कालसर्प योग

सप्तम भाव से लग्न तक राहु-केतु के मध्य ग्रह होने से **तक्षक नामक कालसर्प** योग बनता है। यह योग जीवन साथी तथा व्यापारिक साझेदार पर प्रभाव ड़ालता है। व्यापार में साझेदार से धोखा होता है। विवाह में विलंब होता है, स्त्री से विचार कम मिले, अत: गुप्त प्रेम प्रसंग बढें। प्रेम के क्षेत्र में असफलता मिले। स्त्रियों के कारण आर्थिक व सामाजिक हानि उठानी पड़े। ऐसे जातक की मित्रता शीघ्र टूटती है, सबको संकोच की दृष्टि से देखता है। व्यक्ति भावुक भी अधिक होता है। उसकी पैतृक सत्पत्ति नष्ट हो जाती है या दान में दे देता है। गुप्तरोग व गुप्त शत्रुओं से वेदनाशील रहता है। आरोप-प्रत्यारोप का शिकार होता रहता है। वैवाहिक जीवन कमजोर रहे, स्त्री रोगी रहे।

इस जातक के सूर्य बुध शुक्र मङ्गल शुभ होने से उन्नति रही। राहु ने भाग्येश गुरु का फल दिया इसलिये राहु दशा में उन्नति हुई। राहु में शनि ही कमजोर रहा। अत: ग्रह देखकर कालसर्प में राहु का फल जानें। अन्य ग्रह शुभ होने से पति पक्ष में कोई परेशानी नहीं आयी, विवाह भी समय पर हुआ, सन्तान ने भी उन्नति की।

## ८. कर्कोटक कालसर्प योग



८. कर्कोटक कालसर्प योग

अष्टम भाव में राहु तथा धन घर में केतु तथा शेष ग्रह इनके मध्य मे हो तो **कर्कोटक कालसर्प योग** बनता है। यह योग आयु, स्वास्थ्य, व धन पर प्रभाव डालता है। कभी ऋणी करेगा, तो कभी धनी बनायेगा। कभी रोगी, कभी निरोगी करे। जीवन में अस्थिरता अधिक रहे। वैसे आठवां शनि एवं आठवां राहु आयु बढ़ाता है, परन्तु अन्य योग देखकर फलित करें। आठवें राहु के साथ मङ्गल या शनि

व्यक्ति को रुग्णता देते हैं। भूतप्रेत बाधा से व्यक्ति पीड़ित रहे तथा भैरव उपासना उसको अधिक अनुकूल रहे। बात बात पर धन हानि आरोप-प्रत्यारोप रहे। मुकद्दमेबाजी में धन हानि होवे, धोखा होवे, दूसरों को दिया पैसा नहीं आये। वाणी पर नियन्त्रण कम रहे, शत्रु बढ़े। नौकरी, व्यापार में स्थान परिवर्तन होवे। यदि कुण्डली में अच्छे योग हों तो विदेश यात्रा करे, धन कमाये, परन्तु वहधन स्थिर नहीं रहेगा। परिवार में कलह रहे, कुटुम्ब चिन्ता रहे। यदि दूसरे घर में पाप ग्रह हों, सूर्य चन्द्र हो तो पति या पत्नि को कष्ट रहे। शनि मङ्गल साथ हो या उनमें षडाष्टक योग हो तो दुर्घटना योग भी बनता है। इस जातिका का स्वास्थ्य अधिकांशतः कमजोर रहता है।

## ९. शङ्खचूड़ कालसर्प योग



९.१ शङ्खचूड़ कालसर्प योग

नवम भाव में राहु तथा तृतीय भाव में केतु तथा अन्य ग्रह इनके मध्य में हो तो **शङ्खचूड़ नामक कालसर्प योग** बनता है।

इस योग वाले जातक के भाग्य में रुकावटें आती है। धर्म कर्म में रुचि बनें एवं विघ्न आते हैं। नौकरी में मातहत को उन्नति मिल जाती है, पर उस व्यक्ति की पदोन्नति रुक जाती है। मङ्गल कार्यों में विघ्न आते हैं। विघ्नों के कारण धर्म में श्रद्धा-अश्रद्धा पैदा होती है। परिवार के बड़े बुजुर्ग की आत्मा परेशान करे, यदि बृहस्पति भी कमजोर है तो यह योग प्रबल होगा। व्यक्ति तन्त्र मन्त्र के चक्कर में पड़ता है एवं अधिकांशतः ठगा जाता है। जीवन में उन्नति करता है तो वृद्धावस्था में सन्तान व स्त्री के कारण चिन्ता परेशानी रहे। धन हानि होवे, वैमनस्यता बढ़े। इस योग में पिता का सुख भी कम हो जाता है। या तो पिता का सुख कम रहे अथवा माता-पिता, परिवार में वैमनस्यता के कारण पिता से दूर रहे। जातक की मृत्यु अकस्मात हावे।

कुण्डली नं० ९.१ के जातक ने युवावस्था में नाम तथा धन दोनों कमाया। ७० वर्ष की वृद्धावस्था में पुत्रों को लेकर पति पत्नि में विवाद हो गया। पत्नि ने एक पुत्र तथा स्वयं ने दूसरे पुत्र का पक्ष लिया। दोनों में वैमनस्यता बढ़ी। दोनों अगल

अलग रहने लगे। धन की हानि हुई तथा स्वास्थ्य कमजोर रहा। जादू टोने से भी परिवार प्रभावित रहा।

कुण्डली नं० ९.२ के जातक के माता पिता में दूरियाँ जातक के जन्म के बाद ही बढ़ गई। उसकी माता पति से अलग होकर मायके में रहने लगी। मैंनें इसका उपाय बताया की २१ दिन तक उल्टा स्वास्तिक बनाकर गणेश पूजन कर आरती करें। इस प्रयोग के ३० दिन पश्चात् ही जातक का पिता आकर उनको अपने घर ले गया।



९.२ शङ्खचूड़ कालसर्प योग

## १०. घातक कालसर्प योग

दशम भाव में राहु तथा चतुर्थ भाव में केतु तथा अन्य ग्रह इनके मध्य में हो तो **घातक कालसर्प योग** बनता है। इस योग से माता पिता से सुख सहयोग कम होता है। नौकरी में बार बार आरोप प्रत्यारोप लगते हैं। नौकरी छूटे या व्यापार में स्थान परिवर्तन हो। कुछ उन्नति के बाद पुनः हानि हो जाती है। उसके सहयोगी उसको गलत सलाह देते हैं। पैतृक सम्पत्ति हेतु वाद-विवाद बनते हैं। व्यवसाय में सहयोगी धोखा देते हैं। इस योग में यदि सप्तम स्थान में सूर्य, चन्द्र हो बृहस्पति शुक्र की पूर्ण युति हो अथवा बृहस्पति शुक्र में षडाष्टक योग हो या बृहस्पति राहु में षडाष्टक योग हो तो स्त्री सुख में हानि या तलाक हो।

कुण्डली नं० १०.१ के जातक के व्यवसाय में उतार चढ़ाव रहा। ३५ वर्ष की



१०.१ घातक कालसर्प योग



१०.२ घातक कालसर्प योग




१०.३ घातक कालसर्प योग

आयु में स्त्री सुख की हानि हुई, ५२ वर्ष में दूसरा विवाह हुआ।

कुण्डली नं० १०.२ में चन्द्रमा राहु-केतु से बाहर है परन्तु यह दोनों के मध्य भाव में पड़ने से पापाक्रान्त हुआ जिससे स्त्री से तलाक हुआ। इसमें आंशिक कालसर्प योग है।

कुण्डली नं० १०.३ में बृहस्पति शुक्र युति एक दूसरे के विचारों में टकराव देती है, मङ्गली योग भी है, अतः तलाक हुआ।

इस योग का दूषित प्रभाव चतुर्थ भाव पर भी पड़ता है, जिससे शय्या सुख भी कहते हैं। अतः यदि अन्य कुयोग भी स्त्री पक्ष को कमजोर करते हैं तो स्त्री सुख की हानि होगी।

## ११. विषाक्त (विषधर) कालसर्प योग

एकादश भाव में राहु तथा पञ्चम भाव में केतु तथा अन्य ग्रह इनके मध्य में हो तो **विषाक्त कालसर्प योग** होता है। इस योग से व्यक्ति की स्मरण शक्ति पर असर पड़ता है, विद्या में बाधा आती है। धन तो कमाये परन्तु उसका सदुपयोग नहीं हो पाता है। सन्तान विषय में चिन्ता पीड़ा रहे, सन्तान का भविष्य बनाने में बहुत संघर्ष करना पड़ता है। परिवार में सम्बन्ध मधुर नहीं रहे। लाभ के योग बहुत आये परन्तु अल्प लाभ ही प्राप्त हो। त्रुटिपूर्ण निर्णय से जीवन दुःखी हो जाता है। सौदा, सट्टा, शेयर्स में धन नहीं लगायें यदि पहले लाभ हो भी जाये तो बाद में बर्बाद हो जाता है। व्यक्ति के गुप्त सम्बन्ध बनते हैं। स्वभाव चिड़चिडा भी हो जाता है। प्रेतादि बाधा से व्यक्ति ग्रसित भी हो सकता है। व्यक्ति धोखे से नुकसान उठाता है।




११.१ विषाक्त कालसर्प योग

कुण्डली नं० ११.१ इस व्यक्ति के पिता

ने गौशाला, धर्मशालायें निर्माण करवायी, कई जगह संपत्ति बनायी। परन्तु उसके साथ धोखा हुआ, किरायेदारों से मुकद्दमेबाजी रही, सस्ते में फैसले करने पड़े। व्यवसाय में पुरखों जैसा नाम नहीं रहा, अन्य दूसरे व्यवसाय करने पड़े।

इस कुण्डली में राहु का राशि स्वामी (कर्मसाक्षी ग्रह) शुक्र लग्न में तथा केतु का कर्मसाक्षी मङ्गल पांचवे होने से सन्तान सम्बन्ध में कोई चिन्ता नहीं रही। स्वयं धनी मानी सामाजिक व धार्मिक कार्यकर्त्ता रहे। कुण्डली में जो बुध, बृहस्पति संपत्ति वर्धक दिखाई देते हैं वैसा नहीं हुआ, संपत्ति जायदाद पक्ष में कमी हुई। एक दो बार टोटके से भी प्रभावित रहें। सन्तान पास में रही, आज्ञाकारी रही, ऐसा शुक्र मङ्गल (राहु केतु के राशि स्वामी) के शुभ स्थान व त्रिकोण में होने से हुआ।



११.२ विषाक्त कालसर्प योग

कुण्डली नं० ११.२ जातिका को सन्तान नहीं हुई। कालसर्प योग तथा बृहस्पति शुक्र युति के कारण स्त्री के गर्भाशय में खराबी हुई। **मैनें पूर्व में लिखा है कि बृहस्पति शुक्र पूर्ण युति तथा सन्तान घर को ग्रह प्रभावित करते हो तो सन्तान चिन्ता बाधा रहे।** ऐसे योग में बहस्पति शुक्र षडाष्टक भी बाधा देता है। यह सिद्धान्त भी है की शनि जिस घर में होता है, उसकी वृद्धि करता है। परन्तु यहां शनि ने कोई सन्तान नहीं दी।

## १२. शेषनाग कालसर्प योग

द्वादश भाव में राहु तथा षष्टम भाव में केतु तथा अन्य ग्रह इनके मध्य में हो तो **शेषनाग कालसर्प योग** बनता है।

इस योग वाले को आचानक खर्च, नुकसान, चोरी, डकैती का सामना करना पड़ता है। व्यर्थ खर्चे, भ्रमण, कार्यस्थल परिवर्तन या स्थान परिवर्तन बार बार करना पड़ता है। १२ वें घर में शुभ ग्रह हो तो जीवन भर संघर्ष करता है तथा मरणोपरान्त प्रसिद्धि प्राप्त होती है। शुभ योग से विदेश यात्रा भी प्राप्त होती है परन्तु खर्च अधिक लाभ कम प्राप्त होता है। अपव्यय के कारण आर्थिक स्थिति कमजोर हो जाती है। राजदण्ड व मुकद्दमों के कारण धन हानि भी होती है। १२ वें शुक्र,




१२.१ शेषनाग कालसर्प योग

मङ्गल, शनि हो तो जानवर से चोट या विषैले जानवर द्वारा अथवा कुत्ते के काटने से पीड़ा होवे। किसी दवा का कुप्रभाव भी हो सकता है। नेत्रपीड़ा, उदरपीड़ा अथवा स्नायु मण्डल में कम्पन व विकार पैदा हो जाता है। गुप्त शत्रु होते हैं,पैशाचिक बाधा भी परेशानी दे सकती हैं।

सन्तान घर से यह घर आठवां होता है अतः इस घर में पाप योग हो तो सन्तान सुख में अभाव पैदा करता है।

कुण्डली नं० १ में शनि राहु-केतु से बाहर है। किसी के मत से कालसर्प योग बिल्कुल नहीं बनता, किसी के मत से आंशिक कालसर्प योग है। सन्तान घर से आठवें मङ्गल केतु सन्तान में बाधा देते हैं। इसके अलावा मेरा शोध यह है कि सन्तान प्रतिबन्धक ग्रहों के साथ बृहस्पति शुक्र में षडाष्टक योग, युति एवं प्रतियुति होने पर स्त्री के गर्भाशय में खराबी या पुरुषत्व में कमी होगी। जातक प्रसिद्ध वकील है। पञ्चमेश शनि लाभ में है परन्तु उपरोक्त योगों के कारण सन्तान नहीं हुई।

कुण्डली नं० २ में विद्या व सन्तान घर में उच्च का शनि है, तथा लग्नेश पञ्चमेश योग भी है। अतः विद्या व सन्तान पक्ष उत्तम होना चाहिये। परन्तु विद्या योग कमजोर रहा, गजकेसरी योग ने भी साथ नहीं दिया। प्रथमतः यह योग पञ्चम भाव से आठवें भाव में बनता है, अतः अतः विद्या या सन्तान पर अवश्य प्रभाव डालता है।




१२.२ शेषनाग कालसर्प योग

राहु-केतु के राशि स्वामी को उसके ''कर्म के साक्षी ग्रह'' मानना चाहिये उनके बलवान होने व शुभ स्थान में होने से कालसर्प योग न्यून हो जाता है तथा ग्रह नीचराजभङ्ग योग बना देते है। यहाँ राहु का राशि नाथ एवं पञ्चमेश शुक्र अस्त है तथा केतु का राशि नाथ मङ्गल नीच का है। मङ्गल का राशि स्वामि चन्द्रमा भी




१२.३ शेषनाग कालसर्प योग

नीच का केतु के साथ है अतः मङ्गल को कोई बल प्राप्त नहीं हो सका। राशिनाथ मङ्गल शुक्र में द्विर्द्वादश योग भी है अतः कालसर्प दोष में न्यूनता नहीं हो सकी इससे पञ्चम भाव प्रभावित हुआ जिससे जातक का विद्या एवं सन्तान पक्ष कमजोर रहा।

कुण्डली नं० ३ में सन्तान घर में उच्च का बृहस्पति है, कुटुम्ब घर में सूर्य उच्च का है, पञ्चमेश चन्द्रमा केन्द्र में है अतः सन्तान सुख होना चाहिये परन्तु विवाह के ८-१० भी वर्ष बाद एक सन्तान नहीं हुई। केतु का राशिनाथ शनि छठे राहु के साथ कमजोर है, शनि से आठवां मङ्गल भी शनि को दूषित करता है। पञ्चमस्थ बृहस्पति से आठवां केतु भी सन्तान सुख में बाधा देता है। यहाँ राहु का राशिनाथ सूर्य उच्च का है जिसका केतु के राशिनाथ शनि से नवम पञ्चम योग है अतः सन्तान अवश्य होनी चाहिये। अन्य कुयोगों के कारण सन्तान सुख में विलम्ब हो रहा है।

# लग्नानुसार कालसर्प योग का फल
# (१४४ योग)

१२ राशियों के लग्न में १२ भावों में राहु का फल - १२ × १२ = १४४। राहु के फल का विपरीत केतु भी फल देता है अतः केतु के भी १४४ योग हुये। तथा दोनों का कुल योग २८८ हुआ। केतु की स्थिति राहु के स्थान पर हो तो मङ्गल के समान केतु का फल जानें तथा राहु का शनि के समान फल जानें।

## १. मेष लग्न के अनुसार कालसर्प योग का फल

मेष लग्न में राहु, सातवां केतु हो तो व्यक्ति आडम्बर युक्त, कूटनीतिज्ञ, स्वार्थी होवे। मान, अपमान, कलंक, वृथा विवाद में उलझा रहे। विवाह अचानक अनचाही जगह होवे। पैसा होते हुये भी मानसिक चिन्ता रहे। शारीरिक कष्ट भी रहे।

द्वितीय भाव में राहु हो तो कुटुम्ब व धन चिन्ता रहे। कठिनाई से धन प्राप्त करे, उसे कुटुम्ब का सहयोग नहीं मिले, पैतृक सम्पत्ति के विवाद हो। धन कमाने के सही गलत तरीके ढूंढता है। जातक सौदा, सट्टा, लॉटरी आदि बिना मेहनत का धन कमाना चाहता है, जो उसके पास स्थिर नहीं रहेगा।

तृतीय भाव में राहु हो तो छोटे भाइयों का सहयोग मिलेगा, अपनी हिम्मत से भाग्य आगे बढायेगा। अक्सर ४२ वर्ष बाद सफलता मिले। कान या भुजा में तकलीफ होवे। स्वप्न अधिक देखे, दूरदर्शी होवे, कल्पना अधिक करे, स्त्री सुख सहयोग मध्यम रहे। व्यक्ति साहसी होवे।

कर्क राशि का राहु चतुर्थ भाव में हो तो माता सुख व गृहस्थ सुख मध्यम रहे। सम्पत्ति बनायेगा परन्तु बीच में कई बाधायें आयेगी। राजनीतिज्ञ होवे, समाज में उच्च पद प्राप्त करे। वाहन बार बार बदले या स्थान परिवर्तन करे। भूमि क्रय विक्रय कार्य भी ठीक रहे।

सिंह राशि का राहु पांचवे सन्तान चिन्ता व विद्या में अवरोध दता है। व्यक्ति क्रोधी हो, व्यवहार कुशल नहीं होवे। सन्तान विलम्ब से हो या गर्भपात होवे। यश

कम मिले, मित्र व रिश्तेदार स्वार्थी होवे। धर्म कर्म कार्य में विघ्न आये।

षष्टम भाव में राहु शत्रु अधिक देता है। नौकर व पशुधन से लाभ नहीं होवे। राजपक्ष में तथा पिता से विराध रहे। नींद में बड़बड़ाये, मस्तिष्क में कमजोरी रहे। शिक्षा में अवरोध आये, नौकरी में उन्नति धीमी गति से हावे।

तुला राशि का राहु सातवें स्थान में रहकर विवाह में विलम्ब करता है, स्त्री की प्रवृत्ति मलीन व स्वार्थी हो। स्त्रियों द्वारा ठगा जाये, जादू, टोना का शीघ्र प्रभाव पड़े। संसार में सुख प्राप्त करे, परन्तु गृहस्थ जीवन कमजोर रहे।

वृश्चिक राशि का राहु अचानक विपत्ति, चोट, दुर्घटना, अनायास धनहानि करता है। प्रेत बाधा से ग्रसित हो, उसका दिया गया धन आसानी से वापस नहीं आये। व्यक्ति स्वभाव में चिड़चिड़ा हो। गुप्त रोगी होवे। ससुराल से प्रेम कम रहे।

नवम घर में धनु राशि का राहु नीच का होता है अतः प्रत्येक कार्य में रुकावट हो। धनु राशि में केतु उच्च का भाग्य वृद्धि करे। जातक का भाग्योदय अचानक हो तथा नुकसान भी अचानक होवे। तन्त्र मन्त्र में रुचि बने। बड़े प्रयत्न से उच्च पद प्राप्त करे, परन्तु अपने व्यवहार से कई शत्रु बना लेवें। ४१ से ४८ वर्ष का समय उन्नति या पतन के लिये मुख्य रहे।

दशम भाव में मकर का राहु माता पिता व स्वस्थान से दूर जगह से उन्नति कराता है। यह जातक पुराना मकान नहीं खरीदे तो ठीक रहे। माता पिता की स्थिति उसके जीवन के प्रारम्भ काल में कमजोर रहे, जो उच्च शिक्ष में बाधा देवे। व्यक्ति अपने बल पर ही उन्नति करे। माता पिता सुखसहयोग मध्यम रहे। उत्तरार्ध में उच्च पद प्राप्त करता है।

एकादश भाव में राहु उन्नति कराये, परन्तु मित्रों व रिश्तेदारों से धोखा होवे। सन्तान पक्ष में चिन्ता रहे, पेट व पीठ में तकलीफ रहे। अकस्मात् लाभ नहीं मिले, मेहनत का ही प्रतिफल मिले। धन व सम्पत्ति कमाये, परन्तु कुटुम्ब चिन्ता रहे।

द्वादश भाव में राहु होने से अपव्यय बढे, यश कम मिले। गुप्त शत्रु होवे परन्तु विजय होवे। पितृ दोष परिवार में बने, उसकी शान्ति करानी चाहिये। तीर्थाटन व धर्म में व्यय करे। विशेष धन सम्पत्ति कमाये, परन्तु धन का अपव्यय होवे, माता से प्रेम कम रहे। सन्तान भी सेवा कम करे।

## २. वृषभ लग्न के अनुसार कालसर्प योग का फल

वृष लग्न में राहु हो तो मध्यम कद, सन्तान कई होवे। छल कपट में माहिर व

कामुक होवे। समाज सेवा की ओर भी अग्रसर होता है। अपने जीवन साथी से छल करने वाला, बिना सोचे समझे कार्य करने वाला, साहसी होवे।

द्वितीय भाव में राहु धन देवे, परन्तु कुटुम्ब सहयोग नहीं मिले। अचानक अच्छा लाभ मिले, परन्तु उत्तरार्ध में धन नष्ट हो जावे। चोट, एक्सीडेन्ट की सम्भावना रहे। स्त्री का स्वभाव झगड़ालु होवे। यौन सुख मध्यम रहे।

तृतीय भाव में राहु हो तो उसके भाई उसका सहयोग नहीं करके विवाद करे। दुष्स्वप्न देखे, भयभीत रहे, आपत्ति के समय कोई ठोस निर्णय नहीं ले सके। नकारात्मक विचारों के कारण व्यक्ति कायर बन जाता है। राहु के साथ चन्द्रमा हो तो पराक्रमी होवे। धर्म में रुचि भी स्वार्थवश होती है।

चतुर्थ भाव में राहु हो तो प्रारम्भिक जीवन कमजोर तथा ४२ से ४९ वर्ष के बीच व्यवस्थित हो जाता है। गोद जाने के योग बने। अन्य ग्रह अच्छे हो तो विद्या अध्ययन हेतु बाहर जाये। उत्तरार्ध में राजयोग बनता है। सम्पत्ति बनाये, परन्तु अन्यत्र स्थान पर निवास या व्यापार रहे। केतु के साथ शनि हो तो गृहस्थ जीवन कमजोर होता है।

पञ्चम भाव में सन्तान सुख, विद्या पक्ष बडे भाई से सहयोग पक्ष कमजोर रहे। विद्या में अवरोध आये तो सन्तान को शुभ रहे। कार्य व्यवसाय में बार बार हानि उठानी पड़े। व्यवसाय व नौकरी परिवर्तन करे। मित्र स्वार्थी होवे।

छठे भाव में राहु होवे साथ में शनि मङ्गल हो तो विपरीत राजयोग बनता है। छठे राहु से नींद कम आना, तनाव आना, मृगी जैसी बिमारी भी देता है। जादू टोना से प्रभावित होकर धन हानि होवे। पैतृक सम्पत्ति में विवाद बने, बार बार अपमानित होवे।

सातवां राहु गृहस्थ पक्ष को कमजोर करता है। सिर में चोट लगना, पागलपन, ब्रेनहेमरेज शनि मङ्गल के साथ या षडाष्टक योग के कारण होवे। उसका स्वभाव क्रोधी, निर्दयी, हो जावे। प्रसिद्धि व कलंक दोनों ही प्राप्त होवे। साझेदारी में कार्य करना शुभ नहीं रहे।

अष्टम भाव में नीच का राहु विशेष संकट देता है। स्त्री की कुण्डली में राहु उसके जीवन को नरक बना देता है। रोगी व कुटुम्ब कलह, धन हानि बार बार होने से गृहस्थ जीवन कष्टमय होता है। ऋण से उभर पाना मुश्किल होता है। अत: पैसे का लेन देन सोच समझ कर ही करें।

नवम भाव मे मकर राशि का राहु कष्ट देता है, तो व्यक्ति को धार्मिक भी बना

देता है। उग्र देवताओं की उपासना में रुचि रहे। व्यक्ति साहसी होवे, भाग्योदय धीरे धीरे होवे। माता पिता से प्रेम कम रहे। परोपकार का उसे फल नहीं मिलता।

दशम भाव में स्थिर राशि का राहु राज्य पक्ष में ठीक रहे। ऐसे व्यक्ति को पुराना मकान व वाहन नहीं खरीदना चाहिये। मकान में वास्तु दोष रहने की सम्भावना रहती है। जीवन में संघर्ष झेलते हुये वह साहसी हो जाता है। तथा अच्छी सफलता प्राप्त करता है। माता पिता की सेवा का अवसर कम मिले।

एकादश भाव में राहु प्रणय सम्बन्ध अधूरे रखता है। ५ वां केतु गर्भपात योग भी बनता है। सन्तान रोगी रहे, माता को कष्ट रहे। स्वयं को पेट दर्द, अपेन्डिसाइटिस, अल्सर आदि का भय रहता है। मित्र व कुटुम्बी उसका साथ नहीं देते। उसकी उन्नति देखकर उसके शत्रु हो जाते है। प्रारम्भिक संघर्ष से उन्नति की ओर बढ़ता है।

द्वादश भाव में मेष राशि का राहु अपव्यय कराता है। स्थान परिवर्तन या व्यवसाय पविर्तन करे। विदेश यात्रा व अन्यत्र स्थान से धन लाभ कमाये। राजनीति में जोड़ तोड़ से धन कमाये। धन को लापरवाही से खर्च करने पर व्यक्ति कंगाल हो जाता है। सगाई सम्बन्ध छूट कर अन्य जगह भी योग बन सकता है।

## ३. मिथुन लग्न के अनुसार कालसर्प योग का फल

मिथुन लग्न में राहु उच्च का साहसी बना देता है। षडयन्त्र पूर्वक अपने शत्रुओं को पराजित करता है। उच्चपद व धनी योग बनाता है। अपने सामने दूसरो की उन्नति नहीं देखना चाहता है, अतः छल कपट से कार्य करता है। जिनका कभी स्वयं भी शिकार हो जाता है, इससे तनाव पूर्ण रहता है एवं वृद्धावस्था में रोगी रहता है।

धन घर से कर्क राशि का राहु पैसा लावे, परन्तु रुके नहीं। स्त्री का स्वास्थ्य कमजोर रहे, कुटुम्ब विवाद रहे। व्यापार में उत्थान, पतन दोनों ही योग आते हैं। पैतृक धन में रुकावट आये या शनैः शनैः नष्ट हो जाये। मुख में पीड़ा, दाँत दर्द, पायरिया आदि बिमारी हो। दूसरों से कटु वचन बोलने वाला होवे।

तृतीय भाव में राहु साहसी बनाये। परिवार से मित्रता कम रहे। निम्न जाति के व्यक्तियों से सम्पर्क अधिक रहे। राजकीय विवादों में उलझा रहे। तेजी मन्दी माफिक नहीं रहे। अपने भाग्य का स्वयं निर्माण करे।

चतुर्थ भाव में राहु माता पक्ष, वाहन, जायदाद में साधारण है, परन्तु [illegible] जीवन में श्रेष्ठ उपलब्धि कराता है। अपनी संपत्ति दान भी कर सकता है। उसके

जीवन में स्त्री, सन्तान व माता पिता का सहयोग नाम मात्र का होता है। जोखिम भरे कार्य करके यश प्राप्त करे।

पञ्चम भाव में राहु विद्या या सन्तान किसी एक पक्ष में चिन्ताबाधा देता है। प्रणय में असफल हो। कवि, कलाकार हो। लोकसेवा भी करे। यश कम मिले, अपनों का सहयोग कम प्राप्त हो।

छठे भाव में राहु शत्रु बढाये, परन्तु विजयी होवे। चर्म रोग, गुदा रोग, एलर्जी आदि का शिकार होता है। बुध के साथ यह व्याधि अधिक बढे, शनि के साथ हो तो पैरों में कमजोरी, शून्यता बढे, वायु विकार बढे। नौकरी बार बार बदलनी पड़े, नौकर क्रोधी व स्वार्थी होवे।

सप्तम भाव में राहु बुद्धि भ्रमित करता है, जीवन साथी से तर्क वितर्क रहे। साझेदारी कार्य व सटटा लाटरी माफिक नहीं रहे। राजनीति में उसके मित्र ही उसका बुरा चाहे। तन्त्र मन्त्र का उस पर बुरा असर पड़े।

अष्टम भाव में राहु वाणी कर्कश व कटु वचन वाली हो। गुप्त शत्रुओं का नाश करे, परन्तु रोग ग्रस्त रहे। अकारण विवाद व मुकद्दमा योग बने। प्रेतादि उपद्रव से बाधा हानि व रोग, चिन्ता रहे। स्त्री को तलाक, वैधव्य योग भी बनता है।

नवम भाव में राहु विलम्ब से भाग्योदय करता है। भाग्योदय के लिये तन्त्र मन्त्र का सहारा लेता है। खेल व साहित्य जगत में प्रगति करे। व्यक्ति जीवन के कार्य हेतु आर या पार हो, ऐसे कठोर निर्णय भी लेता है। जिससे उसकी प्रसिद्धि बढ़े। सन्तान के प्रति लापरवाही करे।

दशम भाव में राहु व्यापार में उन्नति, पद, प्रतिष्ठा देता है परन्तु वास्तविक सुख का अनुभव कम कर पाता है। धर्म पर विश्वास कम, अपने कर्म पर आस्था अधिक रखता है। माता पिता पक्ष मध्यम रहे।

एकादश भाव में राहु हो तो व्यक्ति साम, दाम, दण्ड, भेद, येन-केन प्रकारेण से धनी होना चाहता है। परिवार में प्रेम कम होता है। अथवा अपने कार्य सिद्धि में परिवार को भूल जाता है। मध्यायु के बाद उसे सन्तान सम्बन्ध में चिन्ता अधिक रहती है।

१२ वां राहु समाज में प्रतिष्ठा देता है परन्तु उसका आन्तरिक जीवन, आचरण कलंकित रहता है। घरेलु साधनों की कमी रहे। धन कमाये, देशाटन करे, परन्तु अपव्यय अधिक होगा। गुप्त रोग, एलर्जी, बवासीर आदि से पीड़ा रहे। अनिद्रा रहे, मानसिक चिन्ता बनी रहे ।

## ४. कर्क लग्न के अनुसार कालसर्प योग का फल

लग्न में राहु धनी बनाये, परन्तु सुख पूर्वक धन का उपयोग नहीं कर सकता है। कार्यों में व्यस्तता के कारण भाग दौड़ हमेशा बनी रहे, एक बार प्रयत्न में उसके कार्य सफल नहीं होवे। मानसिक चिन्ता बनी रहे। बाहर प्रसन्नचित्त दिखाई दे। पत्नि का सुख सहयोग पूर्ण नहीं मिले।

धन घर में राहु न तो अर्थ का संचय अधिक होने नहीं देता, कुटुम्ब का सुख कम देवे। स्त्री बीमार रहे, पिता से मैत्री मध्यम रहे। मुख रोग या पक्षाघात की संभावना रहती है। पैतृक सम्पत्ति का विवाद रहे।

तृतीय भाव में राहु छोटे भाई बहनों का सहयोग दिलाता है। स्वप्न अधिक देखे, कान में पीड़ा हो। दाहिने हाथ में चोट या अन्य पीड़ा योग रहे। मित्रों से धोखा हो तथा सन्तान के गर्भपात का योग रहता है। मध्यायु तक अधिक संघर्ष करना पड़ता है, बाद में उन्नति होवे।

चतुर्थ भाव में राहु घर में धन, जायदाद व भौतिक सुख देता है। व्यक्ति को उत्साही व कर्मयोगी बनाता है। लाभ, हानि, यश, अपयश बारी बारी से भोगता है, परन्तु वह उसकी परवाह नहीं करता। परायी सम्पत्ति का भी उपभोग करता है। कुटुम्ब सुख सामान्य रहे।

पञ्चम भाव में राहु हो तो जातक का बचपन संघर्षमय रहे, विद्या में अवरोध रहे, विषय परिवर्तन करे। सन्तान चिन्ता या गर्भपात योग होंगे। पेट की बीमारि हो, स्वभाव तेज हो। मित्र व बन्धु स्वार्थी हो, अतः दूसरों पर भरोसा कम करना चाहिये। आर्थिक स्थिति अच्छी, बुंरी रहती है।

छठे घर में राहु शत्रुनाश करता है परन्तु यदि शत्रु होंगे ही नही तो नाश किसका करेगा, अतः शत्रु होते है परन्तु उन पर विजय प्राप्त होती है। रोग, व्याधि, शत्रुओं के कारण धन व समय नष्ट होता है। नौकरी व्यवसाय में मनोवाञ्छित सफलता नहीं मिलती, कई बार ऋण योग बनता है।

सातवें भाव में राहु दाम्पत्य जीवन में कटुता देता है, स्त्री झूठ बोलने वाली व कलुषित विचारों की होवे। गुप्त शत्रु टोना टोटका करते है। व्यक्ति जिद्दी स्वभाव का होवे तो कभी कभी अपने निर्णय से विशेष हानि उठानि पड़े। दैनिक कार्य समय पर नहीं होवे।

अष्टम भाव में राहु ऋण व विवाद से संकट ग्रस्त रहता है। परिवार में बिमारियों

पर अधिक व्यय होता है। बाहरी व्यक्ति के हस्तक्षेप से घर में फूट पड़ती है। पति पत्नि में से एक का स्वास्थ्य खराब रहे, उनके सम्बन्ध मधुर नहीं रहे।

नवम भाव में राहु हो तो साहसी हो, कई जोखिम के कार्य करे। धर्म में कट्टरपंथी भी हो सकता है। भाई बहिनों का सुख प्राप्त होता है। जीवन में कभी कभी चमत्कारी लाभ प्राप्त करता है। पिता या परिवार से दूर रहे। गलत निर्णय लेने पर उसे हानि होगी, हमेशा उसकी जिद कामयाब नहीं होगी।

दशम भाव में राहु उच्च पद प्रतिष्ठा देवे। व्यवसाय में लाभ देवे, उद्योग की स्थापना करे। धातु सम्बन्धी कार्य में लाभ रहे। सार्वजनिक रूप से प्रसिद्धि प्राप्तकरे। संघर्ष से बार बार जूझने के कारण उसका आत्मबल शक्ति बढ़ जाती है। केवल धोखे से ही नुकसान उठा सकता है।

एकादश भाव में राहु मित्रों व बन्धुओं से ठगा जाता है या मित्र व भाइयों को धोखा देकर धन कमाता है। समाज में धनी होने के कारण प्रतिष्ठा पाये परन्तु अन्दरुनी तौर पर लोग उसकी बुराई करे। शुभ ग्रह साथ हो तो सात्विक तरीके से धन प्राप्त कराता है। सन्तान के भाग्य के विषय में चिन्ता रहें।

द्वादश भाव में राहु हो शुभग्रह साथ हो तो जल्दी ही प्रसिद्धि मिलती है। यदि अशुभ ग्रह साथ हो तो पुनः प्रतिष्ठा को धूमिल कर सकता है। अतः अपने आचरण को संयमित रखें। सोच समझ कर खर्च करें। कमाये धन को सञ्चित रखने की कोशिश करें।

## ५. सिंह लग्न के अनुसार कालसर्प योग का फल

लग्न में राहु हो तो जातक को धीर व गंभीर तथा बलवान बनाता है। अपने जोश में बिना सोचे समझे कार्य कर लेता है। दाम्पत्य जीवन मध्यम रहता है। अनेकानेक संकट परेशानी आने से, धनी होते हुये भी शान्ति पूर्वक धन का भोग नहीं कर सकता। राज में सम्मान, समाज में प्रतिष्ठा प्राप्त करे। राजनैतिक जीवन में सफलता रहे।

द्वितीय भाव में राहु हो तो कुटुम्ब भले ही बड़ा होवे, परन्तु उसका सुख उसे नहीं मिलता। कुटुम्ब पर खर्च करते हुये भी प्रेम व यश नहीं मिलता। मानसिक विकारों से ग्रस्त रहता है। गुप्त रोग उसे प्राप्त होते हैं। यदि आध्यात्म की ओर बढे तो सफलता प्राप्त होती है।

तृतीय भाव में राहु हो तो भाग्य कभी अच्छा, कभी बुरा होता है। जीवन में

उतार चढाव अधिक आते हैं। साहस व धैर्य से कठिन परिस्थितियों पर विजय पाता है। बायें हाथ या दाहिने पैर में चोट पीड़ा रहे। सन्तान पक्ष मध्यम रहे। समाज में स्वयं को अकेला महसूस करे।

चतुर्थ स्थान में राहु जीवन स्तर को कमजोर करता है। कठिन संघर्ष के बाद ४१-४९ वर्ष की आयु में सफलता प्राप्त करे। अपने संसाधनों का पूर्ण लाभ नहीं उठा सकता। घरेलु समस्यायें हमेशा बनी रहे। स्त्री से प्रेम व्यवहार कमजोर रहे। अपने जोश खरोश में लापरवाही से धन खर्च करता है।

पञ्चम भाव में नीच का राहु सन्तान चिन्ता देता है। यदि केतु हो तो गर्भपात हो। शिक्षा के कार्य में कुछ रुकावट आये। मित्रों पर धन अधिक व्यय करे। तन्त्र मन्त्र उपासना के चक्कर में भी पड़े। कुटुम्ब तथा साझेदारी में धोखा मिले। आय अनियमित होती है। अचानक धन लाभ की कामना करता रहता है।

छठे भाव में राहु वायु विकार बढाता है। हर क्षेत्र में शत्रु, निन्दक उत्पन्न होवे। अकस्मात् भय की कल्पना करता रहे। नीद्रा कम आये। व्यर्थ व्यय के कारणधन संचय में कमी रहती है। व्यर्थ के झंझटों का सामना करना पड़ता है। नौकरों पर विश्वास कम करें।

सप्तम भाव में राहु हो तो स्वयं या स्त्री स्वार्थी हो। बार बार स्वभाव बदलता रहे। महत्वकांक्षी हो परन्तु सफलता कम मिले। पारिवारिक झंझटों के कारण व्यवसाय में समय कम दे पाये। परेशानी में आत्मग्लानि हो तथा आत्महत्या के विचार भी उसको आने लगे।

अष्टम भाव में राहु हो तो रोग पीड़ा घर में व्याप्त रहे। कुटुम्ब चिन्ता रहे। जानवर या कुत्ते के काटने से पीड़ा होवे। पेट की बिमारी हो। अशुभ योग से जलघात भी हो सकती है। वैवाहिक जीवन मध्यम रहे। राहु मङ्गल या राहु शनि साथ हो तो तन्त्र मन्त्र अभिचार से व्यक्ति पीड़ित हो।

राहु नवम भाव में हो तथा मङ्गल कमजोर हो या नवें भाव में शनि हो तो पूर्व जन्म के शाप योगों के कारण व्यक्ति पीड़ा पाता है। परिवार में किसी की अकाल मृत्यु हुई हो तो उसकी नारायण बलिकर्म कराने पर घर में शान्ति होवे। धर्म कर्म अनुष्ठान उसके पूरे नहीं हो। उसके कर्म केवल आडम्बर दिखे। प्रेम सम्बन्ध मध्यम रहे। व्यक्ति अपने गुरु की भी उपेक्षा करे।

दशम भाव में राहु हो तो अपने परिवार की अपेक्षा सामाजिक कार्यों पर अधिक ध्यान देवे। उसे यश, धन व प्रतिष्ठा प्राप्त हो। राजनैतिक भविष्य अच्छा हो,

व्यापार में सफलता मिले। माता रोगी रहे, पिता पक्ष साधारण है। मातृभूमि से अन्यत्र स्थान पर लाभ अधिक रहे। अधिक व्यस्तशील जीवन रहे।

एकादश भाव में राहु उसे धनी बनाता है, परन्तु उसे अपनों से दूर करता है। यह व्यक्ति अपने जीवन स्तर को उच्चतम बनाने का प्रयास करता है, उसे सफलता भी मिलती है। यदि बृहस्पति शुभ फल प्रदान करता हो तो अपनी बुद्धि कौशल से चमत्कारिक लाभ प्राप्त करे। सन्तान विलम्ब से प्राप्त हो, पेट में पीड़ा रहे।

द्वादश भाव में राहु अनिद्रा, मानसिक चिन्ता देता है। बाहर व्यर्थ भ्रमण करे। कार्य व्यापार व स्थान परिवर्तन करे, एक जगह स्थायित्व प्राप्त नहीं हो। जातक की स्वयं की लापरवाही एवं अपव्यय के कारण ही अक्सर ऋण योग बने। चोट एक्सीडेन्ट की संभावनायें भी बनी रहती है।

## ६. कन्या लग्न के अनुसार कालसर्प योग का फल

कन्या लग्न में राहु हो तो जातक अपने बुद्धिबल के सहारे अच्छी उन्नति प्राप्त करता है। व्यक्ति कूटनीतिज्ञ हो, स्वार्थी हो। उसके गुप्त शत्रु अधिक होते हैं, अतः उसको संघर्ष अधिक करना पड़ता है।

द्वितीय भाव में राहु कुटुम्ब विवाद पैदा करता है। पैतृक संपदा का उपयोग जातक कम कर पाता है। नेत्र या कान में पीड़ा रहे, गुप्त रोग से प्रभावित रहे। व्यवसाय या नौकरी में उसके परिश्रम का पूर्ण लाभ नहीं मिलता। मध्य आयु तक संघर्ष करे तो बाद में उत्तम धन लाभ प्राप्त करे। स्वास्थ्य मध्यम रहे।

तृतीय भाव में राहु साहसी बनाता है। भाई बहिनों से मैत्री कम रहे। अधिक उत्साही होकर कार्य करने पर अत्यधिक आत्मविश्वास में मात खाता है। हर ओर बाधायें आती है, बाद में अपने परिश्रम से विजय पाता है। ठेकेदारी, क्रय विक्रय कार्य से लाभ कमाता है।

चतुर्थ भाव में नीच का राहु अधिक संघर्षरत रखता है। बृहस्पति का उच्च राशि में होने पर अच्छी उन्नति, धन संपदा प्राप्त करता है। उसका व्यक्तिगत जीवन कमजोर होता है। वह दूसरों के लिये अधिक कार्य करता है। अतः प्रारम्भ में यदि उसे असफलता मिले तो भी उत्तरार्ध में यश व प्रतिष्ठा को प्राप्त करता है।

पञ्चम भाव में राहु बड़े भाई या पुत्र वधू के अनुचित व्यवहार से पारिवाकि चिन्ता रहे। रोजगार अनियन्त्रित रहें। सन्तान की उन्नति में रुकावट रहे। शिक्षा में अवरोध आये। मित्रों से व साझेदारों से धोखा मिले। उग्रदेवता की उपासना करे।

षष्टम भाव में राहु गुप्त शत्रु बढाता है। शनि अच्छा हो तो नौकरी में उन्नति हो। अन्यथा कठिन संघर्ष करना पड़े। जहरीले जन्तु के काटने का योग बने या त्वचा की एलर्जी रहे। शत्रुबाधा या चोरी से नुकसान होवे।

सप्तम भाव में राहु बुद्धि विवेक बढाता है। कला कौशल उत्तम रहे। व्यक्ति भावुकता में कार्य करे तो नुकसान उठाना पड़े। जीवन साथी का उसे सहयोग नहीं मिले। पत्नि अपने आदर्शों को ही अधिक महत्व देवे। कभी कभी नकारात्मक सोच उभरने लगे। विवेक से काम लेने पर ही उन्नति की ओर अग्रसर होगा।

अष्टम भाव में राहु प्रेतादि बाधा देता है या परेशानियाँ देकर उसके मनोबल को गिरा देता है। पत्नि से सम्बन्ध मधुर नहीं रहे। चोट, एक्सीडेन्ट या ऑपरेशन योग बने। अग्नि से नुकसान भय रहे। गड़े धन की चाहना में या खदान सम्बन्धी व्यापार में नुकसान उठाये।

नवम भाव में शुक्र की राशि का राहु तन्त्र मन्त्र साधना कराता है। ४२ वर्ष तक संघर्ष करना पड़ता है बाद में उन्नति होवे। भाग्य से ज्यादा पराक्रम पर भरेसा करना चाहिये। यह योग कभी राजा, तो कभी रंक बनाता है।

दशम भाव में उच्च का राहु आर्थिक उन्नति करता है। अच्छी प्रतिष्ठा व पद देता है। उसकी प्रतिष्ठा से जल कर लोग शत्रु बन जाते हैं। राज पक्ष उसके अनुकूल रहता है। राजनीति में सफल होता है। संघर्ष से उन्नति करता हुआ हर प्रकार के अनुभव प्राप्त करता है।

एकादश भाव में राहु भले ही शिक्षा में अवरोध आये परन्तु अच्छा धनी योग प्राप्त होता है। मित्रता अस्थिर रहे, अपने आलस्य के कारण ही उसका भाग्य सोया रहता है। मेहनत करने पर उत्तम धन लाभ प्राप्त करता है।

द्वादश भाव में राहु मानसिक चिन्ता तनाव देता है। राजकीय प्रकोप का सामना करना पड़ता है। जनता की सेवा करता है। धर्म कर्म में धन खर्च करे। अच्छे भाग्य के लिये बड़े बुजुर्गों की सेवा करनी चाहिये।

## ७. तुला लग्न के अनुसार कालसर्प योग का फल

तुला लग्न में राहु हो तो व्यक्ति स्वार्थ सिद्धि में चतुर होता है। धन व ऐश्वर्य प्राप्त करने हेतु हर तरफ से प्रयत्न करता है। व्यक्ति भोगी एवं विलासी प्रकृति का होता है। गुप्त रोग व गुप्त चिन्ता से प्रभावित रहता है। लोग प्रत्यक्ष में सम्मान देते हैं, परन्तु परोक्ष में निन्दा करे।

द्वितीय भाव में राहु परिवार में विरोध पैदा करता है। आर्थिक स्थिति अनियमित रहे। उसके मुँह व पैरों में बिमारी हो। पैतृक संपत्ति में विवाद रहे। व्यक्ति अपने परिवार से दूर रहे। अपने साहस से ही धन कमाये।

तृतीय भाव में राहु नीच राशि का होता है। उसकी संगत, नीच प्रकृति के लोगों से होती है। व्यवहार में व्यक्ति कमजोर होता है। बुरे स्वप्न दिखाई दें, अथवा स्वप्न में सर्प दिखाई देवें। भाई बहन का प्रेम व सहयोग उसे नहीं मिले।

चतुर्थ भाव में राहु हो तो सामाजिक सम्मान पाने के लिये कड़ी मेहनत करनी पड़े। यदि राहु के साथ मङ्गल शनि हो तो पद प्रतिष्ठा पर दाग लगे, ऐसे में घर में वास्तु दोष हो तो उसका निदान करना चाहिये। पैशाचिक बाधा से भी परिवार दु:खी रहे।

पञ्चम भाव में राहु व्यक्ति को जगह जगह अपमानित करा देता है। कभी कभी स्वयं के कारण, कभी सन्तान के कारण अपयश व नुकसान उठाना पड़े। तन्त्र मन्त्र साधना में अनुभव बढ़ता है। किसी से अच्छी मित्रता स्थापित नहीं कर सकता।

षष्ठम भाव में राहु मीन राशि का होने से बुद्धिजीवि लोग ही उसके शत्रु बने। देवताओं एवं ब्राह्मणों का अपमान करने पर उसका भाग्य मन्दा होगा। धार्मिक कार्यों में आडम्बर का प्रदर्शन करेगा। कभी मित्र, कभी शत्रु बनते रहेंगे।

सप्तम भाव में राहु हो तो विवाह में अड़चनें आवे। पाप ग्रहों के योग होने पर तलाक होना सम्भव है। राहु के साथ शनि या मङ्गल हो तो दाम्पत्य जीवन खराब, तलाक होवे अथवा स्त्री हानि होकर जातक का दूसरा विवाह हो। दैनिक रोजगार में बाधायें रहे।

अष्टम भाव में राहु जुआ, सट्टा, लॉटरी, शेयर्स से धन कमाने की लालसा रखता है। गड़ा धन का लालच भी उसे खींचता है। खदान या भूमिगत कार्य व्यापार से उसे लाभ होवे। यदि जीवन में पहले धन कमाये तो उत्तरार्ध में धन गंवा बैठेगा।

नवम भाव में राहु धन कमाने के अच्छे अवसर देता है। व्यक्ति अच्छा तान्त्रिक हो। मान सम्मान पद प्रतिष्ठा को कढाता है। अचानक सफलता प्राप्त करता है। अपने दु:साहस व परिश्रम से असंभव कार्य भी कर दिखाता है।

दशम भाव में राहु कर्क राशि का कार्य व व्यापार को अस्थिर करता है उसमें उसका पारिवारिक जीवन सुखमय नहीं होता। व्यापार डांवाडोल रहने से चित्त भ्रमित रहे।

लाभ भाव में राहु पहले मित्रों से लाभ कमाता है, बाद में उन्हीं से धोखा खाता है। यह जातक दूसरों को धोखा देने में माहिर होता है, परन्तु स्वयं भी धोखा खाता है। सन्तान व पुत्रवधू से विचार नहीं मिलेंगे।

द्वादश भाव में कन्याराशि का राहु बाहर से धन प्राप्त करता है। झूठी शान शौकत दिखाने में धन खर्च करता है। परिवार में गलतफहमी बढने से स्त्री से तलाक हो सकता है। पैर व पसलियों में दर्द पीड़ा रहे। चौपाये जानवरों से लाभ रहे। अन्य लोगों के कारण कभी कभी स्वयं को भी व्यक्ति मुसीबत में ड़ाल देता है। ऋण की परवाह नहीं करता है।

## ८. वृश्चिक लग्न के अनुसार कालसर्प योग का फल

लग्न स्थान में राहु क्रोधी व स्वार्थी बना देता है। छल कपट नीति में माहिर होता है, प्रतिद्वन्दि का दमन करने की चेष्टा करता है। बाहर उच्चस्तरीय वर्चस्व हो, लेकिन दुर्व्यसनी होवे। धनी होते हुये भी सुख पूर्वक उसका उपभोग नहीं कर सके। वैवाहिक सम्बन्ध मधुर नहीं रहे।

द्वितीय भाव में राहु मुख रोग व पैरों में पीड़ा देता है। गुप्त रोग देवे। पारीवारिक कलह, पैतृक सम्पत्ति का विवाद रहे। स्त्री को पीड़ा, पुत्र के कार्यों हेतु चिन्ता रहे। शारीरिक अङ्गों में सुन्नता व कमजोरी महसूस करे। अर्थोपार्जन के लिये कई उपाय करे परन्तु सन्तुष्टि नहीं मिलती।

तृतीय भाव में राहु पराक्रम बढ़ाता है, भाई बहन में सुख सहयोग ठीक रहे। अपना भाग्य स्वयं बनाये, पुरुषार्थ पर अधिक विश्वास करे, अतः अभिमान में आकर नास्तिक भी बन जाता है। परन्तु जीवन के उत्तरार्ध में आस्तिक भी बन जाता है, क्योंकि उसके जीवन में कुछ असंभव घटनायें घटती है जो उसे आस्तिक बना देती है।

चतुर्थ भाव में राहु होने से अधिक समय तक व्यक्ति के जीवन में अस्थिरता रहती है। पुराने वाहन, मकान खरीदने में अधिक रुचि रहती है। दशम घर में बलवान ग्रह हो तो राजनीति में सफलता प्राप्त करता है। शय्या सुख मध्यम रहे, माता पिता में तनाव रहे। नूतन निर्माण कार्य में अवरोध रहे।

पञ्चम भाव में राहु विलम्ब से सन्तान हो। अल्प सन्तान हो परन्तु आज्ञाकारी हो। दूसरों की बहकावे में ही घर फूटता है। मित्र अल्प हो जो उसका साथ देवे। शिव उपासना भैरव उपासना शुभ रहे। धन के साथ प्रसिद्धि भी प्राप्त करता है।

उच्च शिक्षा में कुछ रुकावटें आये, सरस्वती उपासना करें।

छठे भाव में राहु शत्रु नाश करता है। सातवें घर में शुक्र या चन्द्रमा हो तो स्त्रियों से लाभ होता है। कभी कभी आचानक भयभीत हो जाये। जानवर से चोट पीड़ा भय रहे। धन वाहन संसाधन विलम्ब से प्राप्त हो। नौकरी में शुभ रहे, व्यवसाय में साधारण रहे।

सातवें भाव में राहु, चञ्चल उतावला तथा भावुक बनाता है। सातवें चन्द्र शुक्र हो तो भोगी, विलासी भी बनाता है। डरावने स्वप्न आये, मानसिक रूप से शंकालु रहे। दयावान व परिश्रमी होवे परन्तु उपद्रवी कार्यों में अधिक भाग लेवे। बीच बीच में उसके साथ धोखा अक्सर होये।

आठवें भाव में राहु गैस, रक्त चाप, हृदय, मधुमेह जैसी लम्बी चलने वाली बिमारियाँ देवे। धनी होवे, साहसी हो, मृत्यु से भय नहीं खाये बीमा सम्बन्धी कार्य से लाभ हो। दीर्घायु हो, परन्तु चिन्ता तनाव रहे। मङ्गल शनि साथ हो तो प्रेतादि उपद्रव से परेशान रहे। यदि दूसरे घर में बृहस्पति हो तो विशेष धनी होवे।

नवम घर में राहु पहले परेशानी देता है बाद में लाभ देवे। तप, भजन खूब करे परन्तु सद्यफल नहीं मिले, विलम्ब से लाभ हो, विद्वान हो। यदि केतु के साथ तीसरे घर में शनि हो तो जातक निर्दयी एवं क्रूर होवे। नैतिक बल कमजोर हो, ३६ वर्ष बाद धनी होवे।

दशम भाव में राहु सिंह राशि का राजनीति में प्रवेश कराता है, उसके शत्रु अधिक हो तो भी सफलता प्राप्त करता है। पिता पक्ष मध्यम रहे। जातक जहां रहे उसके आस पास बड़ पीपल का पेड़ या सर्प का स्थल हो तो शिव उपासना करने से भाग्य के विघ्न दूर होवे। २, ५, ९ भाव में बृहस्पति चन्द्र योग हो तो यशस्वी हो। मध्यायु में धनी हो।

लाभ भाव में राहु व्यक्ति को संघर्ष से उन्नति कराता है। मित्रों से प्रेम सम्बन्ध मध्यम रहे। पुत्र सेवा कम करे, परन्तु पुत्रवधू अनुकूल रहे। आहार विहार का ध्यान नहीं रखने से रोगी होवे। परिश्रम का उचित लाभ नहीं मिलता। सन्तान सुख हेतु बृहस्पति का उपाय करें। छठे, सातवें, आठवें भाव में लगातार ग्रह हो तो धनी हो, भले ही अधिक संघर्ष करना पड़े।

द्वादश भाव में राहु सार्वजनिक जीवन में प्रतिष्ठा प्राप्त करे, लेकिन आन्तरिक तौर पर दु:खी रहता है। पैसे का आवागमन बनता है, परन्तु धनी नहीं होता। १२ वां शुक्र हो तो धनी हो, सन्तान की चिन्ता पीड़ा रहे। सप्तम भाव कमजोर हो तो

द्विभार्या योग भी बनता है। राहु केतु के साथ अधिक ग्रह हो तो प्रसिद्धि बढे परन्तु मानसिक असन्तोष रहे।

## ९. धनु लग्न के अनुसार कालसर्प योग का फल

धनु लग्न में राहु नीच का अनेक चिन्ता भी देता है। पत्नि एवं सन्तान पक्ष से भी चिन्तित रहे। जादू, टोना, भूत प्रेत उपद्रव से व्यक्ति प्रभावित होकर दुःखी होता है। यदि अन्य ग्रह योगों से धनी हो जाये तो भी उसे सन्तोष प्राप्त नहीं होता। व्यवहार से कमजोर होने से उसके शत्रु अधिक हो। छठे आठवें सूर्य मङ्गल तथा २, १२ शनि चन्द्र हो तो अपमृत्यु भय रहता है।

द्वितीय भाव में शनि की राशि का राहु होने से पारिवार स्वार्थी हो, उसे धोखा दे, भले ही वह उन पर अपना धन व्यय करे। ६, ८, १२ भावों में ग्रह हो तो लोक में नाम कमाये। केतु के साथ शुक्र शनि हो तो वैवाहिक जीवन कमजोर रहे। सौदा, सट्टा से कभी कभी धन प्राप्त करे।

तृतीय भाव में राहु परिवार में मैत्री रखता है। जतक अपने पराक्रम से सफलता की ओर बढता है। ४२-४९ वर्ष तक भाईयों का सहयोग मिले तो बाद में कम हो जाये। उसका जीवन आराम प्रिय हो, भाग दौड़ अधिक करे तथा नाम एवं धन कमाये।

चतुर्थ भाव में राहु बृहस्पति की राशि का धार्मिक बनाता है। भूमि भवन का सुख देता है। परन्तु उसे पितृ, पूर्वजों की तथा बड़ों की सेवा करनी चाहिये। जिस समय देवता व ब्राह्मणों का अपमान करेगा, उसका पतन शुरु हो जायेगा। केतु के साथ यदि बुध हो तो हो तो लक्ष्मी की कृपा रहती है। बहुत जल्दी धनी बन जाता है।

पञ्चम भाव में राहु होने से स्वयं व सन्तान जिद्दी स्वभाव की हो। गर्भपात की संभावना रहे। शिक्षा में कुछ अवरोध रहे। १८-३२ वर्ष के मध्य कोई पीड़ा, ऑपरेशन हो। विद्या में कुछ समय अवरोध रहे। अन्य कार्य अनियमित रहे फिर भी धन संग्रह करे परन्तु आवश्यकता का धन उसे समय पर नहीं मिले।

षष्ठम भाव में राहु शत्रु देता है, उन पर विजय भी प्राप्त करे। भूमिगत व्यापार, खदान आदि के कार्य में लाभ हो। बचपन में गरीब हो तो बाद मं धनी होता है। परन्तु मानसिक चिन्ता तनाव से व्याधिग्रस्त हो जाता है। परिवार में प्रेम कम रहे, छोटे छोटे एक्सीडेन्ट योग भी बने।

सप्तम भाव में राहु व्यक्ति को भावुक व उतावला बना देता है। भावुकता में

गलत निर्णय भी ले सकता है। जातक धीर, गंभीर तथा वीर होता है। अपने स्वार्थ के लिये दूसरों को मुसीबत में ड़ाल सकता है। स्त्री पक्ष ठीक होवे तो व्यक्ति दुर्व्यसनी हो। यह योग उच्च के राहु के कारण धनी बनाता है।

अष्टम भाव मे राहु पेट की बिमारीयाँ तथा अनिद्रा योग देता है। जातक बुरे स्वप्न देखे तथा भयभीत रहे। परिवार के लागों को उसकी गतिविधियों पर संदेह रहे। राजकीय विवाद परेशानी बढ़े। बिमारी पर अक्सर धन खर्च होता रहे। पैतृक संपत्ति का उपभोग कम करे। गुप्त रोग, रक्त चाप तथा मधुमेह की बिमारी रहे।

नवम भाव में राहु उत्थान व पतन दोनों योग देता है। जिनका निर्णय दशा महादशा के अनुसार जाने। धर्म में रुचि अस्थिर रहे। अपनी मेहनत के बल पर उन्नति करे, पिता व राजपक्ष में अक्सर विरोध रहे। अपनी लापरवाही से कई बार हानि उठाये। समाज में उसे सम्मान प्राप्त होवे।

दशम भाव में राहु जातक को धन, वाहन, आवास सुख दिलाता है परन्तु जातक को इस बात से सावधान रहना चाहिये कि कहीं घर में वास्तु दोष तो नहीं है। गजकेसरी योग होवे तथा शुक्र शनि की शुभ स्थिति हो तो जातक बहुत उन्नति करे। वटवृक्ष, पीपल में जल ड़ालें तथा शिव पूजन करें तो शुभ रहे।

एकादश भाव में राहु धन देता है, उसके मित्र उसे धोखा देते हैं तो भी उन्हें क्षमा करता है। शिक्षा में अवरोध आये परन्तु बृहस्पति, मङ्गल, शुक्र के शुभ होने पर उन्नति करता है। सन्तान पास में कम रहे, वह उन्नति करे। मध्यायु तक रुकावटें रहे तो ४२-४८ के बाद अच्छी उन्नति करे।

द्वादश भाव में राहु अपव्यय अधिक कराता है। कार्य या व्यवसाय में परिवर्तन कराता है। व्यर्थ भ्रमण अधिक हो। बाहरी सम्बन्ध मधुर नहीं रहे, चिन्ता, तनाव से अनिद्रा रहे। लापरवाही से खर्च करने से ऋणी योग भी हो जाता है। घरेलु कार्य, साज सामान की ओर जातक का ध्यान कम रहता है।

## १०. मकर लग्न के अनुसार कालसर्प योग का फल

मकर लग्न का राहु उसे स्वार्थी बनाता है। छल कपट व कूटनीति में माहिर होवे। कभी कभी दयालु व सेवाभावी भी हो सकता है। गरीबों का हित चाहता है। मजदूरों का नेता हो। धनवान हो। परन्तु स्त्री की उपेक्षा करे। केतु चन्द्र योग सातवें कमजोर होता है। यदि दाम्पत्य जीवन कुछ ठीक रहे, तो स्त्री रोगी रह सकती है।

राहु द्वितीय भाव में हो तो परिवार बड़ा हो, परन्तु उनका सहयोग कम मिले,

आपसी खींचातान रहे। यदि शनि दशवें हो तो जातक ३२ वें वर्ष बाद विशेष उन्नति करे। केतु चन्द्र या केतु मङ्गल योग में पीड़ा आपरेशन योग रहे। धन प्राप्त करे, परन्तु सुख की अनुभूति नहीं होवे।

तृतीय भाव में राहु रक्षा की जिम्मेदारी समझता है। भाग्य जल्दी साथ देवे। उन्नति के साथ साथ कभी कभी मृत्युतुल्य कष्ट भी प्राप्त करता है। कभी कभी विघ्नों के कारण मनोबल जल्दी टूट जाये, परन्तु संघर्ष से ही उन्नति करता है।

चतुर्थ भाव में राहु धन, वाहन, जायदाद पक्ष में रोड़े, अड़चने आये। वास्तुत्रुटि युक्त मकान बनाये। भौतिक साधन उसे आसानी से उपब्ध नहीं होवे। परिवार में उपेक्षा का शिकार रहे। संघर्ष करता हुआ २८-३२ वर्ष के बाद उन्नति करने लगे।

पञ्चम भाव में राहु सन्तान सुख देता है। सन्तान अच्छी उन्नति करे तो बाहर काम करे, पास में नहीं रहे, अथवा सन्तान विलम्ब से होये। कवि, वकील या आर्टिस्ट हो। कम्प्युटर कार्य से भी लाभ हो। बड़े भाई से प्रेम कम रहे। उसके प्रारंभ में चिन्ता बाधा आये परन्तु उत्तरार्ध में कीर्ति प्राप्त करे।

षष्टम भाव में राहु उच्चाभिलाषी एवं महत्वाकांक्षी होवे। व्यक्ति अपने उद्देश्य में सफल होवे। रोग व शत्रु हो परन्तु विजय हो। नौकरी में अधिक उन्नति प्राप्त हो। साहसी हो, सेना व पुलिस में अधिकारी हो। ननिहाल से पहले सुख सहयोग मिले तो बाद में विरोध भी बने। व्यवसाय में उतार चढाव रहे। धन संग्रह पर ध्यान नहीं देवे।

सप्तम भाव में राहु हो तो स्त्री चञ्चला होवे। स्वयं के विचार अस्थिर हो, शंकालु हो। टोने टोटके का असर जल्दी हो। किसी से मित्रता हो तो अस्थाई रहे। साझेदारी में कार्य कमजोर व अस्थिर रहे। अच्छे पुरुषों से सम्पर्क नहीं रहे। गलत सलाह से उचित अनुचित का ध्यान न रखते हुये कार्य कर लेवें।

अष्टम भव में राहु जहरीले जानवर से पीड़ा अथवा बिजली से नुकसान, पीड़ा हो। उद्योग मशीनरी में बिजली के फाल्ट से नुकसान हो। खदान सम्बन्धी कार्य में नुकसान। राजपक्ष से लाभ नहीं, व्यक्ति अधितकर विवादों में उलझा रहे। अनायास धन हानि हो। प्रेतादि दोष उसके परिवार में हो।

नवम भाव में राहु अकस्मात उन्नति व पतन दोनों योग बनाता है। धर्मभीरू व सामाजिक कार्यकर्ता हो, आडम्बर अधिक करे। जातक जीवन के अनेक उतार चढ़ाव से रूबरू होकर निखरता है। समाज में आदर प्राप्त करता है, अपना भाग्य स्वयं बनाता है।

दशम भाव में राहु व्यापार में उन्नति देता है, राजनीति में सफल होता है। अपने परिवार, माता पिता से दूरी बढ़ जाती है। यदि उसको घर में सर्प दिखाई दें तो शिव पूजन तथा पितृ के निमित्त कुछ कर्म करना चाहिये। बार बार असफलता मिले, सर्प दिखे तो नारायणबलि व नागबलि पूजा कराये तथा कालसर्प दोष शान्ति करायें।

एकादश भाव में राहु सन्तान सुख में विलम्ब करता है। सन्तान का भाग्य बनाने में जातक को बहुत मेहनत करनी पड़ती है। उसके परिवार में अन्य लोगों के भी कालसर्प दोष है, तो पितृ शान्ति प्रयोग अवश्य कराना चाहिये। केतु के साथ शुक्र हो तो उन्नति देता है। व्यक्ति कवि, कलाकार, वकील बने। चतुर्थ भाव में मङ्गल, तीसरा शुक्र, दशवां शनि हो तो उन्नति कारक है।

द्वादश भाव में राहु नीच का अपयश दिलाता है। चोरभय, राजभय रहता है। अपने शत्रु स्वयं पैदा करता है। अनियमित व्यय से स्वयं ऋणी होता है। बार बारस्थान या कार्य परिवर्तन करता है। इस व्यक्ति को राहु शान्ति व सर्पशान्ति प्रयोग अवश्य कराना चाहिये।

## ११. कुम्भ लग्न के अनुसार कालसर्प योग का फल

कुम्भ लग्न में राहु हो तो वह किसी का उपकार नहीं मानता, लोग उसका सहयोग करने से कतराते हैं। शनि, शुक्र उच्च के होवे तो जातक धनी अवश्य हो। उसे प्रसिद्धि बहुत मिले, परन्तु उसका पारिवारिक जीवन कमजोर होता है। राजनीति कूटनीति में व्यक्ति सफल होवे।

धन स्थान में राहु होने पर व्यक्ति अपनी मान मर्यादाओं में चलने वाला हो। वाणी संयत हो, परिवार के लिये सदा भला सोचता है परन्तु यश कम मिलता है। उसके उपकार को भुलाकर लोग उसे अपमानित करते हैं। धन का पूर्ण सदुपयोग नहीं हो पाता।

तृतीय भाव में राहु हो तो बड़े भाई से सुख सहयोग कम मिले, छोटों का सहयोग ठीक रहे। व्यक्ति मेहनती व साहसी होवे। उसे अचानक लाभ व यश मिले तो अकस्मात् हानि व अपयश भी प्राप्त हो। कठिन परिश्रम से धन संग्रह करता है।

चतुर्थ भाव में राहु हो तो धन, वाहन, जायदाद, वैभव की प्राप्ति अपने पुरुषार्थ से करेगा। पैतृक सम्पत्ति का लाभ कम मिले। व्यक्ति के मकान में वास्तु दोष नहीं हो तभी अच्छी उन्नति करेगा। माता व स्त्री सुख मध्यम रहे। परिवार में अधिक

उन्नति करने की चाहत रहे, परन्तु बाधायें आती रहे।

पञ्चम भाव में राहु हो तो विद्या योग ठीक, सन्तान सुख हो परन्तु दूर रहे। बड़े भाई का सहयोग मिले। परिवार में पितृ दोष की सम्भावना रहे। उसे रुक रुक कर धन लाभ प्राप्त होवे। तकनीकि क्षेत्र की ओर उसकी रुचि बने। तन्त्र मन्त्र मार्ग में भी व्यक्ति भ्रमित रहे परन्तु बाद में उसे सफलता मिले। मित्रों से सावधान रहना चाहिये।

षष्टम भाव में राहु हो तो सन्तान के कारण या स्त्रियों कारण ऋणि बने। नेत्र पीड़ा या अनिद्रा योग रहे। बाहर उसे प्रसिद्धि मिले, लेकिन घर में आदर कम होता है। मोक्ष उपासना कर्म में रुचि रहे। वैसे उसके किये उपकारों को लोग भूल जाये।

सप्तम भाव में राहु प्रेतादि बाधा से जल्दी ग्रसित होवे। हर कार्य में रुकावट रहे। कार्य व्यवसाय में अक्सर बाधायें आये। ऐसे जातक दूसरों के बहकावे में शीघ्र आ जावे तो नुकसान उठाये। पारिवारिक जीवन मध्यम रहे।

अष्टम भाव में राहु पराविद्या में रुचि देता है, व्यक्ति दार्शनिक व मनमौजी होता है। अपव्यय अधिक होवे, रोग व शत्रु बने रहे। दूसरे घर में बृहस्पति हो तो अच्छा वक्ता व धनी हो। सम्पत्ति पक्ष को लेकर विवाद बने। कभी कभी अकस्मात् धन लाभ प्राप्त करे। उपहार में भी कुछ धन प्राप्त हो सकता है।

नवम भाव में राहु हो तो साहसी हो, सब कुछ प्राप्त करने की आकांक्षा बनी रहे। धर्म का पालन दूसरों को दिखाने व स्वार्थ सिद्धि हेतु करता है। सामाजिक कार्य करे तो उसका प्रतिफल अवश्य चाहता है। कभी कभी उसको समाज सेवा का जुनून चढता है। व्यक्ति धन व सम्मान भी प्राप्त करता है।

दशम भाव में राहु हो तो धन, वाहन, मकान देता है, परन्तु पुराने मकान, वाहन नहीं खरीदें तो ठीक रहे। नौकरी, व्यवसाय के लिये अधिक भाग दौड़ करनी पड़ती है तथा उच्च पद भी प्राप्त करता है। राजनीति में गरिमा बनी रहे। उग्र प्रदर्शनों व हिंसा में विश्वास रखता है। धन सम्पदा कमाये परन्तु मानसिक शान्ति नहीं मिलती है। पारिवरिक वातावरण अनुकूल कम रहता है।

लाभ स्थान में नीच का राहु हो तो स्त्रियों व बड़े भाई से धोखा होता है। इसके बावजूद वह व्यक्ति परिवार का साथ देना चाहता है। सन्तान सुख में विलम्ब या गर्भपात हो। शिक्षा में बाधायें आये। दूसरों के द्वारा अभिचार, जादू टोने के कारण भी पीड़ा पाता है। सन्तान के भविष्य के लिये चिन्तित रहता है।

राहु यदि द्वादश भाव में मकर राशि का हो तो यात्रायें कराता है। धन का संग्रह नहीं होने देवे, परन्तु देर सवेर उसे प्रसिद्धि अवश्य प्राप्त होती है। सातवें मङ्गल या दूसरे १२ वें शनि हो तो चोट, दुर्घटना का भय रहता है।

## १२. मीन लग्न के अनुसार कालसर्प योग का फल

मीन लग्न का राहु हो तो व्यक्ति धार्मिक प्रवृत्ति का होवे। स्वार्थ सिद्धि में माहिर हो, उसके लिये छलबल कपट नीति काम में ले सकता है। धनवान होने पर भी अन्दरूनी तौर पर सुखी नहीं है। उसकी महत्वाकांक्षा बहुत होती है। भाग्य को अपने पक्ष में करने के लिये उसे मेहनत करनी पड़ती है।

धन भाव में राहु पैसा लाये, परन्तु रुके नहीं। परिवार का सुख सहयोग मध्यम रहे। वाणी दोष हो या कटु वचन कहने वाला हो। अकस्मात् चोट दुर्घटना योग बने। पैतृक संपदा संचित नहीं रहे। कभी अचानक विशेष धन लाभ प्राप्त होता है। स्त्री को वायु विकार व अन्य पीड़ा रहे।

तृतीय भाव में राहु हो तो उच्चाभिलाषी व मेहनती होये। भले ही उसका प्रतिफल उसे शीघ्र नहीं मिले। परिवार में कभी मित्रता, कभी शत्रुता रहे। ट्राँसपोर्ट, ठेका, किराया, ऐजेन्सी कार्य से भी धन प्राप्त करता है। शुक्र बलवान हो तो दलाली कार्य शुभ रहे। केतु मङ्गल साथ हो तो भी धनी व पराक्रमी हो।

चतुर्थ भाव में राहु मान सम्मान की परवाह किये बिना व्यक्ति धन की लालसा में सभी तरह के प्रयत्न करता है। ऐसा व्यक्ति जीवन में लाभ, हानि दोनों प्राप्त करता है, परन्तु धनी होता है। धर्म में रुचि सामान्य रूप से होती है। स्त्री सुख ठीक है, बुध शुक्र कमजोर हो तो द्विभार्या योग बनता है।

पञ्चम भाव में राहु हो तो सन्तान चिन्ता रहे। पढाई में विषय बदले। टोना टोटका से प्रभावित रहे। पितृ शाप भी जातक को हो सकता है। मानसिक तनाव रहे। जातक मध्यायु बाद धनी होवे। पिता का स्वास्थ्य मध्यम रहे। सन्तान का सहयोग रहे।

षष्टम भाव में राहु शत्रु बढाता है। राजकीय कार्यों में शीघ्र सफलता नहीं मिले। नौकर उसे नुकसान देते हैं। मङ्गल के बलवान होने पर उच्च पद प्राप्त करे, धनी होवे। घर व मातृभूमि की अपेक्षा उसे अन्यत्र स्थान से लाभ अधिक प्राप्त होता है। भाग्य में जब बाधायें आती है, तब धर्म कर्म का सहारा भी लेता है।

सप्तम भाव में राहु स्त्री की आयु तों बढ़ाता है, परन्तु सम्बन्ध सामान्य रखता है। स्त्री के वायुविकार रहे या गुप्त रोग होवे। वह सन्तान की भी उपेक्षा करता है। धन का संचय अनियन्त्रित रहता है। साझेदारी कार्य अस्थिर होवे। यदि स्त्री की कुण्डली अच्छी हो तो स्त्री के नाम पर कार्य व्यापार करने से लाभ प्राप्त हो।

अष्टम भाव में राहु भोगी विलासी बनाता है। बिना सोचे समझे निर्णय से ऋणि भी हो जाता है। आँख, कान में पीड़ा हो या गुप्त रोग हो। कठिन परिश्रम के बाद जीवन में धन लाभ हो। यदि मङ्गल व शुक्र अच्छे हो तो धनी होवे।

नवम भाव में राहु व्यक्ति को जिद्दी बनाता है। व्यक्ति तन्त्रिक हो। अपनी जिद से नुकसान उठाये परन्तु सतत प्रयत्नशील होने से मध्यायु के बाद धनी होवे। उसे कभी भी बड़े बुजुर्गों की उपेक्षा नहीं करनी चाहिये। जब व्यवसाय चोपट होने लगे तो भैरव या हनुमान का प्रयोग कराये।

दशम भाव में राहु राजनीति में गुप्त शत्रु पैदा करता है। व्यापार मे बार बार हानि उठानी पड़ती है। पितृ के निमित्त कार्य करने से लाभ होवे। हानि, लाभ जीवन में चलते ही रहते हैं। व्यक्ति को अपना विवेक नही खोना चाहिये, बार बार प्रयत्न करने पर सफलता मिलेगी।

लाभ भाव में राहु निम्नवर्ग के साथ काम करने से धन देगा। मित्र अस्थाई रहे। धातु सम्बन्धी कार्य करने पर लाभ होवे। जातक दूसरों को धोखा देकर तथा अन्याय पूर्वक धन कमाता है। यदि पहले धनी हो तो बाद में अपनी सम्पदा खो देगा पुत्र व सन्तान की चिन्ता रहेगी।

व्यय भाव में राहु हो तो अपनी शान शौकत में फालतू धन व्यय करता है। गलत व्यसन में भी व्यक्ति पड़ जाता है। जुआ, सट्टा, लॉटरी शेयर्स में नुकसान होगा। धन का अपव्यय हो। वृथा भ्रमण व देशाटन करता रहे। जीवन में स्थायित्व ठहर कर आता है।

# आंशिक कालसर्प योग

कुछ विद्वानों का मत है कि राहु-केतु से कोई भी ग्रह अधिक अंश का होकर उनकी धूरी से बाहर होगा तो कालसर्प योग को भङ्ग करता है। कुछ विद्वानों का कथन है कि आंशिक कालसर्प योग रहता है।

कुछ विद्वानों का मत है राहु-केतु से कोई भी एक ग्रह चाहे चन्द्रमा ही क्यों न हो बाहर हो तो कालसर्प योग भङ्ग हो जाता है। कुछ विद्वानों का मत है कि कालसर्प का प्रभाव आन्शिक रहेगा।

परन्तु मेरे अनुभव में भी यह देखने में आया कि यदि कोई बड़ा ग्रह बृहस्पति, शनि, मङ्गल राहु-केतु से बाहर है तो कालसर्प के प्रभाव को बहुत कम करता है। सूर्य, चन्द्र, बुध, शुक्र आंशिक कम करते हैं।

यह तथ्य सत्य है कि आंशिक कालसर्प वाला उन्नति अवश्य करेगा, परन्तु कुछ समय उसे किसी एक भाव के विशेष कष्ट को भुगतना पड़ेगा। जहाँ आंशिक कालसर्प का दुष्प्रभाव अधिक है, उस भाव का फल कमजोर होगा।

**उदाहरण नं ०१ -**




राहु केतु से बृहस्पति इस कुण्डली में बाहर है। जातिका का विवाह १५ वर्ष की आयु में हुआ। अच्छे घर में पली लड़की को विवाह के २० वर्ष पश्चात् तक विशेष कष्ट उठाने पड़े। जिसकी उसने कल्पना नहीं की थी।

राहु का राशि स्वामी चन्द्रमा लग्न में शुभ स्थान पर है। केतु का राशि स्वामी शनि उच्च का है। अत: **कर्मसाक्षी ग्रह** चन्द्र व शनि के शुभ होने पर उन्नति अवश्य होनी चाहिये। जातिका को ४५ वर्ष की उम्र में राहु की महादशा लगी तभी से वैभव की प्राप्ति होने लगी। कालसर्प जैसा

प्रभाव राहु दशा में नहीं हुआ। जो कष्ट पाने थे मध्यायु तक प्राप्त कर लिये।

**उदाहरण नं ०२ -**




जातक की कुण्डली में चन्द्रमा राहु-केतु से बाहर है। आंशिक कालसर्प योग बनता है। सूर्य शनि तुला राशि में कमर की तकलीफ देते हैं, इसलिये जातक का विवाह नहीं हुआ। केतु का राशिनाथ शुक्र अस्त है तथा राहु का राशि स्वामी मङ्गल शत्रु क्षेत्री है। मङ्गल शुक्र में २ × १२ योग होने से जातक बेरोजगार रहा। राहु केतु के योग के कारण जातक हिन्दु होकर भी मुस्लिम उपासक रहा। राहु महादशा में कोई हानि नहीं पहुँची। क्योंकि बृहस्पति राहु केतु के मध्य में है अतः बृहस्पति दशा खराब रही। मृत्यु के समय दूषित आत्माओं ने उसे कष्ट दिया।

**उदाहरण नं ०३ -**




जातिका का सम्बन्ध तय होने के बाद माहौल कुछ गलत होने लगा। शादी से ८ दिन पहले तक माता पिता का मानस लड़के से सम्बन्ध विच्छेद करने का बन गया था। परन्तु कुम्भ विवाह कराते ही सब कुछ ठीक हो गया। कुण्डली में चन्द्रमा के अलावा सभी ग्रह राहु केतु के मध्य में है, आंशिक कालसर्प योग बनाते हैं। राहु केतु के राशि स्वामी (कर्मसाक्षी ग्रह) लग्न में एक साथ हैं अतः उन्नति योग है। २८ वर्ष बाद जातिका की उन्नति होने लगी।




**उदाहरण नं ०४ -**

सभी ग्रह राहु केतु के मध्य में हैं, बृहस्पति बाहर है। यह व्यक्ति कम्पाउण्डर था। अच्छे डॉक्टर्स से भी उसकी प्रसिद्धि ज्यादा थी। राहु, चन्द्र, शनि, मङ्गल के कारण शराब

की लत पड़ गई। स्त्री छोड़ कर चली गई। अन्त समय में दर दर की ठोकरें खाने को मिली।

**उदाहरण नं ०५ -**




मङ्गल के अंश राहु से अधिक होने के कारण आंशिक कालसर्प कह सकते हैं। व्यक्ति जीरे का प्रमुख व्यापारी है। दूसरे भाव से आठवें भाव में ग्रह स्वास्थ्य कमजोर करते हैं। सूर्य चन्द्र शनि के कारण हाथ पैरों में कम्पन रहता है। मधुमेह की बिमारी रही। सन्तान ने भी बड़ा किया परन्तु काम के अनुसार लाभ नहीं कमाया।

**उदाहरण नं ०६ -**




कुण्डली में अष्टम भाव तक राहु केतु मध्य ग्रह होने से कालसर्प योग है। गजकेसरी योग, कर्मेश मङ्गल उच्च का, लग्न में पञ्चमेश सुखेश भाग्येश- बुध शुक्र युति के कारण राजयोग कर प्रबलता के कारण इसे आंशिक कालसर्प योग कहसकते हैं। व्यक्ति प्रसिद्धि वकील था। कालसर्प योग आयु घर से प्रारम्भ होता है। जो आयु पर प्रभाव ड़ालता है। दूसरे घर से मुँह के विषय में भी जाना जाता है। ४५ वर्ष की आयु में केतु सूर्य के कारण दाँत में दर्द हुआ। डॉक्टर ने दाँत निकाल दिया। परन्तु मुँह में विशेष पीड़ा हो गई जिससे ५-७ दिन में ही मृत्यु हो गई।

**उदाहरण नं ०७ -**




प्रस्तुत कुण्डली में चन्द्रमा के अलावा सभी ग्रह राहु केतु के मध्य में हैं। अन्य ग्रह लाभ भाव से पञ्चम भाव तक आंशिक कालसर्प योग बनाते हैं। अतः पञ्चम भाव, विद्या, बुद्धि व सन्तान भाव प्रभावित रहा।

जातक की स्त्री का मासिक धर्म बन्द हो गया। शादी के ७ वर्ष तक सभी प्रकार के उपाय कर लिये। उनका कालसर्प योग का उपाय करवाया। पश्चात् इलाज करवाने से २ पुत्रियाँ व १ पुत्र का योग बना। शनि मङ्गल षडाष्टक के कारण सड़क दुर्घटना हुई जिससे जातक की ६ महीने तक याद्दाश्त प्रभावित रही। मध्यायु में विशेष धनी योग बना।




## उदाहरण नं ०८ -

जातक की कुण्डली में लाभ से पञ्चम भाव तक ग्रह राहु केतु के मध्य हैं। अतः कालसर्प योग सन्तान पर प्रभाव ड़ालता है। शनि के अंश केतु से अधिक हैं। इसलिये आंशिक कालसर्प कह सकते है। परन्तु आंशिक दोष हो तो क्या मुख्य दोष तो रहता ही है। शनि ५ वां वंशवर्धक माना जाता है चाहे ३ पुत्रियाँ १ पुत्र हो। परन्तु इस कुण्डली में बुध, बृहस्पति, शुक्र तीनों ही अस्त हैं। तथा मेरा मानना है कि बृहस्पति शुक्र युति, प्रतियुति या षडाष्टक गर्भाशय में भी परेशानी दे सकते हैं। जातिका के कोई सन्तान नहीं हुई।

## उदाहरण नं ०९ -




जातक की कुण्डली में १२ वें से छठे घर में कालसर्प योग है। शुक्र व शनि के अंश राहु से अधिक होने से आंशिक कालसर्प कह सकते हैं। राहु की महादशा में शुक्र शनि के साथ राहु योगसे राहु ने लग्नेश शुक्र तथा सुखेश शनि का फल दिया जिससे अच्छी उन्नती हुई।




## उदाहरण नं १० -

जातिका के सप्तम से लग्न में कालसर्प है। चन्द्रमा बाहर होने के कारण आंशिक

है। धनेश, पञ्चमेश, लग्नेश, भाग्येश की शुभ स्थिति के कारण राहु दशा में भी उन्नति हुई। क्योंकि कालसर्प लग्न को भी प्रभावित करता है। अत: जातिका के ५-७ ऑपरेशन हुये। स्वास्थ्य मध्यम रहता है।

**उदाहरण नं ११ -**




जातक की कुण्डली में लग्न से सप्तम तक ग्रह कालसर्प बनाते हैं। बृहस्पति इस योग से बाहर होने से आंशिक कालसर्प है। चतुर्थ में पाप ग्रह शनि है, कालसर्प पत्नि भाव को भी प्रभावित करता है। अत: पत्नि प्रेत बाधा के कारण शरीर से पीड़ित रहे। पञ्चमेश बृहस्पति आठवें सन्तान पक्ष को कमजोर करता है। जातक के चार लड़कियाँ, एक पुत्र है। हर सन्तान ५-७ वर्ष की आयु तक विशेष बिमार रही। पुत्र के पैर में भी कुछ विकलांगता है। जातक के जीवन में हर २-३ वर्ष बाद बार-बार व्यवसाय में झटका लगता है। अत: आन्शिक कालसर्प योग भी मुख्य भाव को प्रभावित करता है।

**उदाहरण नं १२ -**

जातक की कुण्डली में सभी ग्रह राहु-केतु के मध्य में हैं। केवल शनि बाहर है। अत: आंशिक कालसर्प योग बनता है। जातक का कालसर्प लग्न व स्त्री भाव को प्रभावित करता है। कृष्ण वर्ण के जातक का स्वास्थ्य मध्यम रहता है। स्त्री रूपवती है व गौरवर्ण की है। परन्तु दोनों में मैत्री कमजोर है। राहु-शनि की स्थिति टोने टोटके से भी प्रभावित करती है। जिसके कारण शादी के १० वर्ष बाद तक सन्तान नहीं हुई। टोटका निवारण के बाद लड़का-लड़की जुड़वाँ सन्तान उत्पन्न हुई। मङ्गल, बुध, शुक्र का योग पञ्चमेश, भाग्येश, कर्मेश योग तथा गजकेसरी योग से करोड़पति योग बना। जैन धर्म के अनुसार पार्श्वनाथ, पद्मावती की उपासना से कालसर्प दोष नहीं लगाता। जातक का इष्ट पद्मावती देवी है, जिसके कृपा से सामान्य स्तर से उठकर बहुधनी योग प्राप्त हुआ। परन्तु राहु केतु के मुख्य घर






लग्न व सप्तम भाव के सुख न्यून हैं।

**उदाहरण नं १३ -**

जातक की कुण्डली में सप्तम से लग्न स्थित केतु राहु के मध्य में सभी ग्रह हैं। मात्र बृहस्पति बाहर है अतः आंशिक कालसर्प योग है।

बुध शुक्र, शनि मङ्गल राजयोग बना रहे हैं। कुण्डली में धनी योग है परन्तु कालसर्प योग एक बार अपना प्रभाव अवश्य दिखाता है। राहु की दशा में राहु ने कर्मेश का फल बुध शुक्र के साथ होने के कारण दिया। राहु महादशा ने एकतरफा उन्नति दी। राहु में सूर्य एवं चन्द्रमा के अन्तर में स्थिति बहुत ही दयनीय हो गई। मेरे परामर्शानुसार व्यक्ति ने कार्य किये बहुत जबरदस्त उन्नति की। आज मार्बल क्षेत्र में सर्वाधिक उत्पादन हेतु "गिनीज बुक" में नाम दर्ज है।

कालसर्प योग लग्न को भी प्रभावित करता है अतः ५-७ बार चोट दुर्घटना योग बने।




**उदाहरण नं १४ -**

जातक की कुण्डली में चन्द्र बृहस्पति के अलावा सभी ग्रह राहु केतु के मध्य में स्थित हैं। अतः आंशिक कालसर्प योग, कर्म घर से सुख घर के बीच है। चतुर्थ भाव से शय्या सुख भी देखा जाता है, अतः पत्नि भाव पर भी इस योग का प्रभाव पड़ता है। जातक के लग्नेश सप्तमेश मङ्गल शुक्र के साथ होने तथा चन्द्रमा सातवें होने से, जल्दी विवाह होना चाहिये। परन्तु यहां चन्द्रमा राहु केतु के ठीक मध्य में होने से दूषित हो गया कालसर्प योग, शय्या सुख की हानि करता है, अतः जातक का ३७ वर्ष की आयु तक विवाह नहीं हुआ।

**उदाहरण नं १५ -**

इस कुण्डली में बृहस्पति बाहर है तथा अन्य ग्रह राहु-केतु के मध्य में है। आंशिक कालसर्प पति घर से लग्न तक है। कुण्डली में मङ्गल, शनि, राहु "दोहरा




मंगली योग'' पति सुख में बाधा कारक बनाता है। परन्तु साथ में सप्तम भाव से लग्न का कालसर्प योग भी पति भाव को प्रभावित करता है। अत: पति को किसी केस में जेल हुई हत्या का मुकद्दमा चला एवं लड़की ने तलाक ले लिया।

**उदाहरण नं १६ -**

इस स्त्री की कुण्डली में तीसरे घर से नवम भाव तक चन्द्रमा के अलावा सभीग्रह राहु-केतु के मध्य में है अत: आन्शिक कालसर्प योग है। यह योग भाग्य में अनेक बाधायें प्रदान करता है। इस स्त्री के पति की शादी के ३-४ वर्ष बाद ही मृत्यु हो गई। पति की किडनी खराब हो गई थी। वह २८ वर्ष की आयु में विधवा हो गई। कुण्डली में बुध, बृहस्पति (सप्तमेश, लग्नेश) आठवें होने से द्विविवाह योग बनाते हैं। सूर्य पर




केतु की दृष्टि भी पति सुख में हानि पहँचाती है। बृहस्पति के पीछे उसके शत्रु ग्रह शुक्र, तथा बुध बृहस्पति के आगे पाप ग्रह राहु, शनि, बृहस्पति से केतु का षडाष्टक योग है। इससे आध्यात्म योग के अनुसार कुण्डली में शाप योग बनता है। तथा कालसर्प योग भी अमङ्गल कारक है।

**उदाहरण नं १७ -**

इस कुण्डली में मङ्गल के अलावा सभी ग्रह राहु-केतु के मध्य में होने से आन्शिक कालसर्प योग है। विद्या घर में नीच का मङ्गल विद्या में अवरोध कारक है। परन्तु पञ्चमेश चन्द्रमा केन्द्र में है। ५, ६, ७, ८ में लगातार ग्रह योग राजयोग देता है। अत: जातिका विद्या अध्ययन हेतु विदेश गई। ''कालसर्प योग'' विवाह में विलम्ब कारक है। अत: ३१ वर्ष तक विवाह संभव नहीं है।



# कालसर्प एवं शाप योग

कालसर्प योग वाले व्यक्ति की जन्मकुण्डली में शुभग्रह बलवान हो तो वह व्यक्ति दूसरों के भले के लिये कष्ट उठाता है उसके प्रतिफल में वह जीवन में एक उच्च स्तर पर अवश्य पहुंचता है। महात्मा गाँधी एवं पं० जवाहर लाल नेहरु की कुण्डली में भी कालसर्प योग था। शुभग्रहों के कारण उन्होनें देशहित में आन्दोलन किये। कालसर्प येग के कारण जेल, यातनायें भोगनी पड़ी परन्तु दूसरों के हित में कार्य करने से शुभ फल प्राप्त हुआ। महात्मा गाँधी राष्ट्रपिता कहलाये, नेहरुजी ने प्रधानमन्त्री पद प्राप्त किया।

जन्मकुण्डली में कालसर्प योग है। राहु केतु की कुण्डली में स्थिति किस राशि में है, कौनसे ग्रह साथ हैं एवं कौनसे ग्रहों की दृष्टि है, इस आधार पर व्यक्ति के चरित्र के बारे में जान सकते हैं कि यह व्यक्ति दुष्ट स्वभाव का है या नहीं। पूर्वजन्म में भी इसने अच्छे कर्म किये होंगे या नहीं। पूर्वकर्म अच्छे हों परन्तु वर्तमान जीवन में भी किसी का अहित किया होतो उसे उनका फल वर्तमान में भी भोगना पड़ सकता है।

अत: यदि कालसर्प योग नहीं है तो अन्य योगों से इसका अध्ययन करें। कई कुण्डलियों में ग्रहयोग बहुत अच्छे होते हैं फिर भी जातक दु:ख पाता है, उनका सूक्ष्मता से विश्लेषण करें तो कुछ शाप योग नजर आयेंगे।

जन्मकुण्डली के अलावा सूर्य, चन्द एवं गुरु से भी उनका आंकलन करें।

सूर्य, चन्द्र, बृहस्पति के साथ पाप ग्रह होवें या इनसे षडाष्टक योग हो अथवा इनसे केन्द्र में राहु, केतु, शनि, मङ्गल, आदि पाप ग्रह हो तो ऐसा व्यक्ति या तो पूर्वजन्म से शापित होगा या टोना टोटका, पिशाच बाधा से पीड़ित होकर दु:ख प्राप्त करेगा।

चन्द्र-सूर्य से शनि, राहु का षडाष्टक या युति प्रतियोग अथवा बृहस्पति से शनि, राहु, शुक्र का युति प्रतियुति अथवा षडाष्टक योग १५०×२१० अंश की दूरी

तथा प्रतियुति १८० अंश की दूरी बहुत अशुभ होती है।

राहु-केतु के मध्य से १-२ ग्रह बाहर हो तो आंशिक कालसर्प कहलाता है परन्तु शापित ग्रहों का अध्ययन अवश्य करें।

उदाहरण के लिये कुछ कुण्डलियाँ इस प्रकार है -

**उदाहरण नं ०१ -**




जातिका के भाग्य स्थान में छः ग्रह हैं परन्तु गुरु से आठवें हैं जीवन में प्रेतबाधा, रोग ग्रस्त रही। यहाँ गुरु शापित है, अतः ब्रह्मशाप, गुरुशाप या देवदोष का शाप है।

**उदाहरण नं ० - २**

इस व्यक्ति ने जीवन में कई व्यवसाय किये परन्तु हानि उठानी पड़ी। सूर्य-राहु युति एवं सूर्य से आठवां शनि होने से यह शापित कुण्डली है। अतः सूर्य कमजोर होने से सूर्य का उपाय करें; पितृ शाप का उपाय करें।



**उदाहरण नं ०३ -**




सूर्य-शनि का षडाष्टक योग, मङ्गल-शनि की प्रतियुति चन्द्रमा से ६ मङ्गल १२ शनि, लग्नेश मङ्गल का केतु से षडाष्टक योग बृहस्पति-शुक्र युति से प्रेत बाधा के कारण शारीरिक पीड़ा योग विशेष रहा। सूर्य पर केतु व चन्द्र पर राहु की दृष्टि भी अशुभ है। जो शापित योग दर्शाता है। शनि के कुयोगों के कारण किसी गरीब की दुराशीष भी हो सकती है।

**उदाहरण नं ०४ -**




विद्वता में अग्रणी परन्तु सूर्य से कन्द्र में राहु, शनि केतु। बृहस्पति चन्द्र षडाष्टक, बृहस्पति राहु षडाष्टक योग के कारण परिवार पर अभिचार व प्रेतबाधा जन्य दोष के कारण संघर्ष रहा। परिवार में पूर्वज की अभिचार से मृत्यु हुई, उनकी अतृप्त आत्मा व अभिचार कर्म भी दुःख प्रदान कर रहा है।

**उदाहरण नं ०५ -**




सूर्य केतु युति, शुक्र बृहस्पति षडाष्टक तथा लग्न से ८ वें मङ्गल राहु प्रेतबाधा के कारण शारीरिक व आर्थिक दबाव काफी रहा। मङ्गल राहु प्रेतबाधा तथा अन्य योग पितृ शाप को दर्शाते हैं।

उदाहरण नं ०६ -




५.१०.२००७ में जन्मा यह जातक जन्मान्ध है। गर्दन नहीं झुका सकता, सिर के पीछे का दिमाग विकसित नहीं हुआ।

बुद्धि का मालिक चन्द्रमा स्वगृही, तीसरे शनि शुक्र केतु। राहु भाग्य स्थान में, सूर्य चौथा, बुध पाँचवें भाव में अच्छे हैं। कोई कुयोग दिखाई नहीं देता, परन्तु बृहस्पति से ८ वां मङ्गल है। बृहस्पति-राहु, केतु-शनि के मध्य में है अतः पूर्वजन्म का देवदोष व शापदोष बनता है। अतः जातक के लिए बृहस्पति (ब्रह्मशाप दोष) व देवदोष का उपाय करना चाहिये।

# शाप योग का विवेचन

शाप योग किसी भी आत्मा या जीव को हानि पहँचाने के कारण व्यक्ति को प्राप्त हो सकता है। ज्योतिषीय आधार पर उसकी कल्पना की जा सकती है कि यह किस श्रेणी का शाप है। कालसर्प योग स्वयं एक अभिशाप है, जो पूर्वजन्म के किसी कुफल के कारण प्राप्त होता है। परन्तु कालसर्प योग कब नहींलगता या उसमें कब न्यूनता आती है इसका विवेचन किया जा चुका है।

वृहत्पाराशर होरा शास्त्र में १४ तरह के शाप योग दिये गये हैं। अन्य और भी कारण हो सकते हैं। जैसे –

१. किसी का धन हरण किया हो।

२. चोरी, डकैती की हो।

३. किसी विधवा की आत्मा को सताया हो

४. किसी गरीब की दुराशीष लगी हो।

५. किसी साधु सन्त का अपमान किया हो।

६. किसी के जीवन का हरण किया हो।

७. किसी सन्तानहीन की सम्पदा ली हो एवं उसके निमित्त कुछ धर्म-कर्म नहीं किया हो।

पितामह भीष्म ने बाल्यकाल में खेल खेल में एक भँवरे को पकड़ लिया और उसके शरीर को शूलों से वेध दिया। उस भँवरे ने उनको श्राप दिया कि जिस प्रकार मेरी मृत्यु शूलों से वेधने के कारण हो रही है उसी प्रकार तुम्हारी मृत्यु भी शूलों की शय्या पर होगी।

एक गरीब औरत किसी बनिये से राशन का सामान लेती थी। उसके एवज में वह जब-तब थोड़ा थोड़ा जमा करा देती थी। पूरा हिसाब करने के समय पर बनिये ने जमा करायी रकम के लिये मना कर दिया। उस औरत ने उसके पूरे पैसे देते हुये श्राप दिया कि तेरे सात लड़कियाँ होगी। उस समय उसके एक ही लड़की थी। उसके बाद उसकी सभी सन्तानें लड़कियाँ हुई। हर लड़की के जन्म पर वह

औरत आकर कहती कि तेरे पूरी सात लड़कियाँ ही होगी। उसके सात लड़कियाँ ही हुई, पुत्र प्राप्त नहीं हुआ।

तुलसीदास जी ने भी कहा है –

**तुलसी हाय गरीब की, कबहुं न निष्फल जाय ।**
**मरे बैल की चाम सों लोह भस्म हो जाय ॥**

इस प्रकार कभी कभी इस जन्म के पापों का फल भी इसी जन्म में भोगना पड़ता है। पूर्व जन्म के पापों का फलित तो कुण्डली से जाना जा सकता है परन्तु इस जन्म के पापों का फल कुण्डली से आसानी से नहीं जना जा सकता है।

**ज्योतिष में नवम भाव से पूर्वजन्म कृत कर्म देखे जाते हैं, पञ्चम भाव से इस जन्म के कर्म एवं १२ वें भाव से अगले जन्म के फल जाने जाते हैं।**

इस जन्म के फल के लिये प्रथम तो यह देखें कि व्यक्ति की कुण्डली में दुर्जन, दुराचारी, परधनहर्ता, गुण्डागर्दी, छली, कपटी योग तो नहीं है, जिसके कारण उसने किसी पर अत्याचार किया हो या किसी की दुराशीष या हाय तो नहीं लगी। उसकी कुण्डली में जादू टोना या प्रेत बाधा से ग्रसित होने के ग्रह तो नहीं है।

**बृहत्पाराशर होरा शास्त्र में वर्णित योगों के अलावा अन्य योग भी मोटे तौर पर देखने चाहिये। जैसे –**

लग्न, सूर्य, चन्द्रमा एवं बहस्पति से केन्द्र में या चतुर्थ, अष्टम, द्वादश भाव में कोई पाप ग्रह तो नहीं है। अथवा इन ग्रहों का राहु, केतु, शनि से युति, प्रतियुति व षडाष्टक योग तो नहीं है। बृहस्पति, शुक्र षडाष्टक भी कमजोर होता है। इन योगों में व्यक्ति जादू टोने से प्रभावित होता है, पूर्वजन्म के कर्म से दूषित होता है।

बृहत्पाराशर होरा शास्त्र में पञ्चम भाव को प्रधान मानकर सन्तान, प्रतिबन्धक ग्रहों के आधार पर ही शाप योग माने हैं। परन्तु जैसे पूर्व में कहा है कि पञ्चम भाव इस जन्म के कर्म का अवलोकन कराता है। अतः इस आधार पर शाप योग का अध्ययन करना चाहिये।

आवश्यक नहीं की इन शाप योगों का प्रभाव सन्तान पर ही हो, जातक के कार्य व्यापार पर भी उसका दुष्प्रभाव पड़ सकता है।

## १. मातृशाप योग

❖ पञ्चम एवं चतुर्थ भाव में पाप ग्रह तथा पञ्चमेश निर्बल या नीच राशिगत हो तो मातृशाप योग से कष्ट व सन्तान हानि जाने।

❖ पञ्चमेश, चन्द्रमा और शनि "राहु या मङ्गल" के साथ तथा नवम पञ्चम में गुरु हो तो माता की उपेक्षा से शाप को प्राप्त हो।

❖ सन्तान भाव में सूर्य चन्द्र हो तथा चतुर्थेश मङ्गल हो जो राहु या शनि के साथ हो तो मातृ शाप जाने।

❖ चन्द्रमा नीच या निर्बल होवे, पञ्चमेश छठे, आठवें, १२ वें हो, लग्न व पञ्चम में पापग्रह हो तो मातृशाप से सन्तान बाधा जाने।

❖ एकादश भाव में शनि, पञ्चम स्थान में नीच का कोई ग्रह हो तथा चन्द्रमा भी नीच का हो तो मातृशाप से सन्तान कष्ट जाने।

❖ आठवें भाव में चतुर्थेश पञ्चमेश हो तथा लग्नेश छठे हो तो मातृशाप से सन्तान चिन्ता जाने। इस योग से सम्पत्ति हानि भी होती है।

❖ लग्नेश अपनी नीच राशि में हो, पञचमेश छठे, आठवें, बारहवें हो, चन्द्रमा पाप ग्रहों से दृष्ट या युत हो तो माता शाप से सन्तान बाधा होवे। इस योग के कारण उसकी संगत सोसायटी भी गलत हो जाती है; इससे भी उसकी सम्पदा नष्ट हो जाती है।

❖ लग्न, पञ्चम, अष्टम, द्वादश में पापग्रह शनि, सूर्य, मंगल, राहु हो एवं चतुर्थेश छठे, आठवें, बारहवें हो तो धन हानि व सन्तान हानि मातृशाप से होवे।

❖ आठवें मङ्गल, राहु, बृहस्पति हो तथा शनि चन्द्र पांचवे हो तो माता के शाप या प्रेत पिशाच पीड़ा से सन्तान चिन्ता होवे।

❖ सातवें चन्द्र पापग्रह युत या दृष्ट हो, चतुर्थ, पञ्चम में शनि राहु हो तो माता के शाप से सन्तान चिन्ता होवे।

❖ छठे, आठवें स्थान का स्वामी लग्न में, चतुर्थेश निर्बल हो या बारहवें हो, चन्द्र बृहस्पति नीच के पांचवे हो तो मातृशाप से कष्ट पाये।

❖ शनि पांचवे हो, लग्नेश तथा चन्द्र के साथ पञ्चमेश लग्न में हो तो मातृ शाप से सन्तान को कष्ट होवे।

## शाप निवारण

❖ सवा लक्ष गायत्री जप करें। अपनी कुलदेवी या सती की आराधना करें। रामेश्वर सेतु में स्नान, दान, पुण्य ब्राह्मण भोजन करायें। सन्तानगोपाल के

मन्त्र से दुर्गा सप्तशती का पाठ करायें। हरिवंश पुराण का पाठ करे।

## २. पितृशाप योग

❖ सूर्य से केन्द्र में पाप ग्रह हो या पाप ग्रहों से षडाष्टक योग हो तो पितृशाप से कष्ट पाये।

❖ पञ्चम स्थान में सूर्य नीच राशि का हो तथा शनि के नवमांश में (१० अँश से १६ अन्श ४० कला) हो, सूर्य के आगे पीछे पापग्रह हो तो व्यक्ति आजीवन कष्ट पाता है, सन्तान चिन्ता भी रहे।

❖ पञ्चम भाव में एवं लग्न में पाप ग्रह हो, सिंह राशि में बृहस्पति हो, पञ्चमेश सूर्य के साथ अस्त हो, तो पितृशाप से सन्तान बाधा देवे।

❖ पञ्चम स्थान में सूर्य हो, पञ्चमेश के साथ पाप ग्रह हो, त्रिकोण में पाप ग्रहों का योग हो तो पितृशाप से सन्तान चिन्ता रहे।

❖ पञ्चमेश पाप ग्रहों के साथ बारहवें या दशम में हो, पांचवे सूर्य हो, उसके आगे-पीछे पाप ग्रह हो तो पितृशाप से सन्तान को कष्ट होवे।

❖ छठे, आठवें, १२ वें भाव के स्वामी सूर्य या दशमेश के साथ पञ्चम भाव में हो तो पितृशाप से सन्तान बाधा रहे।

❖ बारहवें भाव का स्वामी लग्न में, अष्टमेश पञ्चम भाव या दशम में, दशमेश पञ्चम में हो तो व्यक्ति धनी तो हो लेकिन सन्तान सुख व सहयोग मध्यम रहे।

❖ दशमेश मंगल पञ्चमेश के साथ लग्न, पञ्चम या दशम में पाप ग्रहों से युत हो, सन्तान तो हो परन्तु उसका सुख नहीं मिले।

❖ पञ्चम भाव में बृहस्पति पाप ग्रहों के साथ तथा दशमेश पञ्चमेश योग छठे, आठवें, १२ वें हो तो पितृशाप से अथवा गुरु या ब्राह्मण के शाप से सन्तान बाधा रहे।

❖ पञ्चमेश षष्ठेश योग हो तथा पांचवे बृहस्पति राहु हो तो पितृशाप से सन्तान द्वेषी होवे।

❖ लग्न में पाप ग्रह हो, लग्न और पञ्चम में सूर्य, मङ्गल, शनि हो, तो पितृशाप से सन्तान हानि जाने।

- आठवें सूर्य, पाँचवे शनि, राहु पञ्चमेश के साथ हो, तो कन्या सन्तान होवे। पुत्र का अभाव रहे।
- दशमेश पञ्चमेश का आपस में षडाष्टक हो, पापग्रहों के केन्द्र में योग हो, तो सन्तान सुख कमजोर जाने।
- लग्नेश कमजोर हो, पञ्चमेश, दशमेश पापग्रहों से दूषित हो तो पितृशाप से सन्तान चिन्ता जाने।
- पञ्चमेश, अष्टमेश, दशमेश का योग अशुभ स्थानों में हो, बारहवें पाप ग्रह हो, १२ वें स्थान का स्वामी लग्न में हो तो पितृशाप से सन्तान को अरिष्ट जाने।

## शाप निवारण

- पितरों के निमित्त कर्म करें, गया श्राद्ध या नारायण बलि करायें। गोदान करें, कन्यादान का फल प्राप्त करे।

## ३. भ्रातृशाप योग

- पाँचवे भाव में तृतीयेश मङ्गल राहु के साथ हो, पञ्चमेश, लग्नेश अष्टम भाव में हो, तो भ्रातृशाप से सन्तान बाधा जाने।
- तृतीय स्थान में नीच का बृहस्पति (वृश्चिक लग्न में) शनि पाँचवे हो या आठवे शनि चन्द्र हो तो भ्रातृशाप से सन्तान सुख नहीं होवे।
- लग्नेश तृतीय भाव में, तृतीयेश पाप ग्रहों के साथ पाँचवे हो, तो भ्रातृशाप से सन्तान हानि जाने।
- पाँचवे मङ्गल, दशमेश पाप ग्रहों के साथ तीसरे हो तो भ्रातृशाप जानें।
- दूसरे, बारहवें तथा चौथे, छठे भाव में पापग्रह, लग्नेश पञ्चमेश छठे, आठवें, बारहवें हो तो भ्रातृशाप से सुख की हानि करे।
- पञ्चमेश अष्टम भाव में, मंगल पञ्चम भाव में, लग्नेश बारहवें हो, तो भ्रातृशाप से सन्तान चिन्ता रहे, धन हानि होवे।
- लग्न या पञ्चम भाव में मङ्गल शनि हो, पञ्चमेश अष्टम भाव में तथा तृतीयेश नवम भाव में हो तो भ्रातृशाप से सन्तान हानि हो।
- तृतीयेश राहु के साथ पांचवे तथा पञ्चमेश आठवें होतो भ्रातृशाप से सन्तान चिन्ता रहे।

❖ पाँचवे मिथुन या कन्या के शनि राहु हो, बारहवें बुध, मङ्गल हो तो भाई के शाप से सन्तान चिन्ता होवे।

❖ लग्न, तीसरे, पाँचवे घर पापग्रह हो, लग्नेश तीसरे हो तथा तृतीयेश पाँचवे हो तो भ्रातृशाप से सन्तान चिन्ता रहे।

## शाप निवारण

❖ हरिवंश पुराण श्रवण, पार्थिवशिव पूजन तथा षष्ठी देवी की उपासना तथा शालिग्राम पूजन से भ्रातृ शाप दूर होवे।

## ४. स्त्रीशाप योग

❖ सप्तमेश छठे, आठवें, बारहवें हो, नवम भाव में शुक्र हो, सप्तम भाव या सप्तमेश का सम्बन्ध बृहस्पति से नहीं हो तो स्त्री के शाप से सन्तान बाधा योग बने।

❖ पञ्चम स्थान में शुक्र, सप्तमेश आठवें, बृहस्पति पाप ग्रह के साथ हो, सन्तान सम्बन्ध में कष्ट होता है।

❖ दूसरे, पाँचवे भाव में पाप ग्रह हो, सप्तमेश आठवें हो तो स्त्रीशाप से सन्तान चिन्ता होवे।

❖ लग्न में पापग्रह, पञ्चमेश आठवें, नवम में शुक्र, स्त्री दोष कारक है।

❖ सप्तमेश शनि के नवांश में पाँचवे, पञ्चमेश आठवें हो तो सन्तान को अरिष्ट प्राप्त होवे।

❖ सप्तमेश आठवें, कर्मेश पाँचवे तथा शुक्र पाप युक्त हो तो स्त्री के शाप से सन्तान चिन्ता रहे।

❖ पञ्चम भाव में वृष या तुला राशि में राहु चन्द्र हो, बारहवें, लग्न व द्वितीय में पापग्रह हो, तो स्त्रीशाप से सन्तान का अभाव होता है।

❖ लग्न में सूर्य राहु, सातवें शुक्र या शनि, अष्टमेश पञ्चम भाव में हो तो पत्नि के शाप से सन्तान का अभाव रहे।

❖ पाँचवे शुक्र राहु, दूसरे मङ्गल, बारहवें बृहस्पति हो तो स्त्री के शाप से सन्तान चिन्ता रहे।

❖ बृहस्पति शुक्र की पूर्ण युति हो, बृहस्पति शुक्र में षडाष्टक योग हो, दोनों

में १८० अन्श की दूरी हो तो गर्भाशय में खराबी होवे।

❖ लग्न, पञ्चम, नवम में राहु, शनि, मङ्गल तथा पञ्चमेश सप्तमेश आठवें हो तो स्त्रीशाप से सन्तान चिन्ता रहे।

### शाप निवारण

❖ कन्यादान करें। भगवान विष्णु के लिये सुखशय्या, आभूषण वस्त्रादि दान करें। बछड़े सहित गाय का दान करें।

## ५. मातुल (मामा) शाप योग

❖ पाँचवे बुध, बृहस्पति, चन्द्र, राहु हो तथा लग्न में शनि हो तो मामा के शाप से सन्तान को कष्ट होवे।

❖ लग्नेश और पञ्चमेश शनि, मङ्गल, बुध के साथ हो तो मामा के शाप से सन्तान को अरिष्ट होवे।

❖ सातवें भाव में तथा अस्त लग्नेश बुध के साथ लग्न में, मामा के शाप से सन्तान बाधा देवे। यह योग नपुंसक योग भी बनाता है।

❖ छठे भाव का स्वामी और पञ्चमेश लग्न में पाप ग्रह के साथ हो तो मातुल शाप योग बनता है।

❖ सुखेश, व्ययेश लग्न में हो और चन्द्र, बुध, मङ्गल पञ्चम भाव में हो तो गर्भपात योग बनता है।

### शाप निवारण

❖ जल मन्दिर, प्याऊ लगवायें या कुआ, तालाब बनवायें, पुल का निर्माण करवायें। बुध, मङ्गल, राहु का उपाय करें।

## ६. गुरु ब्राह्मण (ब्राह्मण व देव शाप) शाप योग

❖ इस योग में पितृ दोष भी माना जाता है।

❖ राहु लग्न या पञ्चम में, पञ्चमेश ६, ८, १२ भाव में हो तथा बृहस्पति नीच राशि में, बृहस्पति राहु, बृहस्पति शनि योग हो तो ब्रह्मशाप योग बनता है।

❖ बृहस्पति मङ्गल युति हो, पञ्चमेश १२ वें, शनि स्वगृही हो तो ब्रह्मशाप योग बनता है।

❖ बृहस्पति का शनि, राहु, केतु से षडाष्टक योग हो तथा बृहस्पति पर मङ्गल

की दृष्टि हो तो ब्रह्मशाप योग बनता है। सन्तान को पीड़ा होवे।

❖ पञ्चमेश, सूर्य-चन्द्र पाप ग्रहों के साथ आठवें ब्रह्मशाप योग बनाते है।

❖ शनि बृहस्पति की युति लग्न में तथा राहु नवम स्थान में हो, पञ्चमेश छठे, आठवें, बारहवें भाव में ब्रह्मशाप योग बनाता है।

❖ नवमेश नीच राशि में राहु से युत या दृष्ट हो तो ब्रह्मशाप होता है।

❖ धनु-मीन राशि का राहु, बृहस्पति नीच राशि में, पाँचवे सूर्य मङ्गल हो तो ब्रह्मशाप से सन्तान पीड़ा योग बने।

❖ लग्न में अष्टमेश हो, पञ्चमेश अष्टम में हो, भाग्येश पञ्चम में हो तो देव ब्राह्मण शाप से गर्भपात होवे।

## शाप निवारण

❖ गौदान, मन्दिर प्रतिष्ठा, ब्राह्मण भोजन करायें। गायत्री मन्त्र का जप करें।

## ७. व्यन्तर शाप योग

नीचे लिखे योगों में यदि बृहस्पति की युति दृष्टि भी बनती है तो पितृ दोष, देवदोष आदि दोष प्राप्त होता है, यदि पाप योग अधिक बलि है तो प्रेतादि दोष व क्षेत्रपालादि व्यन्तर देव का दोष जानें।

❖ बारहवें सूर्य, ५ वें मङ्गल, शनि, बुध होवे, लग्न में पाप ग्रह हो तथा पञ्चमेश निर्बल आठवें हो तो व्यन्तर बाधा जाने।

❖ पञ्चमेश शनि आठवें, मङ्गल लग्न या तीसरे भाव में हो तो व्यन्तर दोष जाने।

❖ सातवें चन्द्र, बारहवें राहु, बृहस्पति पञ्चम भाव में सूर्य शनि के साथ हो तो व्यन्तर बाधा के कारण कई कष्ट उठाने पड़ेंगे।

❖ अष्टमेश शनि या शुक्र के साथ पञ्चम में तथा बृहस्पति आठवां सन्तान हेतु कमजोर रहे।

❖ अष्टमेश शनि या शुक्र के साथ बारहवें तथा पञ्चमेश अष्टम में हो तो व्यन्तर देवताओं के कारण सन्तान बाधा होवे।

❖ लग्न में शनि, पाँचवे राहु, आठवे सूर्य, बारहवें मङ्गल हो तो व्यन्तर बाधाओं के कारण सभी तरह के कष्ट होवे।

- ❖ पञ्चमेश व बृहस्पति नीच के हों, पापग्रह पञ्चम को देखे तो व्यन्तर बाधा होती है।
- ❖ लग्न में राहु, पाँचवे शनि तथा लग्नेश आठवें हो तो व्यन्तर शाप योग होता है।
- ❖ लग्नेश आठवें भाव में, चन्द्र शनि या राहु के साथ लग्न में, पञ्चम भाव कमजोर हो तो व्यन्तर दोष होता है।

## शाप निवारण

- ❖ पितृ तर्पण, श्राद्ध व नारायण बलि कर्म करायें। अन्य उपद्रव हो तो दुर्गासप्तशती के पाठ करायें, भैरव, हनुमान की उपासना करें।

## ८. प्रेत बाधा दोष

- ❖ लग्न में राहु केतु के साथ बुध हो, आठवें, बारहवें में पापग्रह हो।
- ❖ चन्द्रमा की राहु केतु से युति हो तथा आठवां बुध, बारहवां बृहस्पति हो।
- ❖ चन्द्र शनि या सूर्य शनि लग्न, द्वितीय या छठे घर में हो।
- ❖ चन्द्र राहु युति हो तथा लग्न पर शनि की निगाह होवे।
- ❖ अष्टम भाव में चन्द्रमा निर्बल हो, लग्न व लग्नेश पर पाप ग्रहों की दृष्टि हो।
- ❖ सप्तम भाव में बुध की राहु, केतु, शनि से युति हो, अष्टमेश व लग्नेश निर्बल हो।
- ❖ लग्न, चन्द्र या सूर्य से केन्द्र स्थानों में पाप ग्रह हो।
- ❖ मङ्गल राहु, शनि राहु आठवें हो, लग्नेश निर्बल हो।
- ❖ बारहवां बुध राहु, शनि-मङ्गल के साथ हो।
- ❖ ऐसे ग्रहों के कारण व्यक्ति जादू टोना या प्रेत बाधा के कारण परेशानी पाता है।

## ९. प्रेत शाप दोष

पितृ योग किसी परिवार में होवे, उनके निमित्त कर्म, श्राद्धादि नहीं होने से वे क्षुब्ध हो जाते हैं। उनकी योनि की पूर्णता नहीं होकर वे पिशाचवत् हो जाते हैं। अत: परिवार की वंशवृद्धि तथा मङ्गल कार्यों में अवरोध देते हैं।

- ❖ पाँचवे शनि सूर्य, सातवें क्षीण चन्द्र, लग्न और बारहवें भाव में राहु तथा बृहस्पति हो तो प्रेत शाप होता है।

❖ पञ्चमेश शनि आठवें, लग्न में मङ्गल, बृहस्पति, सूर्य या चन्द्रमा आठवें प्रेतबाधा योग बनाते है।

❖ पाँचवें शनि मङ्गल, बारहवां सूर्य लग्न में पाप ग्रह हो, पञ्चमेश आठवें हो तो प्रेतदोष मानते है।

❖ लग्नेश आठवे, लग्न में राहु बृहस्पति शुक्र हो, सूर्य शनि या चन्द्र शनि योग हो तो प्रेत शाप योग बने।

❖ आठवें, बारहवें राहु बुध, लग्न में पाप ग्रह हो।

❖ बृहस्पति व पञ्चमेश अपनी नीच राशियों में हो।

❖ अष्टमेश शनि शुक्र के साथ पाँचवें भाव में तथा कारक ग्रह आठवें होवे।

❖ लग्न में शनि, पाँचवें चन्द्रमा तथा सप्तमेश छठे, आठवे, बारहावें भाव में हो।

## १०. सर्प शाप योग

सर्पशाप योग का अर्थ सर्प को मारने, प्रताडित करने से है। यदि किसी सर्प के जोड़े का बिछोह करा दें, तो भी सर्प शाप योग बनता है।

गड़े धन पर मृत आत्मा सर्प के रूप में रहती है, अत: यदि जबरन धन निकाला हो या धन प्राप्त करने के बाद उसआत्मा के लिये कोई पुण्य कर्म नहीं किया हो तो भी आत्मा शाप देती है।

एक ड्राईवर ट्रक जल्दी चलाते हुये अपने घर जा रहा था, क्योंकि उसकी पत्नि के सन्तान होने वाली थी। जल्दबाजी में उसने सड़क पर चल रहे साँप के जोड़े को कुचल दिया। घर पहुँच कर उसने देखा कि उसके पुत्र हुआ है। परन्तु उसके पूरे शरीर पर सर्प के समान त्वचा व निशान बने हुये थे। उसके बाद उसके जितनी भी सन्तानें उत्पन्न हुई, सबकी त्वचा सर्प के समान व पूरे शरीर पर सर्प के समान धारियाँ थी। वर्ष पर्यन्त उनकी त्वचा केंचुली के समान उतरने लगती थी। इस प्रकार सर्प की आत्मा इस जन्म में भी कर्मों का फल तत्काल दे सकती है।

धोखा, चोरी, डकैती से धन हरण किया हो, तो उस व्यक्ति की आत्मा सर्प के साये की तरह पीछा करती है। अत: नाग शान्ति प्रयोग करना चाहिये।

❖ पञ्चम भाव में राहु, उस पर मङ्गल की दृष्टि हो तो सर्पशाप से सन्तान नहीं होवे।

❖ पञ्चमेश राहु से युत हो, पञ्चम में शनि चन्द्र हो तो शाप योग होवे।

❖ लग्नेश मङ्गल से युत हो, पञ्चमेश निर्बल हो, पाँचवे राहु हो तो सर्प शाप से सन्तान चिन्ता रहे।

❖ पञ्चमेश छठे, आठवें, बारहवें हो, लग्न में राहु हो तथा बृहस्पति मङ्गल योग हो तो सर्प योग बनता है।

❖ पञ्चमेश बुध मङ्गल के नवांश मे या मङ्गल से युत हो तथा लग्न में राहु हो सर्प शाप बनाते हों।

❖ पञ्चमेश व लग्नेश निर्बल हो, पञ्चम स्थान में बैठे सूर्य चन्द्र मङ्गल, बृहस्पति, शनि पर राहु या केतु की दृष्टि हो।

❖ लग्नेश राहु के साथ हो तथा मंगल के साथ पञ्चमेश हो एवं बृहस्पति राहु योग हो तो सर्पशाप योग बनता है।

❖ पञ्चम भाव में राहु के साथ लग्नेश तथा पञ्चमेश छठे, आठवें, बारहवें में स्थित हो।

❖ पञ्चम में राहु या पञ्चमेश के साथ राहु एवं पञ्चम भाव पर लग्नेश की दृष्टि हो।

❖ पञ्चम भाव में शनि एवं पञ्चमेश के साथ राहु हो। चन्द्रमा भी निर्बल हो तो यह योग बनता है।

❖ पञ्चमेश आठवें भाव में तथा राहु सूर्य शनि के साथ हो तो भी सर्पशाप योग बने।

## ११. सर्पदंश योग

**मनुष्य का विष से सम्बन्धित मृत्यु योग ३ तरह का होता है।**

❖ कोई दवा या औषध का गलत प्रभाव होकर वह विष की तरह फैलकर मृत्युतुल्य कष्ट बना देती है।

❖ किसी शत्रु द्वारा उसको विष, जहरीली औषधी खिलाकर हानि पहुँचाने या मारने की कोशिश करना।

पुराने जमाने में विष कन्या भेजकर राजाओं को मारने की साजिस रची जाती थी।

❖ सर्प को यदि हानि पहुँचाई जाती है, जोड़े में से किसी को मार दिया जाता है तो सर्प अपना बदला अवश्य चुकाता है।

हानि पहुँचाने वाले की आकृति छाया मरने वाले सर्प के नेत्रों में रह जाती है। उसका दूसरा साथी आकृति को पहचान कर बदला लेता है। सर्प की आयु बहुत लम्बी मानी गई है एवं आत्मा को दूसरे जन्म में भी पहचानने की शक्ति रहती है। वह अपना बदला उस प्राणी से अगले जन्म में मुलाकात होने पर भी ले लेता है।

इस प्रकार की एक कहानी पूर्व में बतायी गई है। सर्पदंश या औषधि के विष प्रभाव के कुछ योग इस प्रकार है। जहरीले जानवर या पागल कुत्ते से काटे जाने के योग भी निम्न ग्रह योगों से बनते है।

- ❖ आठवें राहु हो एवं उस पर सूर्य, मङ्गल, शनि की दृष्टि हो।
- ❖ लग्न में या लग्नेश के साथ राहु शनि हो तथा शुभ ग्रह निर्बल हो।
- ❖ राहु चन्द्र लग्न में हो तथा लग्नेश आठवें हो।
- ❖ चन्द्रमा ६, ८, १२ में हो, राहु लग्न में या लग्नेश के साथ हो।
- ❖ जिस भाव में राहु हो उस भाव का स्वामी तृतीयेश के साथ हो।
- ❖ तृतीयेश राहु के साथ लग्न में तथा चन्द्रमा ६, ८, १२ में हो।
- ❖ कालसर्प योग हो, सूर्य शनि साथ हो।
- ❖ छठे भाव में मङ्गल उसके साथ शनि, राहु, केतु हो।
- ❖ छठे भाव में राहु हो तथा षष्ठेश के साथ शनि मङ्गल हो तो विष प्रभाव से मृत्यु हो।
- ❖ राहु लग्न में तथा छठें, सातावें, आठवें, पाप ग्रह हो।

## १२. दुर्मरण योग

जलघात, चोट, दुर्घटना, फाँसी, जल जाने, अकस्मात् उपजे रोग से, हत्या या आत्महत्या, ऊँचाई से गिरने, भीषण प्रहार से, भारी वस्तु के नीच दबने से इत्यादि कारणों से अचानक मृत्यु हो जाती है। ऐसे लोगों की कुण्डली में खराब योग होते हैं तथा दशा अन्तरदशा भी उस समय मारकेश होती है।

- ❖ चन्द्रमा के दोनों ओर पाप ग्रह हो तो आत्मग्लानि से आत्महत्या की कोशिश करे।
- ❖ लग्न के दोनों ओर पाप ग्रह हो, आठवें चन्द्र हो, अष्टमेश कमजोर हो।

- ६, ७, ८ भाव में पाप ग्रह, चन्द्रमा १२ वें हो।
- सूर्य-शनि, राहु-केतु चतुर्थ दशम में हो।
- लग्नेश निर्बल हो, उसके साथ या आगे पीछे पाप ग्रह हो।
- लग्न और लग्नेश पर अष्टमेश एवं पाप ग्रहों की दृष्टि हो।
- दुर्बल चन्द्र पाप ग्रह युक्त ६, ८, १२ में हो।
- केन्द्र में शुभ ग्रह नहीं हो तथा २, ६, ८, १२ में पाप ग्रह हो। परन्तु यह योग धनी भी बनाता है।
- सूर्य मङ्गल शनि लग्न व लग्नेश पर कुप्रभाव ड़ालते हों।

## विषकन्या योग

विषकन्या योग में जन्मी लड़की क्रोधी, चिड़चिडी होती है। यदि यह लड़की किसी से वैर कर लेवें तो उसका सर्वनाश कर देती है। पति का जीवन भी कष्टमय होता है।

नवम, पञ्चम व सप्तम में क्रूर ग्रह ऐसे कुयोग का निर्माण करते हों जो सौभाग्य की हानि करते हों। इसके अलावा कुछ योग वार, तिथि, नक्षत्र के आधार पर भी हैं। यथा -

- राहुनक्षत्र शतभिषा, द्वितीया तिथि एवं रविवार हो।
- शतभिषा नक्षत्र, सप्तमी तिथि एवं रविवार हो।
- आश्लेषा नक्षत्र, द्वितीया तिथि एवं मङ्गलवार हो।
- आश्लेषा नक्षत्र, सप्तमी तिथि एवं मङ्गलवार हो।
- आश्लेषा नक्षत्र, द्वादशी तिथि एवं मङ्गलवार हो।
- लग्न में शनि, पञ्चम में सूर्य, नवम में मङ्गल हो।
- लग्न में शनि सूर्य, पाँचवे चन्द्र मङ्गल, नवम भाव में राहु हो।
- लग्न में शनि सूर्य, सातवें चन्द्र राहु, पञ्चम में मङ्गल हो।
- पाँचवे मङ्गल राहु, लग्न में शनि, सातवें सूर्य हो।

# शापित कुण्डलियाँ

जैसा कि शाप योग के विषय में लिखा है कि लग्न, सूर्य, चन्द्र, बृहस्पति से केन्द्र, ६, ८, १२ में पाप ग्रह हो तो पाप योग प्रभावित होता है। जो किसी शाप योग को दर्शाता है अथवा जादू टोना प्रेतबाधा से व्यक्ति प्रभावित रहता है। बृहस्पति शुक्र की पूर्ण युति, प्रतियुति व षडाष्टक योग भी सन्तान व गृहस्थ पक्ष को प्रभावित करती है। स्त्री के गर्भाशय में विकार देती है। धन, भाग्य, दशम, लाभ भाव, पञ्चम भाव में स्थित ग्रह से भी जो योग बनते हो वे उस भाव के फल को प्रभावित करते हैं।

**उदाहरण नं १ -**




इस स्त्री के जन्म से ही बच्चेदानी नहीं है। इस कुण्डली में कालसर्प योग नहीं है। पञ्चम भाव में बैठा बृहस्पति अपने से १२ वें शनि, सातवें सूर्य मङ्गल आठवें राहु होने से शापित है।

इसके साथ ही बृहस्पति शुक्र षडाष्टक योग गर्भाशय का विकार देता है। पञ्चमेश मङ्गल लाभ में, भाग्येश बृहस्पति ५ वें भाव में सन्तान सुख बनाते हैं अतः इसका विवाह एक विदूर से हुआ जिसके सन्तान थी।




**उदाहरण नं २ -**

इस कुण्डली में कालसर्प योग, राहु की दृष्टि के कारण सप्तम को प्रभावित करता है। सप्तम पर बृहस्पति की नीच की दृष्टि एवं सप्तमेश शनि पूर्णास्त विवाह प्रतिबन्धक योग बना रहा है।

**उदाहरण नं ३ -**




इस स्त्री की कुण्डली में कालसर्प योग है। जो पति व सन्तान पक्ष को प्रभावित करता है। कुण्डली मङ्गली है, सप्तमेश मङ्गल से सातवें ग्रहण योग है। यहाँ मङ्गल शापित है। अत: अधिक आयु तक विवाह में बाधक है। मङ्गल का उपाय एवं कालसर्प दोष शान्ति करके पति प्राप्ति का प्रयोग करें।

**उदाहरण नं ४ -**




इस कुण्डली में सप्तमेश शनि उच्च का है, लग्नेश सूर्य सप्तम में है फिर भी विवाह में विलम्ब हो रहा है। पञ्चमेश से सन्तान, मङ्गल कार्य प्रेम तथा विवाहादि योग भी देखते हैं। यहाँ पञ्चमेश बृहस्पति के दोनों ओर पाप ग्रह हैं। बृहस्पति राहु का षडाष्टक योग होने से बृहस्पति शापित है, इसलिये विवाह में विलम्ब हो रहा है।

**उदाहरण नं ५ -**

इस कुण्डली में तृतीय भाव से नवम तक ग्रह राहु केतु के मध्य में है। लग्न में शनि है जो राहु केतु से बाहर है। अत: आन्शिक कालसर्प योग है। इस लड़के पर प्रेतादि बाधा है। यह बहुत बोलता है, भारी भरकम कार्य बिना रुके बहुत समय तक कर लेता है। जबकि शरीर दुबला पतला है। तृतीय, नवम भाव से पूर्वजों के बारे में भी जाना जाता है। अत: यहां उनसे सम्बन्धित दोष हैं। जातक के पूर्वज जादू टोना, झाड़ फूंक का कार्य करते थे। अत: उनकी किसी प्रेतात्मा का असर या शाप है। लड़के का विवाह भी नहीं हुआ, तथा आसार भी कम नजर आते हैं।






**उदाहरण नं ६ –**

इस कुण्डली में षडाष्टक योग अधिक हैं इसलिये शापित है। इस बच्ची के हृदय में तीन छेद हैं।

१. लग्नेश मङ्गल आठवें है। २. मंगल राहु में षडाष्टंक योग है। ३. मंगल शनि षडाष्टक योग है। ४. सूर्य शनि षडाष्टक योग है। ५. बृहस्पति राहु षडाष्टक योग है। ६. बृहस्पति मङ्गल सूर्य से सम्बन्धित षडाष्टक योग पूर्वजों अर्थात् पितृशाप योग बनाता है।

**उदाहरण नं ७ –**




इस कुण्डली में कालसर्प योग नहीं है। पञ्चमेश बृहस्पति, लाभेश, लग्नेश के साथ स्वगृही है फिर भी ३६ वर्ष की आयु हाने पर भी बच्चे जैसी बुद्धि है।

कारण – १. चन्द्रमा शून्य अन्श का है। २. शुक्र शून्य अन्श का है। ३. लग्नेश सूर्य से शनि का षडाष्टक योग है। ४. लग्नेश सूर्य का केतु से षडाष्टक योग है। ५. बुद्धि स्थान से केतु व शनि के षडाष्टक योग, पञ्चम भाव को प्रभावित करते है। अत: बौद्धिक विकास नहीं हुआ। बृहस्पति सूर्य को षडाष्टक योगों से प्रताडना मिल रही है अत: पितृशाप योग बनता है। क्योंकि सूर्य पूर्वज तथा बृहस्पति आत्माओं को दर्शाता है।




**उदाहरण नं ८ –**

इस कुण्डली में चन्द्रमा, राहु-केतु से बाहर है अत: आन्शिक कालसर्प योग बनता है। अष्टम से दूसरे भाव तक का यह योग धन प्राप्ति व बर्बादी दोनों योग देता है।

१. बृहस्पति आठवें केतु के साथ है। २.

बृहस्पति से केन्द्र व त्रिकोण में मङ्गल राहु एवं शनि है जो दुरात्माओं का असर जादू टोना से प्रभावित करता है। कालसर्प योग के कारण पहले धन घर का फल दिया तो देश में बड़ा नाम कमाया। मध्यायु बाद कालसर्प के अष्टम भाव का फल प्राप्त होने लगा। बुध में केतु-शुक्र अन्तर में बर्बादी से सड़क पर आ गया। टोनों टोटके निवारण हेतु बगलामुखी, प्रत्यङ्गिरा, शरभराज, भैरव इत्यादि के बहुत लम्बे समय प्रयोग कराये, तो भी सफलता प्राप्त नहीं हुई। इस कुण्डली में बृहस्पति कमजोर होने से ब्रह्मशाप योग बनता है।

**उदाहरण नं ९ -**




इस कुण्डली में धन भाव से अष्टम भाव तक ग्रह राहु केतु के मध्य में हैं। मात्र बृहस्पति बाहर है। अत: आन्शिक कालसर्प योग बनता है। धन भाव से यह योग प्रारंभ होता है। अत: पहले धन प्राप्ति होवे, तो उत्तरार्ध जीवन में अष्टम भाव का फल मिलने से बर्बादी होगी। केन्द्र में नीच का सूर्य। बृहस्पति से आठवें शनि केतु। मङ्गल शनि षडाष्टक योग से, बृहस्पति शनि योग से शापित हुई। जातक बांग्लादेश से राजस्थान नोट बोरों में भर कर लाया था। परन्तु मध्यायु बाद सहयोगियों व संबन्धियों ने धोखा दिया। टोने टोटके से जातक का अस्तित्त्व समाप्त हो गया।

**उदाहरण नं १० -**




इस कुण्डली में मङ्गल के अलावा सभी ग्रह राहु केतु के मध्य में हैं। अत: आन्शिक कालसर्प योग बनता है। कुण्डली में तृतीय, पञ्चम, नवम घर पाप योग व पाप दृष्टि से प्रभावित हैं। पञ्चम व नवम भाव तन्त्र मन्त्र के होते हैं। इस पर शनि कीदृष्टि होने से व्यक्ति जादू टोना प्रेतबाधा से ग्रसित होता है। पूर्व जन्म के शाप योग भी हैं। चन्द्र केतु, सूर्य शनि योग से वाणी से कर्कश, परिवार से निष्कासित होवे। रोजगार विहीन व नशीली वस्तुओं का सेवन करने से व्यक्ति का विवाह नहींहो सका। कुछ विजातीय गुप्त सम्बन्ध हैं।

# राहु केतु के मध्य में स्थित ग्रह का दुष्प्रभाव

कोई ग्रह अच्छे स्थान में स्थित हो या अच्छे स्थान का स्वामी हो परन्तु वह राहु केतु के मध्य स्थित हो, तो उसकी दशा खराब जायेगी। **वह मेरा अनुभव है, अन्य विद्वानों को भी इस पर अनुसन्धान करना चाहिये।**

**उदाहरण १ -**

इस कुण्डली में सूर्य लग्न में तृतीयेश होकर दशमेश बृहस्पति के साथ बैठकर शुभ योग बनाता है।

सूर्य राहु-केतु के मध्य में हैं। सूर्य महादशा में मानसिक अशान्ति, राजकीय विवाद तथा प्रेत बाधा का प्रकोप रहा।




**उदाहरण २ -**

इस कुण्डली में सुखेश शनि भाग्य स्थान में है। उस पर कर्मेश सूर्य, लाभेश बुध तथा धनेश पञ्चमेश बृहस्पति की उच्च की दृष्टि है अतः शनि दशा श्रेष्ठ जानी चाहिये।

परन्तु शनि यहाँ राहु-केतु के मध्य में है, अतः शनि दशा १९ वर्ष में से १७ वर्ष विशेष खराब रही। जहाँ सम्पत्ति बननी चाहिये वहाँ सम्पत्ति, जायदाद सब नष्ट हुई, व्यापार चौपट रहा, कर्जा, कलह, विवाद मुकद्दमेबाजी, धोखा सभी कुफल रहे। प्रेतबाधा के कारण भी स्वयं व माता को कष्ट उठाने पड़े।



इस कुण्डली में राहु व केतु के राशि स्वामी (कर्मसाक्षी ग्रह) मङ्गल शुक्र केन्द्र में शुभ स्थान में है, आपस में एक दूसरे को देखते हैं। ये ग्रह इस कुण्डली में राजयोग बनाते हैं। शुक्र दशा सप्तमेश व्ययेश होने से कष्ट कारक रहनी चाहिये, उसके स्थान पर शुक्र दशा में गाड़ी, बंगला, धन, ऐशवर्य एवं प्रसिद्धि प्राप्त हुई।

**उदाहरण ३ -**




इस जातक के आन्शिक कालसर्प योग है। कमर में विकार होने से विवाह नहीं हुआ। राहु महादशा में कोई कष्ट विवाद नहीं हुआ। बृहस्पति राहु-केतु के मध्य में स्थित हैं इसलिये बृहस्पति की महादशा में मान सम्मान व धन की हानि हुई। जातक डरा हुआ रहता, अकेले बाहर नहीं निकलता। प्रेत बाधा के करण भी कष्ट रहा। अन्तिम दिनों में शरीर बिल्कुल कृष्ण वर्ण व कमजोर हो गया जैसे कोई ऊपरी बाधा उसके प्राणों का हरण करना चाहती हो। जबकि लग्न में बृहस्पति के कारण प्रेतात्मा द्वारा मृत्यु नहीं होनी चाहिये।

**उदाहरण ४ -**

जातक के आन्शिक कालसर्प योग है। यदि धन भाव का फल पहले प्राप्त हो जाये तो अष्टम भाव जनित कुफल बाद में भोगना पड़ेगा।

जातक का कार्य व्यववसाय देश में अच्छी तरक्की पर था। मान सम्मान भी विशेष बना। मध्यायु से धोखा व नुकसान होने लगा।




बुध की महादशा में शुक्र का अन्तर (अष्टमेश में व्ययेश का अन्तर) वैसे खराब रहना चाहिये, कुछ राहत मिलनी भी चाहिये। यहाँ शुक्र राहु-केतु के मध्य में है, जो भयङ्कर खराब गया। सब सम्पत्ति नष्ट हुई, धोखा हुआ, मुकद्दमेबाजी बिना वजह बढ़ी। सुप्रीम कोर्ट तक जाने पर भी विजय नहीं हुयी।

जबकि बुध में केतु में नीचे के कोर्ट से विजय हुई। शुक्रान्तर में हाईकोर्ट, सुप्रीम कोर्ट ने जातक के अनुकूल फैंसला नहीं दिया। इस दौरान इस व्यक्ति पर टोने टोटके आदि का दुष्प्रभाव भी रहा।

अपने बचाव व विजय प्रापति के लिये १ वर्ष तक ब्राह्मणों से अनुष्ठान करवाये। ७ लाख बगलामुखी, ३ लाख प्रत्यङ्गिरा मन्त्र, २५००० पक्षिराज स्तोत्र पाठ, ११००० कालभैरव के स्तोत्र पाठ, २ लक्ष कालरात्रि जप, ५०० दुर्गासप्तशती के संपुटित पाठ कराने पर भी लाभ प्राप्त नहीं हुआ। इसके अलावा लक्ष्मी प्राप्ति के भी कई प्रयोग कराये। शुक्र दशा का ऐसा दुष्प्रभाव रहा कि अनुष्ठानों का कोई शुभ परिणाम सामने नहीं आया।

**उदाहरण ५ -**




इस जातक की कुण्डली में कालसर्प योग नहीं है। धनेश सूर्य राहु के साथ है व शनि से दृष्ट है। धनेश की दशा कष्ट कारक होती है। परन्तु सूर्य दशा में धन, वैभव, जायदाद, सम्मान प्राप्त किया। सूर्य के आगे पिछे ग्रह हैं अतः सूर्य ने उन्नति प्रदान की। चन्द्रमा, राहु-केतु के मध्य में न होकर थोड़ा आगे बढ़ गया है। चन्द्रमा राहु-केतु के मध्यस्थान से पीड़ित न होकर, राहु की दृष्टि से पीड़ित है। इन दोनों योगों का फल एक ही है। इधर चन्द्रमा नीच का है, चन्द्रमा की राशि में ग्रहण योग है। अतः चन्द्रमा की स्थिति कमजोर है। चन्द्रमहादशा अपने लग्नेश होने का शुभ फल नहीं दे सकी, उसके स्थान पर चन्द्र महादशा से स्थिति विशेष कमजोर होनी शुरु हो गई।

**उदाहरण ६ -**

राहु केतु के मध्य में बुध, बृहस्पति, शुक्र है। शुक्र के साथ अष्टमेश बुध, द्वितीयेश, बृहस्पति होने से तथा शुक्र सप्तमेश व्ययेश होने से, यह दशा कष्ट कारक रहनी चाहिये। परन्तु लाभेश बुध, पञ्चमेश बृहस्पति का शुभ फल भी मिलना चाहिये। शुक्र विशेष रूप से राहु-केतु के मध्य में है अतः शुक्र की महादशा प्रारम्भ से बहुत ही खराब फलदेने लगी। टोना टोटका बाधा, चलने फिरने व हाथ

से काम नहीं करने की स्थिति पैदा हो गई। लाखों रुपया खर्च करने पर भी लाभ नहीं हो सका। आँखों में विशेष विकार आने से नेत्र ज्योति समाप्ति की ओर बढ़ने लगी। डॉक्टरी जाँच में कोई खराबी पकड़ में नहीं आती। विवाह की कल्पना करना व्यर्थ था। देवआराधना से शान्ति मिली। शुक्र में राहु में मकान, जायदाद, विवाह योग बने। यहाँ राहु ने लग्नेश का फल दिया। शुक्र में बृहस्पति में पुत्र प्राप्ति भी हुई।



# कालसर्प शान्ति प्रयोग कब करवायें

कुण्डली में कालसर्प योग होता है, परन्तु कभी अशुभ, तो कभी शुभ फल भी यह योग देता है। यदि यह योग प्रारम्भ में धनी बनाता है, तो मध्यायु बाद बर्बादी करने लग जाता है। अत: बर्बादी के लक्षण प्रकट होने पर शीघ्र ही शान्ति उपाय करायें। यह नहीं सोचे कि मुझे तो पहले बहुत लाभ मिला है, कालसर्प की चर्चा भ्रान्ति एवं मिथ्या है।

राहु शनि षडाष्टक हों, शनि राहु युति, प्रतियुति हो तो राहु की महादशा में कुफल मिलने लग जाता है। राहु में शनि या शनि में राहु दशा में व्यक्ति जादू टोने, प्रेतबाधा से भी दु:ख पाता है, या उसके साथ धोखा होता है। अत: राहु शान्ति अवश्य करायें।

स्वप्न फल के अनुसार स्वप्न में सर्प दिखे, काली वस्तुऐं दिखे, डरावने स्वप्न दिखे, रात्रि में बिस्तर गीला होता हो, उन दिनों कालसर्पदोष शान्ति अवश्य करायें।

**कालसर्प दोष शान्ति हेतु शुभ योगों का विचार करें। यथा -**

- ❖ रवि, मङ्गल को छोड़कर अन्य वारों में करें। बृहस्पतिवार साधारण है। "**राहु दोषं बुधो हन्यात्**" के अनुसार बुधवार श्रेष्ठ है। शनि, शुक्र, राहु के मित्र होने से शुभ है।

  पुराणों के अनुसार बुध के पौत्र का विवाह राहु की कन्या से हुआ। बाद में बुध के वंशजों में से ययाति का विवाह शुक्र की कन्या से हुआ। अत: बुध, शुक्र, राहु आपस में समधि है। इसलिये राहु की शान्ति में बुधवार, शुक्रवार शुभ माना गया है।
- ❖ बुधवारी या शनिवारी अमावस्या श्रेष्ठ है।
- ❖ भद्रा, वैधृति योग, व्यतिपात योग, क्षयतिथी, वृद्धि तिथि में पहली तिथि, मलमास, अधिकमास व क्षयमास का त्याग करें।
- ❖ प्रतिपदा, पञ्चमी, सप्तमी, नवमी, पूर्णिमा व अमावस्या तिथि शुभ है।
- ❖ कुछ आचार्यों ने ग्रहण का दिन भी शुभ माना है। परन्तु इसमें सिर्फ नागपूजा, विसर्जन शुभ है।
- ❖ धनिष्ठा नक्षत्र सहित द्विपुष्कर योग मना है।

- पञ्चक, पुनर्वसु, कृत्तिका, उत्तराषाढा, पूर्वाषाढा नक्षत्र शुभ नहीं है।
- भरणी, आश्लेषा, ज्येष्ठा, अश्विनी, मघा, मूल, आर्द्रा, स्वाति शतभिषा एवं पुष्य नक्षत्र शुभ है।
- जिन दिनों गोचर में कालसर्प योग चल रहा हो उन दिनों राहु जिस नक्षत्र में हो, वह नक्षत्र भी शुभ रहता है।
- नाग पञ्चमी का दिन शुभ रहे।
- नाग पञ्चमी या अमावस को आश्लेषा, आर्द्रा, शतभिषा या स्वाति नक्षत्र योग हो तो श्रेष्ठ योग बनता है।
- अमावस बुधवार के साथ आश्लेषा नक्षत्र उत्तम रहे।
- व्यक्ति का चन्द्रबल देखना चाहिये, कृष्णपक्ष में चन्द्रबल नही मिले तो ताराबल अवश्य शुद्ध देखें।
- सामूहिक पूजन सङ्कल्प हो, तीर्थ प्रसङ्ग हो तो चन्द्रबल देखने की आश्यकता नहीं है।
- पत्नि गर्भवती हो तो ५ वें मास तक शान्ति प्रयोग करा सकते हैं, बाद में नहीं करायें।
- विवाहादि मङ्गल कार्य घर में होने पर एक वर्ष तक नारायणबलि, नागबलि, कालसर्प शान्ति नहीं करें। यदि विवाह बाद संवत् बदलता हो तो ६ महिने पश्चात् भी करा सकते हैं।
- सर्प को बहते जल में छोड़ने का विधान कहा गश है। यदि वहां नजदीक नदी नहीं है, व्यक्ति गरीब है तो किसी कृषी फार्म पर बहते जल में भी विसर्जन कर सकता है।
- आजकल पुष्कर जैसे स्थिर जल तीर्थ में भी विसर्जन कराने का कार्य विद्वान करने लग गये हैं।
- अन्य मत से जिस दिन शिव पर ताम्बे का सर्प चढ़ायें उस दिन प्रदोष या शिव वास मिले तो उत्तम रहे। उसी दिन शिव की पूजा अभिषेक करें।
- एक मत यह है कि सूर्योदय से पूर्व सर्प को सपेरे के बन्धन से मुक्त कराये तो भी सर्प योग दोष दूर होता है।

# कालसर्प दोष शान्ति कराने के मुख्य स्थान

शिव सानिध्य में कालसर्प दोष शान्ति कर्म शीघ्र सफल होता है। शिवार्चन, रुद्राभिषेक, पार्थिवशिव पूजा से शिव कृपा द्वारा ग्रह दोष शान्त होता है।

इस कर्म की शान्ति हेतु भारतवर्ष में कुछ प्रधान सिद्ध स्थान है जहाँ इस दोष की शान्ति शीघ्र होती है। परन्तु अक्सर लोग एक बार प्रयोग कराने पर जिन्दगी भर दोष मुक्ति की कल्पना कर लेते हैं। जब जब राहु-केतु की महादशा हो, उनके अन्तर प्रत्यन्तर कष्ट कारक हो, उस समय कुछ न कुछ शान्ति कर्म अवश्य कराना चाहिये।

कालसर्प दोष का अलग अलग समय पर अलग अलग ढंग से प्रभाव पड़ता है। जैसे किसी के पाँचवे घर से कालसर्प योग है।

१. बचपन में पढ़ाई में अवरोध देगा।

२. युवावस्था में मङ्गल कार्य, यानि विवाह में विलम्ब करेगा।

३. विवाह के बाद में सन्तान पक्ष में चिन्ता पीड़ा देगा

४. व्यापार में मित्रता, व्यवहार, स्वामी मैत्री नहीं रहने देवें।

अत: अगल अलग परिस्थितियों के अनुसार समय समय पर शान्ति कर्म कराना चाहिये।

**भारत में कालसर्प दोष शान्ति कर्म के मुख्य स्थान निम्न है -**

इन स्थानों पर पूजा थोड़ी देर की ही होती है। परन्तु स्थान का महत्व विशेष है।

## १. श्रीलूत कालहस्तीश्वर

दक्षिण भारत में तिरुपति बालाजी स्थान से ५० किमी पर कालहस्ती शिव मन्दिर है। यहाँ शिव के एकादश रुद्रावतारों में से स्वम्भू शिवलिङ्ग स्थित है। कालसर्प दोष शान्ति की सामग्री यहीं मिल जाती है। पूजा करीब एक घण्टे की ही होती है। परन्तु स्थान का महत्व अधिक है।

## २. त्र्यम्बकेश्वर (नासिक)

त्र्यम्बकेश्वर ज्योतिर्लिंग पर अभिषेक, पूजा, अर्चना से कालसर्प दोष की शान्ति होती है। नाग नागिन का जोड़ा चाँदी के बनाकर उन्हें जल मे प्रवाहित करें तो पितृदोषादि की भी शान्ति होती है।

## ३. प्रयाग सङ्गम

इलाहाबाद सङ्गम पर कालसर्प, पितृदोष शान्ति कर्म हेतु नाग नागिन पूजा प्रतिष्ठा कर, दूध के साथ जल में प्रवाहित करें।

## ४. त्रियुगी नारायण मन्दिर

उत्तराञ्चल में केदारनाथ से १५ किमी दूर यह मन्दिर है। यहाँ स्वर्ण, चाँदी या ताम्बे के अष्टनाग जोड़े अर्पित करने से कालसर्प दोष दूर होता है।

यहाँ के लिये कहावत है कि शिव पार्वति विवाह इसी स्थान पर हुआ था। विवाहादि की धूनी आज भी जल रही है, उसमें चन्दन की लकड़ी, गूलर, बेल और पीपल की लकड़ी डालने से कालसर्प दोष दूर होता है।

## ५. त्रिनागेश्वर

दक्षिण भारत में तंजोर जिले में त्रिनागेश्वर वासुकिनाथ मन्दिर में राहु काल में राहु का अभिषेक करने का विधान है। यहाँ प्रतिदिन राहुकाल में अभिषेक किया जाता है। इससे भी कालसर्प दोष दूर होता है।

## ६. बद्रीनाथ धाम

यहाँ भी कालसर्प व पितृदोष शान्ति हेतु विधि विधान से पूजा की जाती है। यहाँ ब्रह्मकपाल नामक स्थान पर शिवजी द्वारा ब्रह्मा का पाँचवां मस्तक गिराया गया था। शिवजी ने ब्रह्म कपाल को गले में धारण कर लिया था। इसी स्थान पर उस ब्रह्ममुण्ड से मुक्ति पाई थी। इस कारण यह स्थान ब्रह्महत्या, ब्रह्मशाप, कालसर्पादि दोषों से मुक्ति दिलाता है।

## ७. उज्जैन

उज्जैन में क्षिप्रा नदी के किनारे नवग्रह मन्दिर है, यहां ग्रह पूजा कराकर शिव पूजन करने से दोष से मुक्ति मिलती है। पार्थिवशिव पूजा कराते हैं। महाकालेश्वर की कृपा प्राप्त होती है।

## ८. ओंकारेश्वर

यहाँ भी शिव का सिद्ध पीठ स्थान है। नर्मदा नदी बहतीहै। यहाँ के पण्डित अधिकांशतः १००० पार्थिव शिवलिङ्ग पूजन, अभिषेक कराते हैं, उससे भी कालसर्प दोष की शान्ति प्राप्त होती है।

## ९. नाग पट्टनम्

दक्षिण भारत के नागपट्टनम् जिले में एलनगुढ़ी नामक स्थान पर भगवान शिव व बृहस्पति ग्रह का मन्दिर है।

प्राचीन मान्यता है कि समुद्र मन्थन से निकले हलाहल विष का पान इसी स्थान पर भगवान शिव ने किया था। इस क्षेत्र के एक किमी तक विष का कोई प्रभाव नहीं होता है। यहाँ पर कोई भी व्यक्ति कितना ही तीखा जहर पीले तो वह मरता नहीं है।

इस मन्दिर की २४ परिक्रमा करते समय प्रत्येक परिक्रमा में एक दीपक अर्थात् २४ दीपक जलाने से राहु एवं बृहस्पति की कृपा से व्यक्ति दोषमुक्त होकर सुखी हो जाता है।

## १०. नाग लिङ्गेश्वर

उड़ीसा की राजधानी भुवनेश्वर में प्राचीन नागलिङ्गेश्वर शिव मन्दिर में लगभग एक हजार छोटे बड़े प्राकृतिक शिवलिङ्ग हैं।

यहाँ पर ऐसी मान्यता है कि लिङ्गेश्वर महादेव पर स्वर्ण, चाँदी, ताम्बा या अष्ट धातु के नाग चढाने से कामना अवश्य पूर्ण होती है। इस मन्दिर का जीर्णोद्धार भगवान परशुराम ने करवाया था।

## ११. वरसिद्धि विनयाक

दक्षिण भारत के चित्तूर जिले में कानिपाकम् ग्राम में गणेश मन्दिर है। यहाँ मणिकण्ठेश्वर स्वामी नाम से एक प्राचीन स्वयम्भू शिवलिङ्ग है, जिसे सती के समय का माना जाता है। यहाँ एक मणिधारी सर्प है जो समय समय पर भक्तों को दिखाई भी देता है।

## १२. नीलकण्ठ मन्दिर

उत्तर प्रदेश के इटावा शहर की दक्षिणी पूर्वी सीमा पर सौ वर्ष से अधिक का प्राचीन शिव मन्दिर है। दीपावली से एक दिन पहले (नरक चौदस) के दिन जब भगवान नीलकण्ठ का शृङ्गार किया जाता है तो एक सर्प आकर शिवलिङ्ग के

पास विराजमान हो जाता है। श्रावण में सोमवार पर विशेष पूजा व भीड़ होती है। यहाँ पास में टीले पर **अमुनिया** नाम का वृक्ष है। जो दुर्लभ है, तथा सौ वर्ष प्राचीन है। इस पेड़ पर एक विशेष प्रकार का फूल खिलता है। जिसकी आकृति ठीक शिवलिङ्ग के ऊपर चढ़े हुये सर्प की होती है।

## १३. यमुना तट

यमुना को यम की बहन बताया है। अतः उसकी प्रसन्नता से कालसर्प से मुक्ति मिलती है। वासुदेवजी कृष्ण को लकर गोकुल आये, तब यमुना में श्रीकृष्ण के ऊपर सर्प ने अपना फन फैलाकर रक्षा की थी। अतः नरक चतुर्दशी व यम द्वितीया को नाग पूजा व दीपदान करने से सङ्कट मुक्ति होती है। कालीदह में नाग पूजा करायें, इससे कालसर्प दोष दूर होता है।

## १४. नर्मदा तट

नर्मदा नदी के अशीर्वाद से सर्प भय नहीं रहता। यहाँ नाग पूजा कर सर्प जल मे प्रवाहित करें। दीपदान करें। पश्चात् नर्मदा से प्रार्थना करें -

**नर्मदायै नमः प्रातर्नर्मदायै नमो निशि ।**
**नमोऽस्तु नर्मदे तुभ्यं त्राहिमां विष सर्पतः ॥**

## १५. वैदहीश्वरम् कॉइल

दक्षिण भारत के नागपट्टनम्जिले में नागगणेश मन्दिर है। प्रतिदिन राहुकाल में विशेष पूजा होती है। यहां से १५ किमी दूर **कुन्दनकुड़ी** में नागों की विशेष पूजा होती है। वहां कई जहरीले सर्प विचरण करते हैं। परन्तु वे किसी को काटते नहीं।

## १६. नागदा

मध्यप्रदेश के नागदा शहर में महाराज जनमेजय ने सर्प नाश हेतु यज्ञ किया था। इसलिये यहाँ कालसर्प मुक्ति हेतु कार्य किया जा सकता है। इसी कारण इस स्थान का मूल नाम ''नागदाह'' है।

## १७. पञ्चतत्त्व शिवलिङ्ग

द्वादश शिवलिङ्गों की भाँति दक्षिण भारत में पञ्चतत्त्व शिवलिङ्गों का विशेष महत्व है। यहाँ भी कालसर्प दोष की शान्ति की जा सकती है।

**१. पृथ्वीतत्त्व शिवलिङ्ग** – काञ्चिकाम कोट्टि के निकट एक आम के पेड़ के नीचे अवतरित होने के कारण इस शिवलिङ्ग का नाम एकाम्रनाथ पड़ा। यह आम का पेड़ हजारों वर्ष पुराना है। इस पेड़ की विशेषता यह है कि इस पेड़ से स्वतः चारों दिशाओं में गिरने वाले आम्रफलों का स्वाद अलग अलग होता है।

**२. जलतत्त्व शिवलिङ्ग** – तिरुच्चि के निकट स्थित यह शिवमन्दिर **जम्बुकेश्वर** के नाम से प्रसिद्ध है। यहां पार्वतीजी ने कठोर तपस्या करके शिव को प्राप्त किया था। जलक्षेत्र में श्वेत जामुन के पेड़ के नीचे अवतरित होने से **जम्बूकेश्वर शिव** नाम प्रसिद्ध हुआ। मन्दिर के शिखर की ऊँचाई २१७ फुट है। यहां विश्वामित्र, पतञ्जलि, अगस्त्य तथा रमण महर्षि ने तपस्या की थी। देवी रूप में पुजारी, स्त्री का रूप धारण कर मध्याह्न में पूजा करते हैं।

**३. वायुतत्त्व शिवलिङ्ग** – श्रीलूता कालहस्तीश्वर जो तिरुपति बालाजी से ५० किमी दूरी पर है। यहाँ वायुतत्त्व प्रधान शिवलिङ्ग का प्रादुर्भाव हुआ। जहाँ शिव ने लूता (मकड़ी) काल (सर्प) हस्ती (हाथी) को मुक्ति प्रदान की थी।

लिङ्ग का सूक्ष्म निरीक्षण करने पर पीछे निचले भाग में मकड़ी, बीच में सर्प, व निचले भाग पर हाथी दाँत का आकार स्पष्ट रूप से दिखाई देते है।

इस शिवलिङ्ग का स्पर्श नहीं करते हैं, पुजारी भी बिना स्पर्श के ही पूजा करते हैं। स्पर्श करने पर अनिष्ट की सम्भावना रहती है।

यहाँ राहु दोष, पितृ दोष, कालसर्प दोष की शान्ति हेतु अभिषेक किया जाता है। निःसन्तान को सन्तान प्राप्ति होती है। यहाँ सूर्य, चन्द्र, लक्ष्मी, विष्णु, सुदर्शनचक्र, अगस्त्य,रावण, राजा नहुष एवं अनेक देव दानवों ने तपस्या की। भगवान राम ने शिव के कहने पर मङ्गल की प्रसन्नता हेतु कार्तिकेय की आराधना की थी।

**४. आकाशतत्त्व शिवलिङ्ग** – चैन्नई से २०० किमी दूर चिदम्बरम् स्थान पर भगवान शिव आकाश तत्त्व शिवलिङ्ग के रूप में प्रकट हुये। शेषनाग तथा शेषनाग अवतार पतञ्जलि की जन्मभूमि भी यही स्थान है।

**५. अग्नितत्त्व शिवलिङ्ग** – इस बारे में जानकारी लुप्त प्रायः है।

# लाल किताब एवं कालसर्प दोष का समाधान

भारतीय संस्कृति में कहा गया है कि पूर्वजों के ऋण का भुगतान उनके वंशज करते हैं। उसी तरह पूर्वजों द्वारा अन्याय पूर्वक अर्जित धन, शाप, दुराशीष का फल भी अगली पीढी को भुगतना पड़ता है।

अधिकांशतः ऐसा देखा गया है कि परिवार में मुखिया के कालसर्प योग होने पर उसकी सन्तानों में भी यह योग पाया जाता है। अतः पूरा परिवार ही पूर्व शापदोष से शापित होता है। उसकी शान्ति के लिये श्राद्ध, तर्पण, नागबलि, नारायणबलि कर्म, पार्थिवशिव पूजन इत्यादि कई कर्म कराये जाते हैं।

पितृशाप, सर्पशाप व अन्य शाप योग को देखकर उनका निवारण करें। कई पीढ़ीयों में कन्या अधिक होती है तथा पुत्र एक ही होता है यह भी एक वंशानुगत शाप है।

अकाल मृत्यु, एकाएक व्यापार मे हानि, असंभसव बिमारियाँ, जादू टोने का प्रभाव किसी शाप योग के कारण या कुण्डली में पड़े कुयागों के कारण होता है।

पूर्वेजों ने शुभ कर्म किये हो तो तीन पीढी तक उनके पुण्य का फल अवश्य मिलता है। जैसे श्वांस, दमा, मधुमेह, रक्तचाप, हदयरोग इत्यादि वंशानुगत हैं, वैसे ही पाप पुण्य का फल वंशजों को भी प्राप्त होता है। सूर्य, बृहपति वंश पुरुष जनित दोष बताते हैं एवं शुक्र, शनि, चन्द्र स्त्री जनित दोष बताते हैं। मङ्गल केतु कुटुम्बिक बन्धुजन एवं पड़ौस की आत्मा का दोष बताते हैं। बुध ऊपरी बाधा, वायु विकार को दर्शाता है।

बृहस्पति, सूर्य के निर्बल होन पर देवदोष, ब्रह्मशाप, पितर सम्बन्धी परेशानी प्राप्त होती है। हृदय, मधुमेह, रक्तचाप अन्य व्याधि इनके कमजोर होने पर होती है।

शनि के कमजोर होने पर पैर, रीढ की हड्डी, कमरदर्द, पैरों में सुन्नता आदि परेशानी रहती है। मङ्गल कमजोर होने पर ऋण, रोग, शत्रुबाधा, अपमान, बन्धु विरोध, हाथ की पीड़ा एवं चोट दुर्घटना योग बनते हैं।

चन्द्र शुक्र कमजोर होने पर स्त्री शाप, उदर विकार, सर्दी जुकाम, गुप्तरोग, सिरदर्द, इत्यादि बाधायें रहे।

बुध के कमजोर होने पर मानसिक तनाव, बारीक मांसपेशियों में कमजोरी, कंपन, सुन्नता, पेट, गुर्दा, प्रेतबाधा, बुद्धि की कमजोरी, वाक्‌दोष आदि बाधायें देता है।

राहु केतु के दूषित होने पर, शनि के दूषित होने पर पूर्वजन्म में अन्याय पूर्वक किये गये कर्मों से हानि परेशानी होवे। प्रेत बाधा, अचानक धन हानि व चोट दुर्घटना, वायु दोष, इत्यादि दोष योग बनते हैं। जिन ग्रहों के साथ राहु केतु बैठे हैं उनके विकार में वृद्धि होती है। तत् ग्रहजनित दोष होने से उस ग्रह की व्याधियाँ प्राप्त होती है।

अत: जब जैसी परेशानी हो उसके अनुरूप ग्रह का उपाय करना चाहिये।

## प्रत्येक भावगत कालसर्प के उपाय

लाल किताब में कालसर्प योग नाम से कोई शान्ति उपाय पृथक् से नहीं दिये गये हैं। राहु-केतु के द्वादशगत योगों की शान्ति के उपाय बताये गये हैं, उसी के अनुसरण में निम्न प्रयोग दिये जा रहे हैं।

हाथी भी राहु का प्रतीक माना गया है अत: हाथीदाँत की चूड़ी, खिलौने कब कैसे धारण करें, हाथी के पैर की मिट्टी का उपयोग, हाथीदाँत का हाथी, चाँदी का हाथी कब कैसे उपयोग करें, इत्यादि कई बातों का खुलासा है।

## सर्व साधारण उपाय

- रात्रि में सोते समय एक, तीन, पाँच, सात मुट्ठी जौ पोटली में बाँधकर रखें, सुबह वह दाना कबूतरों को ड़ालें।
- गौमूत्र में जौ भिगोकर सिरहाने रखें, सुबह दाना पक्षियों को ड़ालें।
- यदि पति पत्नि का वैवाहिक जीवन बाधा युक्त है तो शुभ योग में पुनर्विवाह करें। यह ध्यान रखें कि कन्या का पिता तो पहले कन्यादान कर चुका है अत:यह विवाह पति पत्नि ही प्रतिज्ञा संकल्प करके अपने मन का समर्पण करते हैं।

  विधान का अवलोकन हमारी पुस्तक "साङ्गोपाङ्ग वैवाहिक पद्धति" में पूनर्भू विवाह प्रकरण में करें।

- ❖ राहु के लिये मसूर एवं पैसे हरिजन को दान करें।
- ❖ मूली का दान बुधवार को करने से राहु का तथा बृहस्पतिवार को करने से केतु का प्रभाव कम होता है।
- ❖ अपने वजन के तौल के (तुलादान करके) बराबर कोयले नदी में बहायें। अथवा सर्दी में तपने के लिये गरीबों को देवे। तुलादान का मतलब तराजू के एक पलड़े में स्वयं बैठें, दूसरे में कोयले रखकर तोलें, यह नहीं कि अपना वजन ८० किलो है तो ८० किलो कोयले सीधे दुकान से खरीद लाये।
- ❖ काले तिल व तेल का तुलादान करना भी शुभ रहे। राहु के लिये सरसों का तैल भी लेते हैं।
- ❖ अपने प्रवेश द्वार के ऊपर चाँदी के दो नाग लगायें उनके बीच में स्वास्तिक को एलफी या एरोलाइट से चिपका देवें।
- ❖ रसोईघर में बैठकर याना खाने से भी राहु का दोष दूर होता है।
- ❖ ४३ दिन तक प्रतिदिन एक नारियल जटा सहित नदी के जल में प्रवाहित करें।
- ❖ नागपञ्चमी के दिन सर्प की पूजाकरें, पितरों का ध्यान करें, पश्चात् सामग्री को जल में प्रवाहित कर दें।
- ❖ कार्तिक संवत्सर के अनुसार भाद्रपद में, चैत्र संवत्सर के अनुसार आश्विन में सोलह श्राद्ध करें।
- ❖ गौमूत्र से दाँत साफ करें।
- ❖ १८ अलसी के बीज गौमूत्र में भिगोकर सिरहाने रखें, सुबह जल में बहा दें।
- ❖ स्त्री की कुण्डली में राहु खराब हो तो चाँदी के बरतन में गङ्गाजल सदैव रखें। जल सूख जाये तो दुबारा भरें।
- ❖ लड़की की कुण्डली में कालसर्प हो तो पिता कन्यादान में २० ग्राम शुद्ध पाट की चाँदी (९९ टंच शुद्ध) चौकोर टुकड़ा देवें। जिसे कन्या अपने पास रखें।
- ❖ राहु मन्त्र का जप करें, नीले या काले पुष्प चढ़ावें।
- ❖ शिवजी के अर्कपुष्प या धत्तूर चढ़ायें।

- ❖ श्रीकृष्ण का कालिया दमन का चित्र या शेषनाग की शय्या पर लेटे हुये भगवान विष्णु का चित्र लगायें।
- ❖ राहु नीच का हो ६, ८, १२ स्थान में हो तो हाथी व हाथीदाँत की वस्तुऐं घर में नहीं रखें।
- ❖ राहु शुभ स्थान में हो, उच्च का हो तो चाँदी का हाथी, खिलौना, हाथीदाँत की वस्तुऐं घर में रखें।
- ❖ राहु कमजोर होने पर हाथी के पैर की मिट्टी से स्नान करें।

## प्रत्येक भावानुसार उपाय

**१. प्रथम भाव में राहु सातवें केतु हो तो अनन्त कालसर्प नाम से उपाय करें।**

- ❖ लोहे की गोली लाल रङ्ग में रङ्गकर अपने पास रखें।
- ❖ काले व नीले रङ्ग के कपड़े नहीं पहने। विशेषकर बुधवार और शनिवार को।
- ❖ बिल्ली की जेर का गले में ताबीज बनाकर बाँधे या गल्ले में रखें।
- ❖ बिमारी या परेशानी में ४०० ग्रा० राङ्गा जल में प्रवाहित करें।

**२. राहु दूसरे भाव व केतु आठवें भाव में होने पर कुलिक नामक कालसर्प का परिहार करें।**

- ❖ हाथीदाँत की वस्तुऐं घर में नहीं रखें।
- ❖ हाथी के पाँव की मिट्टी ४२ दिन तक कुए में ड़ालें।
- ❖ दो या अधिक रङ्गों का कम्बल गरीबों को दान में देवे अथवा मन्दिर में देवें।
- ❖ चाँदी की ठोस गोली अपने पास रखें।
- ❖ ससुराल की आर्थिक स्थिति ठीक नहीं हो, द्वितीयेश तृतीयेश कमजोर हो तो सुसराल से बिजली का सामान व राहु से संबंधित वस्तुऐं नहीं लायें।
- ❖ बृहस्पति की वस्तुओं का प्रयोग करें।

- छत पर वायव्य कोण में पानी का पात्र रखें। अथवा चाँदी की वस्तुऐं वायव्य कोंण में रखें।
- केसर या पीला चन्दन का तिलक करें।
- माता की आशीष प्राप्त करें।

## ३. तृतीय भाव राहु से दूषित हो या वासुकि नामक कालसर्प योग हो तो निम्न उपाय करें।

- तृतीय भाव का कारक मङ्गल है अतः चन्द्रमा तथा बृहस्पति का उपाय करना चाहिये। भाग्य अवरोधक केतु का भी गुरु मित्र है अतः गुरु के उपाय से केतु शुभ हो जायेगा।
- सरसों तथा सरसों के तैल के दान से राहु शुभ होवे।
- आत्मबल के स्वामी मङ्गल का उपाय करें।
- पक्षियों को जौ या बाजरा ड़ालें।
- एकता में शक्ति है, अतः परिवार से अलग नहीं रहे।
- भोजन के समय झूठन नहीं छोडें।
- घर में भैंस नहीं पालें। गौ सेवा करें।
- हाथी दाँत की वस्तुओं का प्रयोग नहीं करें।
- झूठी गवाही नहीं देवें, झूठ नहीं बोलें।

## ४. चतुर्थ भाव में शङ्खनाद नामक कालसर्प योग हो तो राहु बृहस्पति, राहु चन्द्र, राहु सूर्य से भाव दूषित हो तो राहु के उपाय करें। केतु के उपाय करके कर्मेश को जागृत करें।

- सीढ़ीयों के नीचे रसोई नहीं बनाये।
- मकान में शौचालय ईशान या पूर्व में नहीं होवे।
- पानी में गंगाजल ड़ाल कर स्नान करें।
- मोती की अंगूठी चान्दी में धारण करें।
- कोई भी कार्य अधूरा न छोड़ें अन्यथा विलम्ब से कार्य सिद्ध होवे।
- मकान की छतदूषित नहीं करे। छत पर कोयले नहीं रखें। राहु छत का

कारक होता है। अतः छत का ढलान सही होना चाहिये, दरारें हो तो ठीक करायें।

- ❖ घर में प्रकाश की उचित व्यवस्था करें।
- ❖ गन्दे पानी को खुला नहीं रहने दें, समुचित निकास करें।
- ❖ बिमारी अधिक होने पर ४०० ग्रा० साबुत बादाम बहते जल में प्रवाहित करें।
- ❖ चान्दी की डिबिया में शहद भर कर घर के बाहर दबाने से केतु शुभ फल देता है।

**५. पञ्चम भाव राहु से दूषित होने पर अथवा पद्म नामक कालसर्प योग होने पर राहु का उपाय करे।**

- ❖ सरस्वती की उपासना करें।
- ❖ दुर्व्यसनों का त्याग करें।
- ❖ अन्धों की सेवा करें।
- ❖ दुकान मकान की चौखट में चाँदी का टुकड़ा गाड़ देवें।
- ❖ ठोस चाँदी का हाथी बनायें, उसमें तेजाब या टाँके का प्रयोग नहीं करें, उसे घर में रखें।
- ❖ पत्नि के सिरहाने ५ मूली रखें एवं उन्हें सुबह मन्दिर में चढायें।
- ❖ पति पत्नि पुनर्भूविवाह पद्धति से पुनः विवाह करें। इसमें पिता कन्यादान नहीं करें। वह तो पहले ही दान कर चुके हैं। अतः पति पत्नि आपस में एक दूसरे को समर्पण करते हैं।

**६. छठे भाव में महापद्म नामक कालसर्प योग हो तथा राहुके कारण रोग, ऋण शत्रु बाधा हो तो राहु व बुध का उपाय करने से शुभ होवे।**

- ❖ बहन, बुआ, मौसी की सेवा तथा कन्या भोजन कराने से बुध अनुकूल होगा।
- ❖ घर या ऑफिस में काले रंग के कांच या पर्दे लगायें।

- ❖ काला चश्मा प्रयोग में लेवें।
- ❖ नीले पुष्पों से सरस्वती का पूजन करें।
- ❖ सूर्य को बलवान करें। कोई भी पुष्प अपने पास रखें।

**७. सप्तम भाव में राहु तक्षक नामक कालसर्प योग बनता है। राहु केतु के साथ मङ्गल शुक्र का भी उपाय करना चाहये।**

- ❖ घर में कुत्ता नहीं पालें।
- ❖ बहते जल में ४२ दिन तक नारियल प्रवाहित करें।
- ❖ शुद्ध चान्दी का टुकड़ा अपने पास रखें या घर में रखें।
- ❖ विवाह के समय शुद्ध चाँदी का चौकोर टुकड्ा पत्नि को देवें, जिसे पत्नि अपने पास रखें।
- ❖ सरस्वती की उपासना करें।
- ❖ २१ वर्ष पहले पुत्र या पुत्री का विवाह नहीं करें। यदि २१ वर्ष से कम हो तो चाँदी की दो कटोरी में गङ्गाजल लेवें। एक में चाँदी का टुकड़ा ड़ालकर पुत्री को देवें। दूसरी अपने पास पूजागृह में रखें।
- ❖ मङ्गल को बलवान करने के लिये लोहे गोली की लाल रङ्ग लागकर अपने पास रखें।

**८. अष्टम भाव में राहु, दूसरे भाव में केतु कर्कोटक कालसर्प योग बनता हो तो निम्न उपाय करें।**

- ❖ भैरव उपासना करें। अन्य देवताओं की उपासना का फल कम मिलेगा ऐसा हमारा अनुभव है।
- ❖ चाँदी का चौकोर टुकड़ा अपने पास रखें।
- ❖ वर्ष में जब आठवां महिना लगे तब से जन्म तिथि तक ८ बादाम मन्दिर में चढ़ायें, उनमें से ४ बादाम वापस घर लाकर रख देवें। जन्म दिन नूतन वर्ष के दिन घर वाले बादाम को पानी में बहा देवें।
- ❖ भड़भूजे की भटटी में ताम्बे का सिक्का ४२ दिन डाले। यदि वाद विवाद की सम्भावना हो तो ऐसा नहीं करें।

❖ ताम्बे के पुराने या खोटे सिक्के ४३ दिन तक बहते जल में ड़ालें।

❖ श्मशान में दान करे या सिक्का डाल कर आयें। ४२ बुधवार करें तो उत्तम रहेगा।

❖ चाँदी के बर्त्तन में सूखे मेवे रख कर दान करें।

❖ छल कपट बेईमानी का त्याग करें।

❖ आठ बुधवार १००-१०० ग्राम सीसे के टुकड़े बहते जल में ड़ालें।

❖ काले या नीले कपड़े में नारियल लपेट कर बहायें।

**९. नवम भाव में राहु केतु तृतीय भाव में शङ्खचूड नामक कालसर्प योग बनाता है, तो राहु का दान केतु का उपाय करें।**

❖ बार बार गर्भपात हो तो राहु का उपाय करने से शुभ रहे। दो रंग का कुत्ता पालने से केतु का उपाय होगा जिससे सन्तान को शुभ रहे। यदि कुत्ता मर जाये तो ४३ दिन में दूसरा कुत्ता पालें।

❖ राहु दूषित हो तो सुसराल से मनमुटाव रहे। सिर पर चोटी रखना शुभ रहे।

❖ चने की दाल ३ दिन तक बहते पानी में प्रवाहित करें।

❖ सरसों एवं तम्बाकू का दान करें।

❖ माथे पर पीला टीका या केसर का तिलक लगायें।

❖ पक्षियों को मक्का, जौ, बाजरा डालें।

❖ कन्या का दान करें।

❖ स्वर्ण की चेन पहनना शुभ रहे।

❖ दुर्व्यसन, छल, कपट से दूर रहें।

❖ ससुराल से मनमुटाव हो तो उसे दूर करें।

❖ यदि राहु उच्च का हो तो राहु की वस्तुओं का दान नहीं करें। क्योंकि राहु गुरु की राशि को नीच की निगाह से देखेगा, अत: बृहस्पति को बलवान करें। इससे परिवार का सुख प्राप्त होगा।

**१०. राहु दशम भाव में, केतु चतुर्थ भाव में हो तो घातक नामक**

कालसर्प योग होता है।

भोगोलिक राशि मण्डल में चतुर्थ भाव चन्द्रमा का तथा दशम राहु का है। यहाँ चतुर्थ कारक शत्रु राशि का बनता है जिससे केतु का अशुभ प्रभाव बनता है। राहु माता को पीड़ा कारक है अत: चतुर्थ भाव को बलवान करें।

❖ सिरहाने शक्कर, चाँवल रखें। सुबह मन्दिर में दान करें।
❖ मङ्गल के लिये लाल वस्तुऐं दान करें।
❖ लाल मसूर की दालं जल में प्रवाहित करें।
❖ सरकारी इमारत की जहाँ छायाँ पड़ती हो वहां जौ या अनाज दबायें।
❖ सिर पर काले रंग के अलावा अन्य रंग की टोपी या पगड़ी पहनें।
❖ काल पुरुष का चतुर्थ भाव कर्क राशि में बृहस्पति उच्च का होता है अत: पीतल के पात्र में बहता जल लाकर रखें बृहस्पति, चन्द्र शुभ होंगे तो केतु का दुष्प्रभाव कम होगा।
❖ गणेश, छिन्नमस्ता देवी व सरस्वती की उपासना करें। सरस्वती के नीले पुष्प चढायें।
❖ शुद्ध चान्दी का चौकोर टुकड़ा अपने पास में रखें।

**११. राहु एकादश भाव में तथा केतु पाँचवे होकर विषाक्त कालसर्प योग बनाते हैं तो निम्न बाधायें अक्सर रहती है -**

❖ घर में अपव्यय हो, सम्पत्ति का नाश हो तथा रोग एवं शत्रु बने रहे, पिता से या राज्यपक्ष से अनबन रहे। उपाय -
❖ हरिजन को दान करते रहें।
❖ सरसों, काले तिल, उड़द का दान करें।
❖ मन्दिर में दान करें।
❖ बिजली के संसाधन वास्तु अनुरूप ठीक स्थान पर रखें।
❖ गले में स्वर्ण की चेन धारण करें।
❖ अस्त्र शस्त्र कम रखें।

❖ चाकू, झाड़ू का मुँह ऊपर की आरे करके नहीं रखें।

❖ ४०० ग्राम सीसा (राङ्गा) के ११ टुकड़े करके ११ बुधवार जल मे प्रवाहित करें।

❖ यदि कुण्डली में तीसरे या एकादश भाव में बृहस्पति हो तो स्वर्ण के स्थान पर स्टील की चेन पहनें।

❖ वर्ष भर में चार नारियल जल में प्रवाहित करें।

❖ चाँदी का उपयोग अधिक करें। चाँदी के गिलास में पानी पियें।

## १२. राहु १२ वें भाव में तथा केतु छठे भाव में बैठकर शेषनाग नामक कालसर्प योग बनाते हो तो राहु केतु दोनों ग्रहों का उपाय करें।

इस योग से निद्रा नहीं आती, अपव्यय होवे, वाद विवाद मुकद्दमे बने, स्थाान परिवर्तन हो।

❖ आय का कुछ भाग बहन, बेटी को देते रहें।

❖ सिरहाने शक्कर रखकर सोऐं, सुबह मन्दिर में दान करें।

❖ मङ्गल का दान करने से वाद विवाद कम होवे।

❖ लाल कपड़े में सौंफ बाँधकर सिरहाने रखें।

❖ घर में चाँदी की वस्तुऐं रखें। चाँदी का ठोस हाथी घर में रखें। चाँदी का चौकोर टुकड़ा पास में रखें।

❖ सरस्वती को नीले पुष्प चढायें।

❖ जमीन पर बैठकर भोजन करें।

❖ बृहस्पति का उपाय करें तो केतु शुभ हो जायेगा।

# कालसर्प दोष शान्ति उपाय

कालसर्प दोष शान्ति हेतु रुद्राभिषेक, शिव पूजन, पार्थिवशिव पूजन, मत्युञ्जय प्रयोग, नाग पूजा, नागविसर्जन, नागवलि, नारायणबलि, त्रिपिण्डी श्राद्ध, तर्पण, राहु पूजा, तुलादान इत्यादि कई प्रयोग प्रचलित हैं। इसके अलावा भी कई साधारण उपाय हैं।

- चन्दन की लकड़ी के ५-७ मनके प्रत्येक बुधवार, शुक्रवार, शनिवार को राहु काल में शिव मन्दिर में चढ़ायें।
- राहु काल में चन्दन का इत्र भगवान शिव को चढ़ायें।
- प्रतिदिन राहुकाल में मूली गन्दे पानी, नदी, तालाब में ड़ालें।
- घोड़े की सेवा करें, चनादाल खिलायें, पैर में नाल ठुकायें।
- जौ और अनार दूध में मिलाकर पानी में बहायें।
- गूलर की लकड़ी, चन्दन की लकड़ी के नाग शिव मन्दिर में चढ़ायें।
- नागपञ्चमी को दूध, जल, शहद, फलों का रस, चन्दन इत्र से रुद्राभिषेक करें।
- नाग पञ्चमी को शिव मन्दिर में सफाई, मरम्मत, रङ्ग, पुताई का कार्य करायें।
- प्रत्येक शनिवार को कुत्ते को दूध रोटी खिलायें।
- गाय, कौआ को तैल के छीटें देकर रसोई की प्रथम रोटी खिलायें।
- अपने घर में शुद्ध जगह पर मोरपंख रखें।
- बारह महिनों में प्रत्येक संक्रान्ति को घर में गङ्गाजल व गौमूत्र का छिड़काव करें।
- बुधवार, शनिवार को राहुकाल में राहु मन्त्र का जप करें अथवा रात्रि में मन्त्र जप करें।

- राहु के हवन हेतु दूर्वा (दूब की सूखी घास) का प्रयोग करें।
- नागेन्द्रहाराय ॐ नमः शिवाय का जाप करें।
- सूखे नारियल व बादाम को शिव मन्दिर में चढ़ायें।
- शिवलिङ्ग पर प्रतिदिन मिश्री या शक्कर का भोग तथा दूध चढ़ायें।
- नारियल के गोले में गुड़, सप्तधान्य, उड़द की दाल, सरसों भर कर बहते जल में या गन्दे नाले में राहुकाल के समय बुधवार या शनिवार को डालें।
- अमावस्या की रात्रि में ५ नारियल के गोले तथा १-२ किलो कोयले बहते पानी में ड़ालें। तीन अमावस्या तक करें।
- शिवताण्डव स्तोत्र का पाठ करें।
- घर में अशान्ति राजभय हो तो मङ्गलवार को किसी बर्त्तन में कोयले जलाकर लोबान की धूप करें। ॐ नमः शिवाय का जाप करें।
- यदि कीड़ मकोड़े चीटीं की बहुलता हो तो बाँये पैर का जूता बिल पर रखें।
- गुप्तशत्रु का भय हो तो ताम्बे या चान्दी के ५ सर्प बनायें उनकी आँखों में सुरमा ड़ालकर शिव मन्दिर में चढ़ायें।
- श्रावण मास में रुद्राभिषेक अवश्य करायें।
- श्रीमद्भागवत के दशवें स्कन्ध के षोडश अध्याय के १०८ पाठ करें।
- घर में मोर मुकुट बंशी वाले कृष्ण की पूजा करें।
- कालिया नाग के दमन समय नाचते हुये कृष्ण का चित्र लगायें।
- पलाश के फूल, गौमूत्र में भिगोकर सुखायें, उनका चूर्ण करें। उस चूर्ण में थोड़ा चूर्ण चन्दन का, साँप की बांबी की मिटटी मिलाकर पानी में डालकर स्नान करें।
- शिवलिङ्ग पर आक, धत्तूर, दूध, दही, शहद, चन्दन का इत्र चढाने से लाभ मिले।
- यदि जैन मत से कर्म करना है तो राहु के लिये पद्मावती, पार्श्वनाथ की पूजा तथा केतु के लिये नेमिनाथ का शान्ति विधान करें।

❖ **विशेष शान्ति हेतु २७ बृहस्पतिवार तक यह प्रयोग करें।**

परिवार के प्रत्येक सदस्य के हाथ से ३-३ रुपये, ३ हल्दी की गांठे, थोड़ी-थोड़ी केसर, ३० ग्राम चना दाल, १०० ग्राम गुड़ एकत्रित करें। हल्दी व केसर का चूर्ण बना लेवें। उसमें गाय का दूध व गङ्गाजल मिलाकर शिवलिङ्ग के लेपन करें। चना दाल व गुड़ गाय या बैल को खिलायें तथा रुपये मन्दिरमें दान करें। हर बृहस्पतिवार अलग अलग शिवलिङ्गों पर परिवार के सभी सदस्य पूजा करें। यदि किसी गाँव में २७ शिवलिङ्ग नहीं मिले तो उनकी पुनरावृत्ति से पूजन करें।

❖ **पितृदोष शान्ति हेतु विशेष प्रयोग -**

४१ दिन तक लगातार ५ कोडियों को रातभर आँग में तपाकर भस्म बना लेवें। प्रातः काल किसी शिवमन्दिर में जाकर दूध व जल चढ़ाकर उस भस्म से त्रिपुण्ड करें।

❖ **डिप्रेशन की भावना होने पर** गाय का दूध, दही, घृत, गोबर, गौमूत्र, शङ्खभस्म, मुक्ताभस्म, चन्दनचूर्ण, गुलाब जल, सादे जल में डालकर स्नान करें। पितरों को शान्ति मिलने से आत्मबल में वृद्धि होगी। यह प्रयोग ९ सोमवार करें। श्वेत वस्त्र, चावल, शक्कर, दूध, दही, घृत, श्वेत पुष्प शिव मन्दिर में अर्पण करें।

❖ **राजभय होने पर** लालचन्दन, लालपुष्प, बेल वृक्ष की छाल, जटामांशी एवं हींग का काढ़ा बनायें। इसमें मालकांगणी तेल मिलायें। नित्य इन द्रव्यों को पानी में डालकर स्नान करें तो ग्रह पीड़ा दूर होवे।

❖ **भूमि विवाद एवं त्वचा रोग में मङ्गल का उपाय करें -**

**मङ्गलवार को राहुकाल में लालवस्त्र, लालमसूर, गुड़, गेहूँ, चन्दन का इत्र, लालकनेर के पुष्प शिव मन्दिर में कार्तिकेय को अर्पण करें।**

❖ **अविवाहित योग के कारण चिन्ता हो तो** प्रवालभस्म, चन्दनइत्र, गुलाब के फूलों का रस या इत्र मिलाकर शिवलिङ्ग पर त्रिपुण्ड करें। ९० दिन तक यह प्रयोग करें। २७ या ५४ बार निम्न मन्त्र का जप करें -

**मन्त्र - ॐ गङ्गाधराय भूमिसुताय नमः शिवाय, ॐ नमः शिवाय।**

❖ **समृद्धि हेतु** २० शुक्रवार को पूरे शरीर में मक्खन की मालिश कर जल

में मिश्री ड़ालकर स्नान करें। पान के पत्ते पर २० ग्राम मक्खन व १० ग्राम मिश्री शिवजी के अर्पण करें।

- ❖ राहु-बुध योग में २३ बुधवार शिवलिङ्ग पर भाङ्ग चढ़ायें।
- ❖ राहु-बृहस्पति योग में ब्राह्मणों को दान करें।
- ❖ राहु-मङ्गल योग में गरीबों को दवा हेतु दान करें।
- ❖ शयन कक्ष के पर्दे, चादर, तकिये लाल रङ्ग के प्रयोग में लेवें।
- ❖ रात्रि को सोते समय बाजरा लाल वस्त्र में लपेट कर सिरहाने रखें। सुबह पक्षियों को डाल देवें।
- ❖ राहुकाल में एक नारियल ४३ दिन तक नदी में बहायें।
- ❖ स्त्री के कालसर्प हो तो १ वर्ष तक वटवृक्ष की १०८ परिक्रमा करें।
- ❖ पति-पत्नि में कलह हो तो सात शुक्रवार देवी मन्दिर में ७ परिक्रमा करें। पान के पत्ते पर मिश्री व मक्खन का प्रसाद चढायें।
- ❖ सोना, सीसा, कालेतिल, नीले वस्त्र का दान करें।
- ❖ गोमेद मध्यमा अंगुली में धारण करें।
- ❖ यदि सूर्य चन्द्र राहु केतु के साथ हो तो लहसुनियाँ मध्यमा अङ्गुली में पहनें।
- ❖ नाग प्रतिमा की अङ्गूठी मध्यमा अङ्गूली में पहने।
- ❖ चन्दन की लकड़ी पर चाँदी के पत्र पर नाग जोड़ा बनवाकर चिपका लेवें उसको ताबीज की तरह धारण करें।
- ❖ दूसरे घर में राहु हो तो रङ्ग बिरङ्गा कंबल मङ्गलवार में दान करें।
- ❖ १२ वें राहु हो तो लाल कपड़े की थैली में सौंफ भरकर कमरे में रखें। मूली का रस, शहद शिव के चढ़ायें।
- ❖ परिवार में स्त्री, माँ, बहन, बुआ के कोई भी बिमारी हो तो अशोक के ५ पत्ते रोज ४५ दिन तक शिवलिङ्ग पर चढ़ायें।
- ❖ घर में बच्चे बूढे किसी को भी पेट सम्बन्धि बिमारी हो तो प्रत्येक बुधवार को पुराने शिव मन्दिर में खजूर की झाड़ छोड़ आयें।

## दुर्गासप्तशती के पाठ से राहु के दोष का शमन

राजा बलि ने तीनों लोकों पर अपना अधिकार कर लिया था। उसके मुख्य १२ सेनापति थे। इनमें से **विप्रचिति** नामक सेनापति राहु के पिता माने जाते हैं।

दुर्गासप्तशती में माँ दुर्गा ने कहा है कि ''मैं **वैप्रचित्त** नाम के राक्षसों का भक्षण करुंगी, उनके रक्त से मेरे दाँत दाडिम के पुष्प की तरह लाल हो जायेंगे।'' अत: राहु के वंशजों का नाश करने वाली दुर्गा के स्तोत्र का पठन करने से राहु का दोष शमन होता है।

राजा बलि के अन्य सेनापतियों के नाम इस प्रकार से है -

**शिवि, शङ्कु, अयःशङ्कु, अयःशिरा, अश्वशिरा, भङ्गकारी, महाहनु, प्रताप, प्रधस, शुंभ तथा कुकुर आदि हैं।**

## सर्वदोषनाशक नागेश्वर जड़ी

नागेश्वर या जिसे नागकेसर भी कहते हैं एक आयुर्वेदिक औषधि है। यह रोग शमन करती है। तथा घर का पितृदोष व वास्तुदोष दूर कर समृद्धि देती है।

मेहन्दी के फूलों की भाँति नागकेसर के गुच्छे एवं दाने पूजा पाठ में पवित्र माने गये हैं। आयुर्वेद के अनुसार यह कीटाणुनाशक, पोषक एवं सौन्दर्य वर्धक है। यह औषधी शिव को बहुत प्रिय है अत: इससे पूजा करने पर शिव की प्रसन्नता से सुखसमृद्धि बढती है।

**नागकेसर पोटली** - नवीन पीले वस्त्र में नागकेशर, साबुत हल्दी की ४ गाठें, ९ साबुत सुपारी, एक सिक्का (ताम्बे का हो तो उत्तम) ताम्बे का टुकड़ा, साबुत चावल की एक पोटली बना लेवें। बृहस्पतिवार या शुक्रवार को रुद्राभिषेक करके शिव के अर्पण करें। पश्चात् उसे घर लाकर आलमारी, तिजोरी अथवा गल्ले में रखें। १०८ बार ''नम: शिवाय'' का जप करें। इस क्रिया से पितृदोष शान्त होते हैं। वास्तुदोष का प्रभाव भी कम हो जात है। एक वर्ष पश्चात् इसे नदी में बहा देवें तथा नई पोटली तैयार करें।

## सर्प विष नाशक मन्त्र

१. **धरप्रटकि। धसनि धसीन सार। ऊपरे धसानि। विष नीचे जाये। कोहे विष तू इतना रिसाये। क्रोध तो तोर नहीं पानी, हमरे थापड़ तोर नाहीं ठिकानी। आज्ञा देवी मनसा माता की। विषहरी माई की दुहाई।**

यह मन्त्र पढ़कर रोगी को थप्पड़ मारे तो विष का स्तम्भन हो जाता है।

२. **विष उतारने का मन्त्र**

**थाला पड़ि धूल पड़ि। धां धीं चलिये अमुकेर ( रोगी का नाम ) अंगेर ( अङ्ग पर ) विष पाला उड़िये। थाला पड़ि धूल पडि। धां धीं स्वाहा।**

**अमुकेर ( रोगी का नाम ) अंगे विष लागे तलगै थरुंगा। कार आज्ञा कंसासुर नृ पितर आज्ञै। धमपति स्वाहा।**

कांसी की स्वच्छ थाली पर यह मन्त्र नौ बार पढ़कर फूंक मारे। फिर थाली रोगी की पीठ पर चिपक जायेगी। फिर मन्त्र पढ़कर कंकर मारते जायें। जब विष उतर जायेगा तो थाली उतर जायेगी।

## नाग भयनाशक यन्त्र

घर में सर्प का निवास हो या उस स्थान पर सर्प का भय हो तो मालकांगणी रस या गुलाबइत्र, केसर से मङ्गलवार को यह यन्त्र लिखकर दरवाज़े पर लगा देवे सर्प भय नहीं रहेगा।

| ३० | ३७ | २ | ८ |
|---|---|---|---|
| ७ | ३ | ३४ | ३३ |
| ३६ | ३१ | ९ | १ |
| ४ | ६ | ३२ | ३५ |

# नाग एवं ग्रह

शिवजी के आदेशानुसार ब्रह्माजी ने अनेक नागों की रचना की। अथर्ववेद में ५०० प्रकार के नागों के नाम हैं। नाग एवं सूर्यादि ग्रहों का आपस में सम्बन्ध है। प्रत्येक मास में २-२ नाग सूर्य के साथ चलते हैं।

अनन्त नाग सूर्य रूप में, वासुकि चन्द्रमा, तक्षक मङ्गल, कर्कोटक बुध, पद्म बृहस्पति, महापद्म शुक्र, कुलिक एवं शङ्खपाल शनि तथा शेषनाग राहु के प्रतीक हैं।

अनन्त सामने, वासुकी बाँयी ओर, तक्षक दाहिनी ओर देखता है तथा कर्कोटक की दृष्टि पीछे की ओर होती है। अष्टनाग आठों दिशाओं में रक्षा करते हैं।

**अष्टनागों के आयुध** - पद्म, उप्पल, स्वस्तिक, त्रिशूल, महापद्म, शूल, क्षत्र और अर्धचन्द्र ये अनन्तादि अष्टनागों के क्रमशः आयुध हैं।

## नागों के फन पर चिह्न

तन्त्रानुसार नाग के कुल -

**श्वेतनाग - ब्राह्मण। रक्तिमनाग - क्षत्रिय।**

**पीतनाग - वैश्य। कृष्णनाग - शूद्र जाति के हैं।**

**उनके कुल के अनुसार अष्टनागों के फन पर निम्न चिह्न हैं -**

१. अनन्त नाग के शिर व पृष्ठ भाग पर श्वेत कमल का चिह्न होता है।

२. कुलिक नाग के शिर पर कमल का चिह्न होता है।

३. वासुकि नाग के पृष्ठ भाग पर कमल का चिह्न होता है।

४. कर्कोटक नाग के वक्ष पर त्रिनेत्र का चिह्न होता है।

५. तक्षक नाग के शिरीर पर खरगोश की आकृति होती है।

६. शङ्खपाल के सिर पर त्रिशूल व अर्धचन्द्र की आकृति होती है।

७. पद्म नाग के पृष्ठ भाग पर पाँच लाल रंग के बिन्दु होते हैं।

८. महापद्म के पृष्ठ भाग पर श्वेत बिन्दु का चिह्न होता है।

## सूर्य एवं नाग

सूर्य मण्डल के चारों ओर हजारें कि. मी. लम्बी सूर्य ज्वालायें लहरों की तरह सर्पिल आकार में उठती हैं। उन ज्वालाओं में वैसी ही तीव्रता होती है जैसा सर्प की होती है। दो दो माह, दो दो नाग सूर्य के साथ चलते हैं। सूर्य रथ के साथ नाग भी तेजश्विता के साथ साथ, लय के भी रूपक हैं।

सूर्य रथ के साथ वर्ष पर्यन्त दो दो माह के लिये, दो दो नाग, दो-दो ऋषि, दो-दो गंधर्व, दो-दो अप्सराऐं, दो-दो राक्षस तथा दो-दो यक्ष चलते हैं।

खण्डक एवं वासुकि नाग का जोड़ा चैत्र-वैशाख में सूर्य के साथ रहता हैं। ज्येष्ठ तथा आषाढ दो माह के लिये तक्षक व अनन्त नाग दोनों साथ चलते हैं। श्रावण-भाद्रपद में एलापर्ण एवं शंखनाद नामक नाग साथ चलते हैं। आश्विन-कार्तिक में ऐरावत एवं धनञ्जय नाग साथ रहते हैं। मार्गशीर्ष और पौष में महापद्म और कर्कोटक साथ चलते हैं। माघ और फाल्गुन में काद्रवेय एवं कंबल नामक नाग सूर्य रथ के साथ चलते हैं।

## नाग एवं सर्प भेद

विष्णु पुराण व हरिवंश पुराण में नाग व सर्प की उत्पत्ति का भेद बताया है। प्रजापति दक्ष की साठ पुत्रियों में से चार का विवाह ताक्ष्र्यकश्यप (अरिष्टनेमि) के साथ हुआ। उनमें कद्रू बड़ी थी। उससे १०० नाग की उत्पत्ति हुई, उनको गरुड ने अपने वश में कर लिया। दक्ष की साठ में से १३ पुत्रियों का विवाह महर्षि कश्यप के साथ हुआ। उनमें से ९ वीं क्रोधवशा थी। उससे सर्प बिच्छु एवं अन्य विषैले जन्तु पैदा हुये। इन सर्पो के क्रोधवशागण कहा गया है। इनकी संख्या १४ हजार बतायी है। ये सभी सर्प वायु पीकर रहने वाले थे। बड़े, क्रूर, क्रोधी एवं विषदन्त वाले कहे गये हैं। इस प्रकार सर्प व नाग मौसेरे भाई थे।

## प्रमुख नागों के नाम

२६ प्रकार के प्रमुख नाग हैं जो १००० फन धारण करते हैं।

**शेष, वासुकि, कर्कोटक, शङ्ख, ऐरावत, कम्बल, धनञ्जय, महानील, पद्म, अश्वतर, तक्षक, एलापर्ण, महापद्म, धृतराष्ट्र, बलाहक, शङ्खपाल, महाशङ्ख, पुष्पदंष्ट्र, शुभानन, शंकुरोम, बहुल, वामन, पाणिनी, कपिल, दुर्मुख तथा पतञ्जलि।**

## नाग के बीजाक्षर

तन्त्र शास्त्र में देवता व मन्त्र समूह के बीजाक्षर निश्चित होते हैं। इन बीजाक्षरों में उस देवता की शक्ति समाहित होती है। इनके साथ कामना मन्त्र का प्रयोग करने से पूर्ण मन्त्र बनता है।

| नाम | - बीजाक्षर | नाम | - | बीजाक्षर |
|---|---|---|---|---|
| विष | - ज्रँ | नाग | - | ब्रीं |
| महाप्राण | - टाँ | नाग | - | ताँ |
| शिवा (शक्ति) | - रौं | श्मशान | - | ग्रं |

उदाहरण मन्त्र - **१. ज्रं सर्वविषं ताडय ताडय स्वाहा।**

**२. ब्रीं नागेन्द्राय सर्वविषहराय स्वाहा।**

## नाग पञ्चमी का महत्व

ब्रह्माजी के वरदान के अनुरूप जनमेजय के यज्ञ में सर्पों की रक्षा पञ्चमी को आस्तीक मुनि ने की थी। इसलिये पञ्चमी तिथि नागों को विशेष प्रिय है।

प्रत्येक माह में शुक्ल पक्ष की पञ्चमी तिथि आती है। अतः प्रत्येक माह १२ नागों की पूजा करें। चाँदी, ताम्बा या सोने का सर्प शिव मन्दिर में चढ़ायें।

हर माह पञ्चमी को १२ नागों का १२ महिने तक पूजा करें, पश्चात् रुद्राभिषेक कर सर्प शिव को चढ़ायें या चाँदी की कटोरी में दूध भर कर उसमें स्वर्ण का सर्प रख कर दान करें अथवा जल में प्रवाहित करें। १२ सर्पों के नाम इस प्रकार हैं

**अनन्त, वासुकी, शङ्ख, पद्म, कंबल, कर्कोटक, अश्वतर, धृतराष्ट्र, शङ्खपाल, कालिय, तक्षक एवं पिङ्गल नाम से पूजा करें।**

प्रार्थना करें -

**सर्वेनागाः प्रियन्तां ये केचित् पृथिवीतले ।**
**ये च हेलिमरीचीवस्था येऽन्तरे दिवि संस्थिताः ॥**
**ये नदीषु महानागा ये सरस्वतिगामिनः ।**
**ये के चे वापीतडागेषु तेषु सर्वेषु वै नमः ॥**

## स्वप्न एवं सर्प दर्शन

स्वप्न में यदी बार बार सर्प दिखाई दें, तो उसे अपने परिवार की कोई अतृप्त आत्मा समझें। इसके लिये नारायणबलि कर्म व नागबलि कर्म करायें। अन्य स्वप्नों का फल इस प्रकार है –

- स्वप्न में सर्प काटने को दौड़े तो व्यक्ति कालसर्प से पीड़ित होता है।
- श्वेत सर्प काटने को दौड़े तो धन प्राप्ति होवे, काटे तो अधिक सुफल प्राप्त होवे।
- सर्प सामान्य अवस्था में बैठा दिखाई दे तो भी धन प्राप्ति होवे।
- स्वप्न में दो मुँहा सर्प काटे तो भाग्य वृद्धि एवं कुण्डलिनीं ज़ागरण का संकेत है।
- स्वप्न में सर्प उड़ता दिखाई दे तो आध्यात्म विषय कमजोर है, कोई देवदोष हो सकता है।
- पानी में सर्प दिखाई दे तो पितृ दोष का सूचक है।
- स्वप्न में सर्प गाय पर झपट्टा मारता दिखाई देवें तो धन लाभ देवे।
- सर्प व नेवला स्वप्न में लड़ते दिखाई दें तो गृह कलह कारक है।
- सर्प कुण्डली मारे दिखाई दे तो आध्यात्म शक्ति की वृद्धि होगी।
- यदि स्वप्न में कौआ सर्प बनते दिखाई दे तो वंशवृद्धि होवे।

## भवनवास्तु एवं सर्प

सृष्टि का आधार शेष नाग को माना गया है। अत: भवन निर्माण के समय नींव में चाँदी के नाग-नागिन का जोड़ा अवश्य रखते हैं। इसके अलावा कश्छप व मछली भी रखते हैं। राहु का निवास भूतल में माना गया है। अतः राहु मुख देखकर ही नींव की दिशा तय करते हैं। भवन शिलान्यास करते समय ताम्बे का कलश लेवें उसमें पञ्चामृत, चन्दन का इत्र, जल, पानी वाला नारियल, गरी गोला में मक्खन, मिश्री, शक्कर, सप्तधान्य, चावल, गुड़, चन्दन की लकड़ी, वटवृक्ष की साखें, जौ, उड़द, दाल, २३ इलायची, ८ लौंग, फल, बच्चे की नाल, यज्ञवेदी की ईटें, नाग नागिन का जोड़ा, ३ छोटे नाग, सोना व चाँदी का टुकड़ा, ५, ९, ११, २१, २७ सुपारी बड़ी, हल्दी की सात गाठें, पुराना सिक्का, शहद, ५, ११, २१, २३ पान के पत्ते रखें तो आने वाली सन्तान का जीवन सुखमय होगा।

# गड़ा धन कहाँ है?

गड़े धन पर सर्प का पहरा रहता है। यदि किसी तांत्रिक साधक के भाग्य में गढ़ा धन नहीं है परन्तु फिर भी प्रयत्नों के द्वारा वह उस स्थान पर प्रयोगादि करता है तो उसे गड़े धन की रक्षा करने वाले सर्प या उसकी आत्मा उसे मार देती है। पर सामान्य स्थिति में भूमि पर निम्न लक्षण हो तो गड़े धन की संभावना होती है।

❖ जहाँ अग्नि जलाने पर नहीं जले।

❖ सूर्य की तेज धूप में भी घास हरी-भरी रहे, अन्य जगह की घास जल जाये।

❖ जहाँ जेष्ठ-आषाढ में वृक्षों पर नये पत्ते आये, अन्य ऋतु में पत्तें नही आवें।

❖ जहाँ कौए मैथुन रत हो।

❖ जहाँ सिंह आकर बैठता हो।

❖ जिस जगह कमल पुष्प के समान गंध आती हो।

❖ आस-पास कोई जलाशय नहीं हो फिर भी उस जगह की मिट्टी नम होवे।

**॥ छिपा धन देखने का मंत्र ॥**

यह क्रिया हाजरात क्रिया कहलाती है जो अनेक तरह की होती है।

**मन्त्र – ॐ नमो भगवते रुद्राय डामरेश्वराय सिलि शाल पुनने नाग बेतालिनि स्वाहा।**

योग्य गुरु के मार्गदर्शन में शिव मन्दिर में जाकर ५०हजार जप करें। गुग्गुल व नारियल से होम करे। पुष्य नक्षत्र व शनिवार के दिन तुलसी की जड़ को नर्मदा के जल में घिसकर लेप बनाये। उस लेप की बत्ती बनाकर उसे इसी मंत्र से १००८ बार अभिमंत्रित करे। अब इस बत्ती को जलाकर उसका काजल बनाये। इस अंजन को छोटी कन्या या उल्टे जन्मे बच्चें की आखों में लगायें तो उस बच्चे या कन्या को गड़ा धन दिखेगा। इस कर्म में बच्चे को वहाँ की आत्मा नुकसान पहुँचा सकती है, अतः पहले बच्चे की रक्षा करे बाद में यह प्रयोग करे।

# शान्ति कर्म खण्ड

## ॥ महामृत्युञ्जय (मृत संजीवनी) मंत्रस्य विधानम् ॥

**विनियोग :-** ॐ अस्य श्री मृतसंजीवनी महामृत्युञ्जय मन्त्रस्य वामदेव, कहोल वसिष्ठऋषिः पंक्ति, गायत्री अनुष्टुप् छन्दः श्रीमहामृत्युञ्जयरुद्रो देवताः, हौं बीजं, जूं शक्ति, सः कीलकं श्रीमृत्युञ्जय देवता प्रीत्यर्थे जपे विनियोगः।

**ऋष्यादिन्यास :-** वामदेव कहोल वसिष्ठ ऋषये नमः शिरसि। पंक्ति गायत्री अनुष्टुपछन्दसे नमः मुखे। श्रीमहामृत्युञ्जय रुद्रदेवतायै नमः हृदये। हौं बीजाय नमः गुह्ये। जूं शक्तये नमः पादयोः। सः कीलकाय नमः नाभौ। विनियोगाय नमः सर्वाङ्गेषु।

**षडङ्गन्यास -** ॐ हौं जूं सः ॐ भूर्भुवः स्वः ॐ त्र्यम्बकं अंगुष्ठाभ्यां नमः। (हृदयाय नमः) ॥ ॐ हौं जूं सः ॐ भूर्भुवः स्वः ॐ यजामहे तर्जनीभ्यां नमः। (शिरसे स्वाहा) ॥ ॐ हौं जूं सः ॐ भूर्भुवः स्वः ॐ सुगंधिं पुष्टिवर्धनम् मध्यमाभ्यां नमः। (शिखायै वषट्) ॥ ॐ हौं जूं सः ॐ भूर्भुवः स्वः ॐ उर्वारुकमिव बन्धनात् अनामिकाभ्यां नमः (कवचाय हुँ) ॥ ॐ हौं जूं सः ॐ भूर्भुवः स्वः ॐ मृत्योर्मुक्षीय कनिष्ठिकाभ्यां नमः (नेत्रत्रयाय वौषट् ॥ ) ॐ हौं जूं सः ॐ भूर्भुवः स्वः ॐ मामृतात् करतलकरपृष्ठाभ्यां नमः (अस्त्राय फट्) ॥

॥ ध्यानम् ॥

चन्द्रार्काग्नि विलोचनं स्मितमुखं पद्मद्वयान्तः स्थितं ।
मुद्रापाशमृगाक्षसूत्र विलसत् पाणिं हिमांशुप्रभम् ॥
कोटिरेन्दुगलत् सुधाप्लुत तनुं हारादि भूषोज्ज्वलं ।
कान्त्या विश्व विमोहनं पशुपतिं मृत्युञ्जये भावये ॥

**मन्त्र :-** ॐ हौं जूं सः ॐ भूर्भुवः स्वः ॐ त्र्यम्बकं यजामहे सुगंधिं पुष्टिवर्धनम् । उर्वारुकमिव बंधनान्मृत्योर्मुक्षीय मामृतात् । ॐ स्वः भुवः भूः ॐ सः जूं हौं ॐ ॥

### ॥ श्रीमहामृत्युञ्जय यन्त्र पूजन ॥

मृत्युञ्जय यन्त्र भिन्न-भिन्न है। सामान्य यन्त्र में पञ्चकोण, अष्टदल, वृत्तचतुष्टय भूपूर होते है। प्रस्तुत यन्त्र विस्तृत है उसमें पञ्चकोण, अष्टदल, वृत्त, चतुष्टय

तदोपरि पुनः अष्टदल, वृत्तत्रय, ततोपुनः अष्टदल एवं भूपूर होता है। विस्तृत यंत्र नहीं कर सके तो सामान्य यंत्र में ही पूजा करें। प्रत्येक नामावलि के बाद पादुकां पूजयामि नमः तर्पयामि से गंधाक्षत पुष्प अर्पण करे व पञ्चामृत अर्घजल मिश्रित जल से तर्पण करें।

**प्रथमावरणम्** – (बिन्दु मध्ये) – मूल मंत्र से **ॐ त्र्यंबकाय श्री पादुकां पूज. नमः तर्पयामि।**

तत्रैव – **ॐ श्रीं ह्रीं मृत्युञ्जये भगवति चैतन्य चन्द्रे हंस संजीवनी स्वाहा। श्री अमृतेश्वरी देव्यै नमः श्री पादुकां पूजयामि तर्पयामि** (शिव के वाम भाग में)।

गुरुमण्डल पूजनम् – **ॐ दिव्यौघ गुरुभ्यो श्री पा. पू न. त.। ॐ सिद्धौघ गुरुभ्यो श्री पा. पू न. त.। ॐ मानवौघगुरुभ्यो श्री पा. पू न. त.।**

स्वगुरुक्रम – **ॐ अमुक स्वगुरुनाथ सशक्तिं श्री पा. पू न. त.। ॐ परमगुरुभ्यो श्री पा. पू न. त.। ॐ परात्परगुरुभ्यो श्री पा. पू न. त.। ॐ परमेष्ठीगुरुभ्यो श्री पा. पू न. त.।**



महामृत्युञ्जय यंत्रम्

पुष्पाञ्जलि –

**ॐ अभीष्ट सिद्धिं मे देहि शरणागत वत्सल।**
**भक्त्या समर्पये तुभ्यं प्रथमावरणार्चनम् ॥**

पुष्पाञ्जलि प्रदान करें। **पूजिताः तर्पिताः सन्तुः** कहकर अर्घपात्र जल से तृप्त करें।

**अथ द्वितीयावरणम्** – (बिन्दु समीपे) – **ॐ त्र्यम्बकं हृदयाय नमः श्री**

**पा. पू न. त.। ॐ यजामहे शिरसे स्वाहा श्री पा. पू न. त.। ॐ सुगंधि पुष्टिवर्धनम् शिखायै वषट् श्री पा. पू न. त.। ॐ उर्वारुकमिव बन्धनात् कवचाय हुँ श्री पा. पू न. त.। ॐ मृत्योर्मुक्षीय नेत्रत्रयाय वौषट श्री पा. पू न. त.। ॐ मामृतात् अस्त्रायफट् श्री पा. पू न. त.।**

**ॐ अभिष्ट.......द्वितीयावरणार्चनम्।।** पुष्पाञ्जलि प्रदान करें **पूजिताः तर्पिताः सन्तुः** कहकर अर्घपात्र जल से तृप्त करें।

**अथ तृतीयावरणम्** - पञ्चकोणे - प्रत्येक नाममंत्रों के बाद श्री पादुकां पूज. नमः तर्पयामि कहें। ईशाने - **सद्योजाताय श्री पादुकां पूज. नमः तर्पयामि।** पूर्वे - **वामदेवाय.।** अग्निकोणे - **ईशानाय.।** नैऋत्ये - **तत्पुरुषाय.।** वायवे - **अघोराय.।**

**ॐ अभीष्ट.......ततृीयावरणार्चनम्।।** पुष्पाञ्जलि प्रदान करें। **पूजिताः तर्पिताः सन्तुः** कहकर अर्घपात्र जल से तृप्त करें।

**अथ चतुर्थावरणम्** - (अष्टदले) - प्रत्येक नाममंत्र के बाद **श्री पादुकां पूजयामि नमः तर्पयामि** कहकर गंधाक्षत पुष्प अर्पण कर तर्पण करें। **ॐ अर्कमूर्तये श्री पा. पू न. त.। ॐ इन्द्रमूर्तये.। वसुधामूर्तये.। तोयमूर्तये.। वह्निमूर्तये.। वायुमूर्तये.। आकाशमूर्तये.। यजमानमूर्तये.।**

दलाग्रे - **अं आं इं ईं ......अं अः मातृकायै श्री पा. पू न. त.। कं .... ङ मातृकायै.। चं .... ञं मातृकायै.। टं ... ङं मातृकायै.। तं ... न. मातृकायै.। पं .... मं मातृकायै.। यं ... वं मातृकायै.। सं ... क्षं मातृकायै श्री पा. पू न. त.।**

**ॐ अभीष्ट.......चतुर्थावरणार्चनम्।।** पुष्पाञ्जलि प्रदान करें। **पूजिताः तर्पिताः सन्तुः** कहकर अर्घपात्र जल से तृप्त करें।

**अथ पञ्चमावरणम्** - (वृत्तचतुष्कये) -**ॐ भवदेव श्री पा. पू न. त.। शर्वदेव.। ईशानदेव.। पशुपतिदेव.। रुद्रदेव.। उग्रदेव.। भीमदेव.। महान्तदेव.।**

**ॐ अभीष्ट.......पञ्चमावरणार्चनम्।।** पुष्पाञ्जलि प्रदान करें। **पूजिताः तर्पिताः सन्तुः** कहकर अर्घपात्र जल से तृप्त करें।

**अथ षष्ठमावरणम्** - (अष्टदले) अगर वृहद यंत्र नहीं बनाया हो तो सामान्य यंत्र के अष्टदल में ही पूजा करें। **ॐ रमायै श्री नमः श्री पा. पू त.। ॐ शकायै.। ॐ प्रभायै.। ॐ ज्योत्स्नायै.। ॐ पूर्णायै.। ॐ उषायै.। ॐ सुधायै.।** (अष्टदलाग्रे) - **ॐ विश्वायै नमः श्री पा. पू. त.। विद्यायै.। सितायै.। प्रह्वायै.।**

**सारायै.। संध्यायै.। शिवायै.। निशायै.।**

**ॐ अभीष्ट....... षष्ठमावरणार्चनम्॥** पुष्पाञ्जलि प्रदान करें। **पूजिताः तर्पिताः सन्तुः** कहकर अर्घपात्र जल से तृप्त करें।

**अथ सप्तमावरणम् :-** वृक्त्रये - (अगर वृहद यंत्र नहीं बनाया हो तो पूर्व के चारों वृत्तों मे से ३ वृत्तों में पूजन करें।) **१. ॐ भूर्भुवः स्वः तत्सवितुर्वरेण्यं ...... प्रचोदयात् श्री सविता देवी श्री पा. पू न. त.। २. ॐ जातवेद से सुनवाम सोम मरातीयतो निदहाति वेदः । सनः पर्षदति दुर्गाणि विश्वानावेव सिन्धु दुरितात्यग्निः श्री दुर्गा देवता श्री पा. पू न. त.। ३. ॐ त्र्यम्बकं यजामहे .... मामृतात्। ॐ त्र्यम्बकं श्री पा. पू न. त.।**

**ॐ अभीष्ट.......सप्तमावरणार्चनम्॥** पुष्पाञ्जलि प्रदान करें। **पूजिताः तर्पिताः सन्तुः** कहकर अर्घपात्र जल से तृप्त करें।

**अथ अष्टमावरणम्** - (द्वितीय अष्टदले) या पूर्व के अष्टदल में ही 'केसरों' में पूजन करें। **ॐ आर्यायै श्री पा. पू न. त.। प्रज्ञायै.। प्रभायै.। मेधायै.। शान्त्यै.। कान्त्यै.। धृत्यै.। सत्यै.।**

**ॐ अभिष्ट.......अष्टमावरणार्चनम्॥** पुष्पाञ्जलि प्रदान करें। **पूजिताः तर्पिताः सन्तुः** कहकर अर्घपात्र जल से तृप्त करें।

**अथ नवमावरणम्** - अष्टदलमध्ये - **ॐ धरायै श्री पा. पू न. त.। मायायै.। अविन्यै.। पद्मायै.। शांतायै.। मोघायै.। जयायै.। अमलायै.।**

**ॐ अभीष्ट.......नवमावरणार्चनम्॥** पुष्पाञ्जलि प्रदान करें। **पूजिताः तर्पिताः सन्तुः** कहकर अर्घपात्र जल से तृप्त करें।

**अथ दशमावरणम्** - अष्टदलाग्रे - **ॐ ज्यैष्ठायै नमः श्री पा. पू त.। श्रेष्ठायै.। रुद्रायै.। कालायै.। कलविकरणायै नमो बलविकरणाय नमो बलाय नमो बलप्रमथनाय.। सर्वभूतदमनाय.। मनोन्मनाय.। भवोदभवाये.।**

**ॐ अभीष्ट.......दशमावरणार्चनम्॥** पुष्पाञ्जलि प्रदान करें। **पूजिताः तर्पिताः सन्तुः** कहकर अर्घपात्र जल से तृप्त करें।

**अथ एकादशमावरणम्** - अष्टदले कर्णिका समीपे - **अष्टनाग पूजा पूर्वादिक्रमेण। अनन्ताय नमः श्री पा. पू त.। वासुकीये नमः.। शेषाय नमः.। पद्मनाभाय नमः.। कंबलाय नमः.। शंखपालाय नमः.। धृतराष्ट्राय नमः.।**

